श्रीवीतरागायनमः ।

संसार विषय जितने जीव दीख पड़ते हैं सबही अपने दुःख की निवृत्ति और सुखकी वांछा करते हैं परंतु सुखका मूल कारण शुभ परिणामहै और शुभाशुभ का विचार विना ज्ञान और शास्त्र स्वाध्याय के कदापि नहीं होसक्ता और शास्त्र स्वाध्याय का प्रचार शास्त्रोंके देश काल भाव के अनुसार न मिलनेसे बहुतही कमहोगयाथा इसका विचार कर हमने जैनग्रंथों के शुद्ध छपाने का वीड़ा उठाया था शुरू में बहुत से भाइयोंने कम समझीसे हमसे द्वेषकर इस कार्य में विघ्न डाले परंतु अब वह भी मानगए कि विना जैन ग्रंथों के छपे कदापि काम नहीं चलसक्ता ऐसा विचार कर हमने बड़े बड़े जैनग्रंथ और छोटी छोटी बहुतसी पुस्तकें छपाईं और दूसरे भाइयोंकेछपाएहुए ग्रंथकुल मंगाकर एकत्र किए जिससे दूसरे भाइयोंको हमारे पास सर्व प्रकारके ग्रंथ हरसमय मिलसकैं थोड़े से ग्रंथों की सूची इस ग्रंथ के साथ भी है सो देख लेना इन के सिवाय हमेशा नए नए ग्रंथ छपते रहतेहैं जो हमारे दफ्तर से खबर मालूम होसक्तीहै।

ग्रंथ मिलनेका पता—

लाला जैनीलाल जैन—मालिक जैनधर्मप्रचारकपुस्तकालय

मु० देवबन्द. जि० सहारनपुर

ॐ नमः सिद्धेभ्यः ।

# अथ श्री तेरह द्वीप जिनमंदिर पूजापाठ-
## विधान प्रारम्भः ।

॥ दोहा ॥

श्री अरहंत प्रणाम कर, पंच परम गुरु ध्याय ।
तिन के गुण वर्णन करूं, मन बच सीस निवाय ॥१॥

॥ सवैया इकतीसा ॥

अरहंत देव को प्रणामकरूँ वार वार, सिद्धनको सीस न्यायगुण गाइयतु हैं। सुरउवझाय दोऊइनके जुगलपाय, हिरदे मैं धार तिहुंकाल ध्याइयतु हैं॥ साधु सिव मारग बिशाल दरसावत हैं, पावत परम-पद सीस नाइयतु हैं । येही पंच परम धरम को स्वरूप कहो तिन को सुध्यान धार मोक्ष पाइयतु हैं २॥

॥ दोहा ॥

चार घाति या कर्म जे, तिन को कीनो नाश ।
तब केवल परघट भयो, लोकालोक प्रकाश ॥ ३ ॥
ऐसे अरहंत देव के, गुण छीलीस निहार ॥

तिन का कुछ वर्णन करूं, सुनो भव्य चितधार ॥ ४ ॥
दस जनमत दस ज्ञान के, सुरकृत चौदह जान ।
चार अनंत चतुष्ट गिन, प्रात्य हार्य वसु मान ॥ ५ ॥
धरैं सुगुण छयालीसजे, तेअरहंत जिनेश ।
तिन के चरणन सीस नय, पूजत सकल सुरेश ॥ ६ ॥

पद्धड़ी ॥

जैस्वेद रहित जिन तन सुजान । मल रहित सु निरमल हियेआन ॥ तन रुधिर सु उज्जल क्षीर वर्न । जग तारण प्रभु सबदुःख हर्न ॥ ७ समचतुर धरैं संस्थान सार । तन बज्र ब्रेषभ नाराच धार ॥ मन मोहन मूरत सरस देख । शसि सूर सुछवि वारो बिशेख ॥ ८ ॥ तन मैं जु सुगध लसै अपार । लक्षण एकसो अरु आठधार ॥ बोलत प्रियहित मित वचनजान । बलहैअनंततनसो प्रमान ॥ ९ ॥

दोहा

दसजनमत पूरनभई, अबकेवल दससार ।
तिनको सुन समझैं सुधी, परम शुद्धता धार ॥ १० ॥

॥ पद्धड़ी छन्द ॥

जोजन सतचार कहो प्रमान, दुर्भिक्ष पड़े नाहिं जिनवखान ॥ केवल लहि गगन चलैं जिनेश, कोइ जीवघात नहि लहै लेश ॥ ११ ॥ केवल प्रकटे बर्जित अहार । उपसर्ग रहित प्रभुतनबिचार ॥

चतुरानन प्रभु को दरस होय । सब जीव लहैं आनंद सोय ॥ १२ ॥ सब विद्याके ईश्वर महान । परमौदारिक तन विमल जान ॥ तन छाया रहित कहो गणेश । लागे न पलक सों पलक लेश ॥ १३ ॥ नखकेश बढ़ैं नहिं जिन शरीर । केवल अतिशय दसभई बीर ॥ जै जै जिनवर तुम गुण विशाल । गावैं ते शिव पद लहैं हाल ॥ १४ ॥

॥ दोहा ॥

दस अतिशय केवलतनी, पूरण भई सुजान ।
अब सुरकृत चौदह सरस, भाषी श्रीभगवान ॥ १५ ॥

॥ अड़िल छन्द ॥

सरस मागधी भापाजिन मुखतै खिरैं। समझैं सबही जीव पाप तिनके हरैं ॥ सब जीवनकै मैत्री भावनिहारये । सब रितु के फल फूल फलैं सुविचारये ॥ १६ ॥

सुंदरी छंद ।

सरस दरपण समसुधरालसे । सरवजीवन कै आनंदवसै ॥ पवनगंध सुगंध तहां चलै । अघ समूह सबै ही दलमलैं ॥ १७॥ धूल कंटक कहुं नाहि देखये । जो जनातरतांहि नलेखये ॥ हो तगंधो दक बरषासही । परमपावन शोभित है मही ॥ १८ ॥ रचत कमलसुदेवसुहावने । पंचदस पंकति मनभावने ॥ भएहैं सौपाच्चिस जानिये । सकलधान फलैं परमानिये ॥ १९ ॥ सुरसु आव्हाननविधि कोकरै । गगनै निर्मलता द्युति को धरैं ॥ धरम चक्रसुआगे कोचलै । पाप पुंज समूहनकोदलै ॥ २० ॥

॥ दोहा ॥

कहे सिद्ध महाराज के, यह अद्भुतगुण आठ।
तिनको सुमरण भवि करैं, कीजे निशदिन पाठ ॥ ३५ ॥

॥ मद अविलिप्त कपोल छन्द ॥

गुण छत्तिसको लिये विराजत श्री आचारज। धरैं परम वैराग भाव धारैं शुभ आरज ॥ बीसपांच गुण धरैं अंग पूरब सुखदाई ॥ सोउबझाय सुजान तिनैं हम सीस निवाई ॥ ३६ ॥ आठैंबीस गुण सहित सर्व जीवन उपकारी। धरैं दिगम्बररूप साधुपदके अधिकारी ॥ इनको सीस निवाय ध्याय उर अंतरभाई। करो मङ्गलाचरण सुभविजन को सुखदाई ॥ ३७ ॥

अथ श्री आदिनाथजी की स्तुति दोहा।

भए वंश इष्वाक मैं, श्री आदीश्वर देव।
सुर नर मिल पूजत सदा, कीजे तिनकी सेव ॥ ३८ ॥

॥ पद्धड़ी छंद ॥

श्रीनाभिराय मरु देविजान॥तिनउर उपजे भगवान आन॥इंद्रादिक सब मिल हरषधार। गर्भादिजन्म उत्सवविचार ३९ मनमथ मदमर्दन को सुसूर। सब क्रोध कषाय कियो है दूर॥ चारोंसो घातिया कियेनाश। तबकेवल ज्ञान भयो प्रकाश ४० दरशो सब लोकालोकजान। तिन कहो धरम वर्णन बखान॥ जिनमुखते बानी खिरैसार। सुनकें भविभव दधभए पार ॥ ४१ ॥ ऐसेश्रीरिषभ जिनेशराय। कैलाश सिखरतैं मोक्षपाय॥ जैजैत्रिभुवन के नाथराय। भविलाल नमत भुँवि सीस लाय ॥ ४२ ॥ अंतिम श्रीबीर

जिनेश देव । सुरनर नित तिनकी करत सेव ॥ तिनको अब वर्णन करूं गाय । संक्षेप मात्र बुधि तुच्छ पाय ॥ ४३ ॥ प्रभु नाथ बंश मैं जनमलीन । सिद्धारथ नृप बहुदान दीन ॥ ले गए सुदर्शन मेर इंद्र । कर जनम महोत्सव सव सुरिंद्र ॥ ४४ ॥ इंद्रानी श्रीजिन देवलेय । माता त्रशला की गोद देय ॥ पूजे माता अरु तात पांय । निज निज थानक सब देव जांय ॥ ४५ ॥ चौवीसैं जिनेश्वर एकवार । तिनके पद प्रणमूं हरषधार ॥ मंगलकरता मङ्गल स्वरूप । तिनको सिरनावत सरव भूप ४६

॥ दोहा ॥

जिन वाणी गुण अगम है, कोइ न पावै पार ।
करूं मङ्गलाचरण मैं, तुच्छ बुद्धि अनुसार ॥ ४७ ॥

मद अविलिप्तकपोल छन्द ॥

नमूंसारदामाय परम सुंदर सुखदाई । मोह तिमर के नाश करन को रबि समगाई । शिव मारग दरशाय करैं सब कारज जी के । जो धारैं उरमांहि सुजिन बानी गुण नीके ॥ ४८ ॥

॥ दोहा ॥

श्री गुरुचरण प्रणाम कर, मन वच सीस निवाय ।
मङ्गलमइ मङ्गल करण, जग जीवन सुखदाय ॥ ४९ ॥

॥ मद अविलिप्तकपोल छन्द ॥

धरैं दिगंवर रूप भूप सब पदको परसैं । हिये परम वैराग मोक्ष मारग को दरसैं ॥ जे भवि सेवैं चरण तिनैं सम्यक दरसावैं । करैं आप कल्याण सतोगुन भाव न भावैं ॥ ५० ॥ पंच महाव्रत धरैं

वरैं शिव सुंदर नारी । निज अनुभव रसलीन परमपद के सुबिचारी ॥ दस[१] लक्षण जिन धर्म गहैं रत्न त्रयधारी । ऐसे श्रीमुनिराज चरण पर जग बलहारी ॥ ५१ ॥

॥ दोहा ॥

गुरुप्रसाद तै पाइये, ज्ञान अधिक जगमाँहि ।
कारज कारी जीव को, गुरु समान कोउ नाँहि ॥ ५२ ॥

इति मङ्गलाचरण संम्पूर्ण ।

## ॥ अथ मांडने की विधि प्रारम्भः ॥

॥ दोहा ॥

चाँर[४] बीसँ[२०] चाँलीस[४०] गँज[६४], इतनो क्षेत्र सुजान ।
तामैं रचो सुमांडनो, गोलाकार प्रमान ॥ ५३ ॥

॥ सुंदरी छंद ॥

अब सुमांडने की बिधिजानिये । सरस सुंदरता परमानिये ॥ बैठकै भविजीव विचार कै । बुद्धिवंत हिये अवधारकै ॥ ५४ ॥ दीपअढ़ाई[२३/२] सुंदर सोहना । सुरसुनर सबके मन मोहना ॥ तासु मध्य विराजैं सारजू । पंच मेर परम सुखकार जु ॥ ५५ ॥ एक मेरतनो बर्णन भनो । चाँर[४] बनचारों दिश मैं गनो ॥ बनरहे जिन मंदिर सोहने ॥ चाँर दिश सोलह[१६] मन मोहने ॥ ५६ ॥ सरवशोभाकर सो लसत हैं । भव्यजन मुनिजन मन वसत हैं ॥ देव जै जैकार तहां करैं । बजत दुंधाभि बाजे मन हरैं ॥ ५७ ॥

॥ दोहा ॥

जिन मंदिर गिरपांच[5] के, भए सु अस्सी[80] जान ।
अब आगे वर्णन करूं, सो सुनिये उर आन ॥ ५८ ॥

मद आचिलिप्त कपोल छन्द ।

गजदंतनके बीस[20] कूट द्रुमके दस[10] जानो। जिनमंदिर गन तीस[30] कुलाचलके परमानो ॥ सौसत्तर[170] वैताढ़ अंसी[80] वक्षार विराजैं । इष्वाकार सुचार[4] सरस जिनमन्दिर छाजैं ॥ ५६ ॥

दोहा ।

नंदीश्वर बावन[52] गनो, मानुपोत्र के चार[4] । कुंडलगिर और रुचिकागिरि, चार[4] चार[4] उरधार ॥ ६० ॥
एक[1] एक मंदिर विषै, ध्वजा सुगिनिये एक[1]। रत्न डंडकर सोहनी धरैं अनादि सुटेक ॥ ६१ ॥

अथ अकृत्रिम जिन मंदिर वर्णन ॥ कुसुमलता छंद ॥

केवल ज्ञानी श्री जिनवरनें द्वादश[12] बानी कही सुभाय। श्री जिन मंदिर कहे अकृत्रिम तिनकी गिनती सुन मनलाय ॥ मध्यलोक में तेरहे[13] द्वीपलो कहे चारसैअठावन[458] गाय। तहां जाय निरजर निरजरनी पूजत श्री जिन वरके पाय ॥ ६२ ॥ श्री जिन मंदिर कहे अकृत्रिम समो सरण रचना सब ठौर । बिंब एकसौआठ[108] अनूपम इक[1] इक[1] मंदिर मैं नहि और ॥ धरैं पांचसै[500] धनुष उँचाई धारैं तीन[3] क्षत्र सिरमौर। इंद्रादिक तहां पूजन आवैं यक्ष गदाले ठाड़े पौर ॥ ६३ ॥

अथ एकसौ इन्द्र तिनके नाम॥ कुसुमलता छन्द ।

भवनपती चालीस[40] बताए बीस[20] प्रतेंद्र इन्द्र फुनि बीस[20] ॥ बिंतर देवतने जिनभाषे सरस बिभूति धरे बतीस[32]

कहे कल्पवासी सुखरासी परम महा सुंदर चौबीसैं । दोयें[2] जोतपी दोनेंर[2] पशु के सब जिन वरको नावत सीस ॥ ६४ ॥

अथ कितेन इंद्र कहां कहां गमन करैं यह वर्णन ॥ कुसुमलता छंद ॥

जहां जहां जिन भवन विराजत तहां सुर सुरपति पूजन जाय । दीप अढाई में सब मिलकर नर तिरयंच जजैं जिनराय ॥ बाकी एक शतक द्वै बर्जित इंद्र आपनी सैनसो लाय । हम पूजत आव्हान न करकै अपने घर मैं मंगल गाय ॥ ६५ ॥

दोहा ।

देख दरश जिन राज के, होत परम आनंद ।
भव्यजीव सम्यक लहैं, कटैं कर्म के फंद ॥ ६६ ॥
ऐसे श्री सर्वज्ञ पद, पूजत इंद्रसो सर्व ।
परमहर्ष धारैंसु उर, लेले वसु विधदर्व ॥ ६७ ॥

अथ अष्टप्रकार द्रव्य वर्णन ॥ सवैया इकतीसा ॥ ३१ ॥

क्षीरोदधि समसार उज्जल दरणनीर[1], चंदन[2] पवित्र घस केसर मिलायकै । अक्षत[3] मनोज्ञ मानो मोती हैं विराजमान, फूल[4] नाना भांति के सुगंधित मंगायकै ॥ नेवज[5] अनेक भांति तुरत बनाय लाय जग मग जोति होत दीपक[6] जगायकै । खेवत सुगंध सों दिश माहीं फैलरही, फललै सुफल पाय देव कूं चढायकै ॥ ६८ ॥ उज्जलसु जललाय चंदन सुगंध भरो, अक्षत मनोज्ञ स्वेत धोयकै सुलायकै ।

सुदंर सु फूल नाना भांति के सुगंध भरे, नेवज मनोहर सु तुरत बनायकै ॥ जग मग जोति दीप धूपहु सुगंध भरी, लावत हैं फल महामिष्ट को मंगायकै । ऐसो द्रव्य लाय भव्य पूजत जिनेश पाय पुन्य के समूह भरैं प्रभुको चढायकै ॥ ६६ ॥

॥ दोहा ॥

श्री जिन पूजा जो करैं, सो नर इंद्र समान ।
पुन्यवान ता समनहीं, सेवत सुरनर आन ॥ ७० ॥

अथ सामग्री बनावने की विधि प्रारम्भः ॥ कवित्त ॥

जल[1] चंदन[2] अक्षत[3] प्रसून[4] ले नेवज[5] दीप[6] धूप[7] फल[8] जान । धरती धरी गिरी धरतीपर नाहिं उठावत जे बुधिवान ॥ पगसों लगै दुष्टकोउछोवै बहुत लोग सपरस नहि ठान । प्रानी चोकर करखे न चलै सो मलिन वस्त्र नहिं ढकै सुजान ॥ ७१ ॥

॥ दोहा ॥

यह बिपरीत बचायकै, सुंदर द्रव्य सुधोय ।
ले जिनवर पूजाकरै, शिवतिय बल्लभ होय ॥ ७२ ॥

अथ पूजा कारक लक्षण ॥ सवैया इकतीसा ॥

सुंदर स्वरूप लहै देव शास्त्र आन वहै, गहै व्रत शील दया हिरदे धरतुहै। गुणके समूह धरै चारों विधि दान करै, पुन्य के भंडार भरै पातिक हरतुहै ॥ तीरथ गमन गुरु बिनय की लगन सदा, ध्यानमैं

मगन रहै नेकना टरतुहै । नर पर्याय पाय सुंदर सु द्रव्य लाय, जिनजु के थान जाय पूजा को करतुहै ॥

अथ जितने जीवन को पूजा मने है सो वर्णन ॥ सवैया इकतीसा ॥

कानो अंध धुंध टेर फोलो आंखमें सुजान, कानकटे नाक कटी भंग अंग ठानिये । खोड़ो कुब्ज तोतलो सुर भंग अंगुली न होय, पंगुभेद गाठ गूंगा खाँसी जो प्रमानिये ॥ फोड़ा कोढ़ कक्ष दाद बवेसी अदृष्ट जान, बहरा भगंदर सु स्वेत दाग जानिये । बिशन जो सातँलीन स्वांस रोग नाक बहै एते नर जीवन को पूजा मनै आनिये ॥ ७४ ॥

अथ पूजा कारक जैसा होय ताका वर्णन ॥ कुसुमलता छंद ॥

पढै ग्रंथ सामायक बिधिकर पाप समूहन को जुहरै । छैहो कायके जीव विचारे तिनपर करुणा भावधरै ॥ उज्जल चीर पहर आभूषण भाव भक्तिसों नाहिंटरै । मन बचकाय लाय चरणन चित पूजा श्री जिन राज करै ॥ ७५ ॥

अथउज्जलचीर वर्णन ॥ दोहा ॥

सातँहाथ लाँबागिनो, चौड़ा साढ़े तीन ।
सूत बसन उज्जल अमल, पहरतनर परवीन ॥ ७६ ॥
ओढ़ै सिखा लगायपद, सकल देहढकजाय ।
नेत्रनासिका करखुले, पूजत श्रीजिनराय ॥ ७७ ॥
धोतीस्वेत सुसूतकी, पहिरे मनहरषाय ।

मन वच तनलौलाय कें, पूजत श्री जिनराय ॥ ७८

अथआभूपण लक्षण ॥ दोहा ॥

श्री जिनकीपूजा करै, सोनर इंद्रसमान ।
आभूपण पहिरेइते, सोलीजे पहिचान ॥ ७९ ॥

॥ सुंदरी छंद ॥

धरैसीस सु मुकुट सुहावनो । भुजनमैं बाजूबन्द सुलावनो ॥ करन कुंडल मण मई सोहनो । रतन जड़ित कड़े करमोहनो ॥८०॥ सरसकण्ठ बिपैकण्ठीकही। धुक धुकीअरु हारसुलहलही ॥ परमपहुंचीपहर सुहावनी । जगमगात सोजोति कहाभनी ॥ ८१ ॥ पहरकै जोजनेऊ सारजू । कनक मणमइ अति मनहारजू ॥ रतन मई कटमेखल जानिये । परमछुद्र सुघंटिक मानिये ॥ ८२ ॥ पहर अँगुरिनमें दस मुंदरी । कनक रत समूहनसों जरी ॥ कनक साकर घुँघरू पगलसैं । भुन भुनात सुभविजन मनवसैं॥८३॥औरबहु आभर्ण विख्यातहैं।पहिरकै सब मन हरपातहैं ॥ करसुबपु प्रक्षाल सुचात्रसों । चलत श्रीजिनमंदिर भावसों ॥ ८४ ॥

दोहा ।

आभूपण यह पहरकर, पूजै जिनवर देव ।
पाप पुंज को दल मलै, सुखपावै स्वयमेव ॥ ८५ ॥

अथ पण्डित लक्षण ॥ सवैया इकतीसा ।

बाल नहिं होय नहिं वृद्ध नहिं हीन अंग, क्रोधी क्रिया हीन नहि मूरख गनीजिये । दुष्ट नहिं होय नहिं विशन विषै सुरति पूजापाठ बाचने में बुद्धिसार लीजिये ॥ दया कर भीजरहा हिरदाकमल जा-को सुंदरस्वरूप पाय दान सदा दीजिये मीठे हैं बचन मुख अक्षर सुपुष्ट कहै, गहै विनय गुरु की सु-पण्डित कहीजिये ॥ ८६ ॥

॥ अथ जिनपूजाविधि वर्णन—श्रीमण्डप वर्णन ॥ कुसुमलताछंद ॥

श्रीजिनमन्दिर बने अनूपम रचो मांडनो परम विशाल । ताके पश्चिमदिश वेदी गिन तीनैंपीठ अ-द्भुत सुरिशाल ॥ गंधकुटीपर सिंहासन है सुवरण रतन जड़ित द्युतिलाल । ताके बीचकमल सुंदर छवि परम मनोहर अतिसुख माल ॥८७॥ कमल बीच मैं बनी किरणका जगमग जगमग जोतिमहान । तापर श्रीजिनबिंब विराजत दर्शन करत सचीपति आन ॥ भामण्डल भव सातैं दिखावत तीनैंछत्र सोहैं सुखकार । चौसैंठ चँवर ढुरैं सिर ऊपर इन्द्र उच्चरत जै जै कार ॥ ८८ ॥

दोहा ।

श्रीजिनमुख पूरबदिशा, लखत दृगन हरपाय ।
वह सुख जानै सुखधनी, कै जानैं जिनराय ॥ ८९ ॥

अथ पूजाविधि वर्णन ॥ कुसुमलता छन्द ।

जो नर पूजा करैं जिनेश्वर प्रथम काम इम करैं बनाय । मांजैं बासन सरिताके तट तथा कूपजल

...लाव जाय ॥ दाहर छन्ना छान नीरको विलछन देय तहां पहुँचाय । या विधिकर जल झारी भरके श्री
जिन न्हवन करैं मन लाय ॥ ६० ॥ मंगलपाठ पढैं जहां भविजन मुख उचरत जै जै धुन गाय । मंगल
द्रव्य धरैं तहांसुंदर बाजैं झांझर श्रवण सुहाय॥वसुविधि द्रव्य मनोहर लेकर प्राशुक जलते धोय बनाय। देव
शास्त्र गुरुकी पूजा कर बहुविधि भक्ति करैं मनलाय ॥ ६१ ॥ चमर छत्र भा मंडल तोरन बहुबिध बंदरवार
बंधाय । झारी धूप दहन चन्द्रोपक सब उपकरण धरैं विहिसाय ॥ बाजन की ध्वनरही छाय तहां सुर खग
नाचत मन हरषाय । धन्न भाग उन ही जीवन के जो यह कौतुक देखन जाय ॥ ६२ ॥

अथ पूजाकारक नौतिलक वर्णन ॥ अडिल्लछंद ।

सिखा सीस की जान ललाट सुलीजिये । कंठ हृदय अरु कान भुजा सु गनीजिये । कूंष हाथ अरु
नाभि सरल शुभ कीजिये । तब जिनवरको जजो तिलक नव कीजिये ॥ ६३ ॥

अथपूजाकारक खडाहोनेकीविधिवर्णन ॥ अडिल्लछन्द ॥

वेदी दक्षिण ओर उतरमुख जानिये । अथवा पूरब ओर सुसन्मुख मानिये ॥ मौन गहे मुखढाक
प्रफुल्लितगात है । पूजत श्री जिन देव सु मनहरषात है ॥ ६४ ॥

अथ पूजा आरंभ वर्णन ॥ कुसुमलता छंद ॥

वेदी ऊपर कनक रकावी तामैं करो थापना सार । सुबरण थार धरो ता आगे ताविच रचो साथ
याकार ॥ ताके ऊपर श्री पूजा विधि द्रव्य चढावो अष्टप्रकार । सकल सभा के नरनारी मिल मुखसों
बोलो जैजैकार ॥ ६५ ॥

॥ दोहा ॥

या विधिसों पूजा करै, मनबच तन धर ध्यान ।
सुरगन के पद भुजके, पावैं पद निर्वान ॥ ६६ ॥

॥ इति श्री अकृत्रिम जिन मंदिर पूजन पाठ की पीठका सम्पूर्ण ॥

# अथ तेरह द्वीप संबन्धी चारसौ अट्ठावन जिन मंदिरजी की पूजन प्रारम्भः ॥

## प्रथम श्री सिद्ध परमेष्टीजी की पूजन प्रारम्भः ॥ १ ॥

अथस्थापना ॥ छप्पयछंद ॥

स्वयंसिद्ध जिनभवन रतनमई बिंबाबिराजैं । नमत सुरासुर इंद्र दरशलख रविशासि लाजैं ॥ चारश तक पंचौसआठ भुँविलोक बताए । जिनपद पूजन हेत भावधर मंगलगाए ॥ मंगल मई मंगलकरण शिवपददायक जानके । आव्हानन करके जजूं सिद्धसकल उर आन कै ॥ १ ॥ ओंह्रींअंनत गुण बिराजमान श्री सिद्धपरमेष्टीभ्योः ॥ अत्रा वत्रा वत्रसंबौ षटाव्हाननं अत्रातिष्ट तिष्ट ठः ठः अस्थापन अत्रमम सन्नहितो भवभव बिषट संधी सकरणं स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ चाल ॥

उज्जलजल शीतललाय, जिनगुण गावतहैं । सबसिद्धन कोंसु चढ़ाय, पुन्यबढ़ावतहैं ॥ सम्यक सुक्षायक जान, यह गुण पावत हैं । पूजो श्री सिद्ध महान, बल बल जावतहैं ॥२॥ ओं ह्रीं श्री सिद्ध परमेष्टीभ्योः

श्रीसुमत्तः ॥ १ ॥ णाणः ॥ २ ॥ दंशणः ॥३॥ वीर्य ॥ ४ ॥ सुहमत्तहेवः ॥ ५ ॥ अवगाहनः ॥ ६ ॥ अगुरुलघु ॥ ७ ॥ अव्वाबाधा ॥ ८ ॥ अष्टगुणानसिद्धाणेभ्योः ॥

॥ चाल छन्द ॥

जलं॥ करपूरसुकेसरसार, चंदनसुखकारी। पूजोश्रीसिद्धनिहार, आनंदमनधारी॥सबलोकालोकप्रकाश, केवलज्ञानजगो। यहज्ञानसुगुणमनभाप, निजरसमाँहिपगो ॥ ३ ॥ उों ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफल की उनमान, अक्षतधोय धेरे। अक्षयपद पावत जान, पुन्यभंडार भेरे॥ जगमें सु पदारथ सार, तेसबदरसावैं। सोसम्यक दर्शन धार, यहगुण मनभावैं ॥ ४ ॥ उों ह्रीं० ॥अक्षतं॥ सुंदर सुगुलाब अनूप, फूल अनेक कहे। श्रीसिद्ध सुपूजत भूप, वहुविधि पुन्यलहे ॥ तहांवीर्य अनंतोसार, यहगुण मनआनो। संसार समुद्र तेपार, कारक प्रभुजानो ॥ ५ ॥ उोंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनीगोभ्का पकवान, मोदक सरसबने। पूजो श्री सिद्धमहान, भूखविथा जुहने ॥ झलकै सबएकहि बार, ज्ञेयकहैं जितने। यहसूक्षमता गुणसार, सिद्धन के तितने ॥६॥ उोंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ दीपककी जोत जगाय, सिद्धनको पूजो। करआरति सन्मुख जाय, निरभयपद हूजो ॥ कछुघाट न बाट प्रमाण, गुरुलघु गुणराखो। हमसीस नवावत आन, तुमगुण मुखभाखो ॥ ७ ॥ उोंह्रीं० दीपं ॥ बरधूप सुदसं विधलाय, दंसादिश गंधधरैं वसुकर्म लजावत जाय, मानो नृत्यकरैं॥ इकासिद्ध मैंसिद्ध अनंत, सत्ता सबपावैं। यह अवगाहण गुणसंत सिद्धनके गावैं ॥ ८ ॥उोंह्रीं० ॥ धूपं ॥ लेफलउतकृष्टमहान, सिद्धनको पूजो। लहिमोक्ष परमसुखथान, प्रभुसम तुम हूजो ॥ यहगुण बाधाकर हीन, बाधा नाशभई। सुख अव्वा बाध सुचीन, शिवसुं-

दर सुलेइ ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफल भर कंचनथाल, अरचत कर जोरी । तुमसुनयो दीन दयाल, विनती हैमोरी ॥ कर्मादिक दुष्टमहान, इनको दूरकरो । तुमासिद्ध महा सुखदान, भव भव, दुःखहरो ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

नमोसिद्ध परमात्मा, अद्भुत परम बिशाल ।
तिन गुण अगम अपार है, सरस रची जयमाल ॥ ११ ॥

॥ पद्धड़ी छंद ॥

जेजे श्रीसिद्धन को प्रणाम । जै शिव सुखसागर के सुधाम ॥ जै बल बल जात सुरेस जान । जै पूजत तनमन हरष आन ॥ १२ ॥ जै छायक गुण सम्यक्तलीन । जै केवल ज्ञान सुगुण नवीन ॥ जे लोकालोक प्रकाश वान । यह केवल अतिशय हिये आन ॥ १३ ॥ जै सर्ब तत्व दरशे महान । सो दर्शन गुण तीजोसुजान ॥ जै वीर्य अनंतो है अपार । जाकी पटतर दूजो न सार ॥ १४ ॥ जै सूक्षमता गुण हिये धार । सव ज्ञेय लखो एको हिवार ॥ एक सिद्ध में सिद्ध अनंत जान । अपनी२ सत्ता प्रमान ॥ १५ ॥ अवगाहण गुण अतिशय विशाल । तिन के पद वंदो नमतभाल ॥ कछु घाट न वाट कहे प्रमान । सो गुरु लघु गुण धारैं महान ॥ १६ ॥ जै वाधा रहित बिराजमान । सो अव्या वाध कहो वखान ॥ ये वसु गुण हैं व्योहार संत । निश्चय जिनवर भाषे अनंत ॥ १७ ॥ सब

सिद्धन के गुण कहे गाय। इन गुणकर शोभित हैं वनाय॥ तिनको भविजन मन बचन काय। पूजत वसुविध अति हरप लाय॥ १८॥ सुर पति फन पति चक्री महान। बलहर प्रतिहर मनमथ सुजान गणपति मुनिपति मिल धरत ध्यान। जै सिद्ध शिरोमणि जग प्रधान॥ १६॥

घत्ता॥ सोरठा॥

ऐसे सिद्ध महान, तिन गुण महिमा अगम है।
वरणन कहो बखान, तुच्छ बुद्धि भवि लालजू॥ २०॥

॥ दोहा॥

करताकी यह वीनती, सुनो सिद्ध भगवान।
मोह बुलावो आप ढिग, यही अरज उर आन॥ २१॥

इति श्री सिद्ध परमेष्ठी पूजा सम्पूर्णम्॥

# अथ सुदर्शन मेर पूजा प्रारम्भः॥ २॥

॥ अथस्थापना॥ पद्धड़ी छंद॥

प्रथम सुदर्शन मेर सुजानो। भद्रशालवन प्रथम प्रमानो॥ नंदन बन सोमनश बखानो। चौथो पांडुकवन मनमानो॥ १॥ चैत्याले सोलहैं सुखकारी। चारोंबन चहुंदिश मनहारी॥ सुरनर खग

मिल पूजन आवैं। सो शोभा हम किहि मुख गावैं ॥ २ ॥ आव्हानन तिनको हम कीनो । मनवच तन निज भाव नवीनो ॥ तिष्ट तिष्ट संवौषट् कहिये । जिनपद पूज अभयपद लहिये ॥ ३ ॥ ओंह्रीं श्री सुदर्शन मेरके चारवनें चारोंदिश षोडस जिन मंदिरेभ्योः अत्रा वत्रा वत्र संबौषट व्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः अस्थापनं। अत्र ममसन्नहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं मद अविलिप्त कपोल छंद ॥

पद्म द्रहको नीरसु लेकर रतन कटोरी मांहिधरो । श्री जिन चरण चढावत भविजन जन्म जरा दुख दूर करो ॥ चैत्याले सोलह सुखकारी मेर सुदर्शन तने सुजान । तिनको पूजत सुरनर खग मिल परम भगत उर अंतर आन ॥ ४ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके भद्रशाल बन संबंधी ॥ पूर्व ॥ १ ॥ दक्षिण ॥ २ ॥ पश्चिम ॥ ३ ॥ उत्तर ॥ ४ ॥ नंदनबन संबंधी पूर्व ॥ ५ ॥ दक्षिण ॥ ६ ॥ पश्चिम ॥ ७ ॥ उत्तर ॥ ८ ॥ सोमनसवन संबंधी पूर्व ॥ ९ ॥ दक्षिण ॥ १० ॥ पश्चिम ॥ ११ ॥ उत्तर ॥ १२ । पांडुकवन संबंधी पूर्व । १३ ॥ दक्षिण ॥ १४ ॥ पश्चिम ॥ १५ ॥ उत्तरदिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ १६ ॥ जलं ॥ चंदन अगर कपूर मिलाकर मलयागिर घसिये मनलाय । भव आताप निवारण कारण श्री जिन सन्मुख देत चढाय ॥ ५ ॥ चैत्याले० ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ देवजीर सुखदाससु अक्षत मुक्ताफल सम उज्जल सार । श्री जिन चरण कमलतल सन्मुख पुंजदेत अति हरष अपार ॥ ॥ ६ ॥ चैत्याले० ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतुकी फूल मनोहर अरु गुलाब सुंदर महकाय । करुना आदि फूल बहु तरुके पारजात मंदार सुलाय ॥ चैत्याले० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी

घेवर मोदक ताजे खाजे शोभा भरो बनाय। श्री जिन सन्मुख रतन थाल भर जजत जिनेश्वर मन हरषाय॥ चैत्याले० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोत होत दीपक की ऐसे रत्न अमोलिक-सार। कंचनथार संवार दीपद्युति जिनचरणन पर लेलेवार। चैत्याले० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागर वरधूप सुगंधित दस विधवरणी परम विशाल। श्री जिन सन्मुख अग्निदाह कर छिन मैं करम जलैं तत्काल ॥ चैत्याले० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्री फल लौंग सुपारी भारी पिस्ता नये सु लेजसार। श्री जिनचरण चढावत भविजन पावत मोक्ष सु फल सुखकार ॥ चैत्याले० ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल आठ दरवले उत्तम पूजत भविजन मन हरषाय। अर्घ देत भविलाल मनोहर श्री जिनवर पद सीस निवाय ॥ चैत्याले० ॥ १२ ॥ ओंह्रीं०। अर्घं ॥

अथप्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

मेरसुदर्शनपूर्वदिश, भद्रशालबनजान। तहांजिनभवनसुहावने, अर्घजजोधरध्यान ॥ १३ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके भद्रशालबन संबंधी पूर्वदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १ ॥ अर्घ। मेर सुदर्शन तेगिनो, दक्षिण दिशसुखदाय। भद्रशालबन के विषै जिनपूजो हरषाय ॥ १४ ॥ ओंह्रीं सुदर्शनमेर के भद्रशालबन संबंधी दक्षिण दिशकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ २ ॥ अर्घ॥ मेर शुदर्शन तै सु ले पश्चिम दिशा अनूप। भद्रशालबन जिन भवन, पूजत सुरगण भूप ॥ १५ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके भद्रशालबन संबंधी पश्चिम दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ३ ॥ ॥ अर्घ ॥ मेर सुदर्शनते गिनो, उत्तर

दिश सुखकार। भद्रशालवन जिन भवन, अर्घ जजो भरथार ॥ १६ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके भद्रशालवन संवंधी उत्तरादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ ॥ अर्घ ॥

॥ मद अवलिप्त कपोल छंद ॥

मेर सुदर्शन पूरब दिशमें नंदनबन शोभै सुविशाल। तहां जिन भवन अनूपमसोहै सुरपति नरपति नमत त्रिकाल॥ अष्टद्रव्यसों पूजाकरकर नाचत थेइ थेइ पगअवधार। जेनर ध्यावत पुन्य वढावत पावत शिव संपत सुखकार ॥१७॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके नंदनबन संबंधी पूरव दिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ५ ॥ ॥ अर्घ॥ मेर सुदर्शन दाक्षिण दिशमें नंदनबनसोहै सुबिचार। तहां जिन भवन अकीर्तिम सुंदर सुरगण मोहित रूपनिहार ॥ केइ गावत केइ तालवजावत नाचत उरधर हरपअपार। अरघ चढ़ावत पुन्यवढ़ावत शब्दउचारत जयजयकार ॥ १८ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके नंदनवन संवंधी सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ६ ॥ ॥ अर्घ॥ मेरसुदर्शन पश्चिम दिशमैं नंदनवन मनमोहैसार। जहांजिन बिंबाबिराजै अद्भुत ऐसे जिनमंदिर सुखकार॥ तिनको ध्यान देखकर मुनिगण निजस्वरूप अपनो सुनिहार। करम कलंक पंकानित धोवत भविजन तिनको अर्घउतार ॥ १९ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके नंदनवन संबंधी पश्चिम दिशासिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ मेर सुदर्शन उत्तर दिशागिन नंदनवन में मंदिर जान। जहां जिनविंब अनूपम सोहै इंद्रादिक पूजतहैं आन ॥ सुरसुरांगना अर विद्याधर सबमिल जिनगुण गावत सार। यहकौतुक वनरहो सु निशादिन पूजत जे पावत भवपार ॥ २०॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके नंदन वनसंवंधी उत्तरदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्याः ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

॥ सोरठा ॥

मेरसुदर्शन सार, ताकी पूरवादिश विषै। वनसोमनश निहार, जिनगृह पूजो अरघसों ॥ २१ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके सोमनश बन संबंधी पूर्वादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ६ ॥ दक्षिणादिशा सुजान, मेरसुदर्शन की गिनो। वन सोमनश प्रमान, श्रीजिन मंदिर पूजिये ॥२२॥ ओंह्रीं सुदर्शनमेरके सोमनशबन संबंधी दक्षिणादिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ १० ॥ अर्घ ॥ पश्चिम दिश सुखकार, मेर सुदर्शन कीसही। जजो सुजिन आगार, बन सोमनश विषैसदा ॥ २३ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके सोमनशबन संबंधी पश्चिमादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥११॥ अर्घ॥ उत्तरदिशा जुसार, मेरसुदर्शन ते कही। जिनपद जजोनिहार, मंदिर बन सोमनश मैं ॥ २४॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके सोमनश बन संबंधी उत्तरदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १२ ॥ अर्घ ॥

॥ चालछंद ॥

पांडुकवन शोभैसार, महिमा को वरनै। गिरमेर सु पूरव द्वार, पाप तिमिर हरने ॥ तामै जिनमन्दिर सार, शोभित सुखकारी। मन व च तन अरघ सँवार, जिनपद तलधारी ॥२५॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके पांडुक बन संबंधी पूरवादिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ दक्षिण दिश सरस अनूप, मेर सुदर्शनते, आतिहार्षित सुर खग भूप, श्री जिनपर्शनते ॥ पांडुक बन मैं जिन भोन, शोभा को वरनै। इन्द्रादिक पूजत तौन, पाप तिमिर हरनै ॥ २६ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके पांडुक वन संबंधी दक्षिणादिश सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्योः ॥ १४ ॥ अर्घ ॥ पश्चिमादिश मेर विशाल, पांडुक

वन सोहे । जिनमन्दिर बनो विशाल, सुरनर मन मोहे ॥ तहां ध्यावत सुर खग जाय, अर्घ लिये कर में । हम जिनपद सीस निवाय, पूजत निज घर में ॥२७॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरुके पश्चिमदिश पांडुक बन संबंधी सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्योः ॥१५॥ अर्घ ॥ है मेरसु उत्तरभाग, पांडुक बन प्यारो । तामैं जिन भवन सुहाग, सुंदर मनधारो ॥तहां सुरनर गावत गीत, तन मन हरष धरैं । बसु अरघ चढावत प्रीत, पुन्य भंडार भरे ॥ २८॥ ओं ह्रीं सुदशर्नमेर के पांडुकवन संबंधी उत्तरदिश सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्योः ॥अर्घ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

मेर सुदर्शन जिन भवन, सोलह बरने गाय ।
तिनकी भवि जयमाल सुन, परम हरष उरलाय ॥ २६ ॥

॥ पद्धड़ी छंद ॥

जे मेर सुदर्शन है अनूप । जानो सब गिरवर को सुभूप ॥ ताको कछु वर्णन करूं गाय । बनभद्रशाल भूपरसुहाय ॥ ३० ॥ नंदन बन दूजो सघन रूप । तीजो सोमनश बनो अनूप ॥ चौथो बन पांडुक है विशाल । जहां सुर खग मुनि वंदत त्रिकाल ॥ ३१ ॥ जिनराज जन्म अवसर सुपाय । तब इंद्र महोत्सव करें आय ॥ इस विधि बन चारैं कहे स्वन्य ॥ दिस चारैं सरब सोलह सुधन्य ॥३२॥ तहां इके इके जिन मंदिर सुजान । सत आँठ अधिक प्रतिमा प्रमान ॥ उपमा सब समव सरण निहार॥ सुरपति सिर नावत बार बार ॥ ३३ ॥ जै सिंहासन अद्भुत बिशाल । तापर सुकमल सोहै रिशाल ॥ ता ऊपर श्रीजिन शोभमान । जै तीनै छत्र सिर धरे जान ॥३४॥ जै अमर सुढारत चमर सार । जै तन

द्युति छायरही अपार ॥ तहां देवी देवकरैं सुगान । जहां नाचत सुर अरु सुरी आन ॥ ३५ जै सां-ज समाज बनो अनूप । इंद्रादिक निरखैं जिनस्वरूप ॥ शशि सूर्य कोटद्युति उदय जान । ऐसी छवि जिन तनकी प्रमान ॥ ३६ ॥ पूजाकर इन्द्र गए सुथान । जिनभक्ति हिये धारैं सुजान ॥ जैस्वयम् सिद्ध रचनाअपार । कवि को पावे गुण अगमसार ॥ ३७ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

मेर सुदर्शन की भई, पूजासरसबिशाल ।
जेभवि पढ़ैं उत्साहसों, सुखपावैं सोहाल ॥ ३८ ॥

॥ सोरठा ॥

धरैं कंठ यह हार, बहुगुण रचत सुहावनो । ते होवैं भवपार, मनवचतन भविजो पढ़ैं ॥३९॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तमताको पाठपढैं मनलाय । जाके पुन्यतनी अति महिमा बरणन को कर सके बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपति वाढै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदले शिव पुरजाय ॥ ४० ॥

॥ इत्याशीर्वादः ॥ इति सुदर्शनमेर पूजासंपूर्णम् ॥

# अथ सुदर्शनमेर के चारँ विदिशामध्ये चारँ गजदंत पर- सिद्धकूट चाँर जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नं० ॥ ३ ॥

॥ अथस्थापना ॥ मद अवलिप्तकपोल छंद ॥

जंबूद्वीप महान सर्वदीपन में जानो । ताके मध्यसुजान सुदर्शन मेर बखानो ॥ जाकी विदिशा मांहि चारँ गजदंत बताए । तापर श्री जिन भवन सुपूजत मन हर्षाए ॥ १ ॥

॥ दोहा ॥

तिनकी आव्हाननसुबिधि, करोभविक मनलाय । तिष्ठतिष्ठ थापन सहित, बँसुबिधि पूजरचाय ॥ २ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके चारों विदिशामध्येचाँरगजदंत तिनपर चाँर जिनमंदिर सिद्धकूट विराजमानेभ्योः ॥ अत्रावत्रावत्र संवौषटाव्हाननं अत्र तिष्ठतिष्ठ ठः ठः स्थापनं । अत्रममसन्नाहितो भवभव विपट संधीसकरणं । स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ चालकातिकीकी ॥

प्राणीउज्जल जल सुमँगायकै, धर रतन कटोरी मांहि । प्राणी श्रीजिन चरणचढाइये, सवजन्मजराढुखजांय ॥ प्राणी श्रीजिनवरपदपूजिये ॥ प्राणी मेरसुदर्शनके कहे, गजदंत सुचारों जान । प्राणी चारों विदिशा में सही, तिनपर जिनभवनबखान ॥ प्राणी श्रीजिनवरपदपूजिये ॥ ३ ॥ ओंह्रीं सुदर्शनमेरकी अग्निदिशमांही सोमनश ॥ १ ॥ नैरित्रदिशाविद्युतपरम ॥ २ ॥ बाइबादिशामालवान ॥ ३ ॥ ईशानादिशा गंधमादननामगजदंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ जलं ॥ प्राणीमलयागिर अतिसीयरो, करपूरसुकेसरलाय । प्राणीभवआता-

पनिवारनै, लेश्रीजिनचरणचढाय ॥ प्राणीश्रीजिन० ॥ प्राणीमेरसु० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ प्राणदिवेजीरिसुखदासके, लेअक्षतसरसअनूप । प्राणीश्रीजिनचरणचढाइये, होशिवरमणीवरभूप ॥ प्राणीश्री० ॥ प्राणीमेर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ प्राणीबेलचमेलीकेवडो, मिलफूल अनेक प्रकार । प्राणीश्रीजिनचरणचढाइये, मिटजाउरकामबिकार ॥ प्राणीश्री० ॥ प्राणीमेरसु ०६ ओंह्रीं०॥ पुष्पं ॥ प्राणी विंजन नानाभांतिके ॥ सुंदरनैननसुखदाय । प्राणीश्रीजिनचरणचढाइये तवक्षुधारोगसुविलाय ॥ प्राणीश्री० ॥ प्राणीमेर०॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ प्राणीदीपअमोलक लीजिये, रतननकीजोतिजगाय । प्राणीश्रीजिनचरणचढाइये, सबमोहतिमरनशजाय ॥ प्राणीश्री- प्राणीमेरसु० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥दीपं॥ प्राणीकृश्नागरकरपुरले, बहुभांतिसुगंधमिलायप्राणी श्रीजिन चरणचढाइये, देकर्मसमूहजलाय ॥ प्राणीश्री० ॥ प्राणीमेर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ प्राणीलौंग सुपारीलायची,लेपिस्तादाखमिलाय । प्राणीश्रीजिनचरणचढाइये, शिवथानलहैसोजाय ॥ प्राणीश्री० ॥ प्राणीमेर०॥ १० ॥ओंह्रीं०॥फलं॥प्राणीजलफलअरघबनायके, वसुद्रव्यामिलावोलाय । प्राणीश्रीजिनसन मुखजायके, गावतजिनगुणहरपाय ॥प्राणीश्री० ॥ प्राणीमेर० ॥ ११ ॥ ओंह्रींअर्घं ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घं ॥ मद अवलिप्तकपोल छंद ॥

मेर सुदर्शन तनी दिशा अगनेय सुजानो । ता गजदंत सुनाम जान सोमनश प्रमानो ॥ तापर जिनवर भवन महा सुंदर सुखकारी । सुरनर पूजत पाय लाल तिनपर बलहारी ॥ १२ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरकी अग्नि दिश सोमनश नाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ १ ॥ अर्घं ॥
मेर सुदर्शन तनी दिशा नैरित्र सुलीजे । विद्युत प्रभ गजदंत नाम ताको जानीजे ॥ तापर जिन

वर धाम लसै अद्भुत तुमजानो । सुरनर पूजत आय हरष उर अंतर आनो ॥ १३ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरकी नैरित्रिदिश विद्युत्प्रभनाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ २ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन तनी दिशा बाइब तहां लहिये । मालवान गजदंत नाम सुंदर तहां कहिये ॥ तहां जिन मंदिर बनो बिंब जिन राज बिराजैं । पूजत भव्य सुपाय परम आनँद उरछाजैं ॥ १४ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके बाइव दिशा मालवान नाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ३ ॥ अर्घ ॥ मेर सुदर्शन तनी दिशा ईशान जु सोहै । धरैं सुगंध अपार गंध मादन मन मोहै ॥ है गजदंत सुनाम तास पर मंदिर जानो । पूजत श्री जिन बिंब परम आनँद उरआनो ॥ १५ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके ईशान दिश गंधमादन नाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ अर्घ ॥ इतिप्रत्येकार्घ ॥

॥ अथ जयमाल प्रारम्भः ॥ दोहा ॥

गजदंतन पर जिन भवन, बने सु परम विशाल । सुर खग मिल पूजत सदा, अब सुनिये जयमाल १६

॥ पद्धड़ी छन्द ॥

जै मेर सुदर्शन स्वयं सिद्ध । ताकी चारों विदिशा प्रसिद्ध ॥ तहां हस्ती दंत रचे बनाय । गिर निषध नीलसो लगे जाय ॥ १७ ॥ तिनपर जिन मंदिर कहे जान । हैं रतन मई भाषैं पुरान ॥ तहां बेदी मध्य रची सुजान । सोहैं कटनी तीनों महान ॥ १८ ॥ जै सिंहासन द्युति है रिशाल । तापर सु कमल शोभै विशाल ॥ जहां श्री जिन बिंब बिराजमान । सतआँठ अधिक प्रतिमा प्रमान ॥ ॥ १९ ॥ जै इंद्र सु ढारत चमर आय । जै भा मंडल द्युति रही छाय ॥ जै तीनक्षत्र सोहैं अनूप । यह

अतिशय श्री जिन राजभूप ॥ २० ॥ जै सुरपति अर सुर सुरी आन। जिन राजसु पूजत हरपठान॥ बहु पुन्य बढावत करत गान। बाजत सब साज समाज जान ॥२१॥ जै द्रुम द्रुम द्रुम बाजत मृदंग। इंद्रानी इन्द्र नचैं जु संग ॥ जै छम छम छम घुंघरू बजंत। जिनराज सुगुण गावैं अनंत ॥ २२ ॥ ताथेइ थेइ थेइ धुनरही पूर। बन रहो सु भुरमट जिन हजूर ॥ है जन्म सुफल तिनके सुसार। देखत जु सबै नैनन निहार ॥ २३ ॥

घत्ता ॥ दोहा ॥

यह गजदंतनकी बनी, पूजा सरस विशाल। भविजन कंठ सुहावनी लाल रची जयमाल २४ इति आरती

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढै मनलाय। जाके पुन्यतनी अति महिमा वरणन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपति बाढै अधिक सरस सुखदाय। यह भव जस पर भव सुखदाई सुरनर पद ले शिव पुरजाय ॥ २५ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति श्री सुदर्शन मेर संबंधी चारों विदिशा मध्ये चारौं गजदंतनपर सिद्धकूट जिन मंदिर पूजा संपूर्णं ॥

# अथ सुदर्शन मेरके उत्तर ईशानकौन जंबूवृक्ष और दक्षिण नैरित्र कौन सालमली वृक्षपर सिद्धकूट जिन मंदिर पूजा प्रारम्भः ॥४॥

॥ अथस्थापना ॥ दोहा ॥

मेर सुदर्शन ते गिनो, उत्तर कौन इसान। दक्षिण नैरित कौन है, सूप वृक्ष परमान ॥ १ ॥

जंबू सालमली कहे, तिनपर श्री जिनधाम । आव्हानन तिनको करो, मनवच तन सु प्रनाम ॥२॥
ओंह्रीं सुदर्शन मेरके उत्तर ईशान कौन जंबू वृक्ष पर दक्षिण नैरित्र कौन सालमली वृक्षपर सिद्ध-कूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं। अत्रातिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं॥ अत्र मम सन्नि-हितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं सुंदरी छंद ॥

जलसुपावन उज्जललीजिये । धारश्रीजिनसन्मुखदीजिये । जम्बुसालमलीमनभावने । जिन-भवन तरु सीस सुहावने ॥ ३ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके उत्तर ईशानकौन जंबूवृक्ष ॥ १ ॥ दक्षिण नैरित्रकौन सालमली वृक्षपरसिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ २ । जलं ॥ अगरचंदन केसर गारकै। पूजिये जिन चरण निहारकै ॥ जंबूसाल० ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ सरस उज्जल अक्षत लाइये । पुंजदे जिन चरण चढाइये ॥ जंबूसाल० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं० ॥ अक्षतं । लेसुफूल मनोहर पूजिये। जोड़कर जिन सन्मुख हूजिये ॥ जंबूसाल० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ घृत श्वेतांकर मिश्रित जानिये । परम सुंदर नेवज आनिये ॥ जंबूसाल० ॥ ७ ॥ ओं ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ दीपजगमग जोति सुधारने । मोहतिमर विनाशन कारनै ॥ जंबूसालमली० ॥ ८ ॥ ओं ह्रीं० ॥ दीपं ॥ अगर चंदन धूप सुलायके । जिनसुसनमुख खेवत जायके ॥ जंबूसाल० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं० ॥ धूपं ॥ लौंग आदि सुफल सब लाइये । फलसों पूजत शिवफल पाइये ॥ जंबूसाल० ॥१०॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफलादिक वसुविध जानिये । अरघ देउर आनंद मानिये ॥ जंबूसाल० ॥ ११ ॥ ओं ह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घं ॥ दोहा ॥

जंबूवृक्ष सुहावनो, पूरव शाखाजान । सिद्धकूट मंदिरजजो, अरघलियेकर आन ॥ १२ ॥

ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके उत्तर दिश ईशान कौन संबंधी जंबूवृक्षकी पूर्वशाखापर सिद्धकूटाजिनमंदिरेभ्योः ॥अर्घ ॥ सालमली द्रुमपूर्व दिश, शाखावनी विशाल । सिद्धकूटाजिन भवन नमि, अर्घ जजो भरथाल॥१३॥ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके दक्षिण नैरित्र कौन सबंधी सालमली वृक्षकी पूर्वशाखापर संस्थित सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ अर्घ ॥

॥ अथजयमाल ॥ ॥ दोहा ॥

जंबूसालमली तनी, पूजा भई विशाल । तिन जिन मंदिर कीकहूं, अब सुनये जयमाल ॥ १४ ॥

॥ पद्धड़ी छन्द ॥

जै मेर सुदर्शन ढिग सुजान । उत्तर अरु दक्षिण दिश बखान ॥ जै शोभित दोऊ वृक्षसार । जंबू अरु सालमली निहार ॥ १५ ॥ तिनपर जिन भवन बनो बिशाल । पूजत सुर विद्याधर त्रिकाल ॥ वेदीपर कटनी दिपैसार । बसुमंगल द्रव्य धरे विचार ॥ १६ ॥ सिंहासन अद्भुत शोभमान । तापर सु कमल राजै महान ॥ तापर जिन बिंब बिराजमान । शशि सूर क्रांति छविछीण जान ॥ १७ ॥ धारे सिरछत्र सु तीनसार । त्रिभुवन के ईश्वर हैं निहार ॥ जै चमर ढुरै चौसँठ सुसार । सब देवकरैं जैजै पुकार ॥ १८ ॥ भामंडल की छवि रही छाय । भावि सातँ भवांतर लखै आय ॥ जहँ रत्न अमोलिक जगमगाय । खेचर खेचरनी नचैं आय ॥ १९ ॥ जिनराजरूप नैनन निहार । बिंतर गुणगान-

करें अपार ॥ तहँ द्रुम द्रुम द्रुम वाजत मृदंग । इंद्रानी इंद्रनचैं जु संग ॥ २० ॥ बहु पुन्य उपावतदेव आय॥निजजन्म सुफल अपनो कराय॥जिनराज सुगुण महिमा अपार। भविलालकहत पावै न पार॥२१॥

॥ घत्ता दोहा ॥

जिन गुण महिमा अगम है, को पावै तसु पार । भूप बृक्षपर जिन भवन, मनबच तन उरधार ॥२३॥

॥ सोरठा ॥

जिनगुण गुंथ संवार,विविधबरण मालारची॥तेउतरें भवपार,निजगुणमाल संवारही॥२३॥इतिजयमाल॥

॥ अथाशीर्बादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठपढ़ै मनलाय । जाके पुन्यतनी अतिमहिमा वर्णन को करसकै वनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपति बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदले शिव पुरजाय ॥ २४ ॥इत्याशीर्बादः ॥

इति सुदर्शन मेर संबंधी जंबूसालमली वृक्षपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

# अथ सुदर्शन मेरके पूर्वबिदेह संबंधी आठ बखार गिरपर

## सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजाप्रारम्भः ॥ नम्बर ॥ ५ ॥

॥ अथस्थापना-मद अवलिप्तकपोल छंद ॥

मेर सुदर्शन पूरब दिश बक्षारकूटवर । कहे आठ जिन भवन तासपर सरस सु सुंदर॥तिनकोसुर खग जजें हरष धर जिन गुण गावत । हम पूजत इह ठाम थाप निज भाव बढावत ॥ १ ॥ओंह्रीं

सुदर्शन मेर के पूरब विदेह संबंधी आठबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ अत्रा बत्रा बत्र संबौ षटाव्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्निहितो भव भव विषट संधीसकरणं । स्थापनं ।

॥ अथाष्टकं ॥ सुन्दरी छंद ॥

सुरनदी जल शीतल लायके । जिनसु पूजत मन हर्षायके ॥ गिरबक्षारतने जिनधामजू । पूरब दिशा पूजो अभिराम जू ॥ २ ॥ ऊँ ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब विदेह संबंधी पश्चात् ॥ १ ॥ चित्रकूट ॥२॥ पद्मकूट ॥ ३ ॥ नालिन ॥ ४ ॥ त्रिकूट ॥ ५ ॥ प्राच्य ॥ ६ ॥ वैश्रवण ॥ ७ ॥ अंजन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरभ्यो ॥ ८ ॥ जलं ॥ अगर केसर चंदन गारकै । जिनसुपूजत चरण निहार कै ॥ गिरबक्षार० ॥ ३ ॥ ऊँ ह्रीं ॥ चंदनं ॥ सरस अक्षत सुन्दर धोयके ॥ देत पुंज सुगंध समोयकै ॥ गिरबक्षार० ॥ ४ ॥ ऊँ ह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ लेत फूल अनेक सुहावने । कल्प बृक्ष तनेमन भावने ॥ गिरबक्षार० ॥ ५ ॥ ऊँ ह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ तुरत बहु पकवान बनायकै । जिन सुपूजत प्रीति लगायकै ॥ गिरबक्षार० ॥ ऊँ ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ दीप जगमग जोति जगायकै । कनकथाल विषै धरलायकै ॥ गिरबक्षार० ॥ ६ ॥ ऊँ ह्रीं० ॥ दीपं । धूपदशंविध खेवतलायके । जिन सुपूजत मन वचकायके ॥ गिरबक्षार० ॥ ७ ॥ ऊँ ह्रीं ॥ धूपं ॥ फल मनोहर नैन सुहावने । जिन चढ़ाय परमपद पावने ॥ गिरबक्षार० ॥ ८ ॥ ऊँ ह्रीं० ॥ फलं ॥ द्रव्य वसुविधि सुंदरलायके । अरघदेत सुलाल बनायके ॥ गिरबक्षार० ॥ ९ ॥ ऊँ ह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ सोरठा ॥

प्रथमकूट पश्चात्, नाम सरस मन मोहनो । देखत मनहर्षात, जिन मंदिर तापर जजो ॥ १० ॥ उँ ह्रीं सुदर्शनमेरके पूरवविदेह संबंधी पश्चात् नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥१॥ अर्घं॥ चित्रकूट अभिराम, नाम कहो मनलायके । तापर जिनवरधाम, पूजत मन हर्षायके ॥ ११ ॥ उँ ह्रीं सुदर्शनमेरके पूरवविदेह संबंधी चित्रकूट नामबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ २ ॥ अर्घ ॥ पद्मकूट सुखकार, तापर जिनमंदिर बनो । मैं पूजूं हितधार, श्री जिनवर प्रति निरखकै ॥ १२ ॥उँ ह्रीं सुदर्शनमेरके पूरव विदेह संबंधी पद्मकूटनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥ नालिनकूट सुविशाल, जिनमंदिरकर सोहनो । मैं पूजूं त्रैकाल, जगजीवन मन मोहनो ॥ १३ ॥ उँ ह्रीं सुदर्शनमेरके पूरव विदेह संबंधी नालिननाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ अर्घं ॥ है त्रिकूट जानाए, महिमा ताकी को कहे । परम महा अभिराम, जिन मंदिर पूजो सदा ॥ १४ ॥ उँ ह्रीं सुदर्शनमेरके पूरव विदेह संबंधी त्रिकूट नाम बक्षार गिरपरसिद्ध-कूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ५ ॥ अर्घं ॥ प्राच्यकूट हैनाम, रतनमई जगमगलसै । तापर जिनवरधाम, मै पूजूं वसुद्रव्यले ॥ १५ ॥ उँह्रीं सुदर्शन मेरके पूर्वविदेह संबंधी प्राच्यनाम बक्षारगिरिपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ६ ॥ अर्घ ॥ कूट वैश्रवणनाम, महामनोहर मनहरै । जिनमंदिर अभिराम, पूजो मन वचकायसो ॥ १६ ॥ उँह्रीं सुदर्शन मेरके पूर्वबिदेह सम्बधी वैश्रवण नाम बक्षार गिरपर सि-द्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ अंजनगिर बक्षार, तापर मंदिर जानिये । महिमा अगम अ-

पार, आठ दरवले पूजिये ॥ १७ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पूरबविदेह संबंधी अंजन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

अथजयमाल ॥ दोहा ॥

मेरसुदर्शन पूर्वादिशि, गिरबक्षार बिशाल । तिनपर जिनमंदिर बने, सुनतिनकी जयमाल ॥१८॥

॥ पद्धड़ी ॥

जैमेर सुदर्शन की सुजान । पूरब दिश क्षेत्र विदेहमान ॥ तहँ तीर्थंकर राजैं मुनीश । तिनको हम नावत हैं सुशीश ॥ १९॥ श्री मंदर जुगमंदर सुदेव । सुरनर मिल तिनकी करत सेव ॥ जैजिनवानी ध्वनु खिरैसार । भवि जीवसुनैं आनंदधार ॥ २० ॥ केई दिक्षाधार कियो कर्मनाश ॥ पावैं शिवपुर अविचल अवाश ॥ केई वारहैं व्रतधर देव होय । केई श्रावण के व्रतधरैं सोय ॥ २१ ॥ तहांकाल चतुर्थ विराजमान । सबकर्म भूमि राचि रहीजान ॥ तहां गिरबक्षार बने सुआठ । तापर जिनमंदिर कहें पाठ ॥२२॥ जिन बिंब बिराजत छवि अनूप । सुरनर विद्याधरनमें भूप ॥ केई गावैं जिन गुण हरप धार । जिनराज छवी देखैं निहार ॥२३॥ कई पूजैं बसु बिध द्रव्यलाय । केई पाठपढ़ैं अति मुदित काय ॥ केई अरघ जजैं करधरैंथार । केई जै जै शब्द करैं उचार ॥ २४ ॥ जग में जैवंतें होहु देव । हमध्यावत निश दिन करतसेव ॥ फुनि करैं वीनती सीसनाय । तुमचर्ण सदा सेवैं बनाय ॥ २५ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

मेर सुदर्शन पूर्व दिश, गिर बक्षार महान । तिनपर जिन मंदिर बने, स्वयं सिद्ध भगवान ॥ २६ ॥

आँठ अधिक अरु एकशात,प्रतिमा जिन गृहमांहि।पूजत अति भविसुखलहैं,निहचै शिवपुरजांहि २७इति.

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलताछंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तिम ताको पाठपढ़ै मनलाय । जाकेपुन्य तनी अति महिमा बर्णन को करसकै बनाय ॥ ताकेपुत्र पौत्रअरु संपतबाढ़ै अधिक सरससुखदाय । यहभव जसपर भवसुखदाई सुरनरपदले शिवपुरजाय ॥ २८ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

॥ इतिश्री सुदर्शन मेरके पूर्वविदेह संबन्धी आठवक्षारगिरिपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥



# अथश्री सुदर्शन मेरके पूर्वबिदेह सम्बंधी आठबक्षार गि-रपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंवर ६ ॥

अथस्थापना ॥ अडिल छन्द ॥

मेरसुदर्शन ते पश्चिमादिश जानिये । तहां आठबक्षार सुगिरिपरमानिये ॥ तापरश्री जिनभवन वने सु विशाल जू । आह्वानन विधकरो नाय निज भालजू ॥ १ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेरके पश्चिम विदेह संबंधी आठ बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ अत्रावत्रावत्र संबौषटाव्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापने । अत्र ममसन्नहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥अस्थापनं॥

॥ अथाष्टकं मदअवलिप्तकपाल छंद ॥

क्षीरोदधिको उज्जल जल ले रतन कटोरी मैं धरलाय । जनम जरा दुख दूरकरन को श्री जिनवरके पूजतपाय ॥ मेरसुदर्शन पश्चिम दिश मैं गिरवक्षार आंठ सुविशाल । तिनपर श्रीजिन-भवन विराजत भविजन पूजत हैं त्रैकाल ॥ २ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिम विदेह संबंधी शब्दवान ॥ १ ॥ विजयवान ॥ २ ॥ आसी विष ॥ ३ ॥ सुषावह ॥ ४ ॥ चंद्र ॥ ५ ॥ सूर्य ॥ ६ ॥ नाग ॥ ७ ॥ देवनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ जलं ॥ केसर अगर कपूर मिलेकरमलयागिर-चंदन सुखदाय । श्री जिनचरण चढ़ावत भविजन भव आताप दूरह्वैजाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफल सम उज्जल अक्षत प्राशुक जल ले धोय बनाय । पुंज देत श्रीजिनवर आगे अक्षय पद पावैं भविजाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥४॥ ओंह्रीं० ॥अक्षतं॥ कमलकेतुकी बेल चमेली श्री गुलाब ले मंदिर आय । कामवाण के दूरकरन को श्रीजिन आगे देत चढ़ाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी गोझा मोदक खाजे ताजे तुरत सुलेहुबनाय । क्षुधारोगके नाश करन को श्रीजिनवर पद पूजतजाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ मणमई दीप अमोलिक लेकर जगमग जोत होत तिहबार । मोह तिमर नाशन के कारण श्रीजिनपूजत हरष अपार ॥ मेरसुद-र्शन० ॥ ७ ॥ ओं ह्रीं० ॥ दीपं ॥ अगर कपूर सुगंध सुदशविध खेवत श्रीजिन मंदिरजाय । करमआठ बलवान महाठग तिनैं जलावत मन हरषाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥ ८ ॥ ओं ह्रीं० ॥ धूपं ॥ लौंग सुपारी श्रीफल भारी पिस्ता दाख छुहारेलाय । धरसन्मुख जिनपूजत फलसों शिव फलपावत

कर्मनशाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं ॥ फलं ॥ जलचंदन अक्षतप्रसून मिल चरुवरदीप धूप फलसार । भविजन गायवजाय हरषधर श्रीजिनवरपद अरघउतार ॥ मेरसु० ॥ १० ॥ ओंह्रीं ॥ अर्घं ॥

अथप्रत्येकार्घ ॥ सोरठा ॥

मेरसुपाश्चिम आन, शब्दवान गिरनामहै । ताके ऊपरजान, श्रीजिनमंदिर कोजजो ॥ ११ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिमविदेह संबंधी शब्दवान नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॰॥१॥ ॥ अर्घं ॥ मेरसु पश्चिमसार, विजयवान गिरनामहै । तापरभवन निहार, पूजत भवि मनलायकै॥१२॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी बिजयवान नामबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥२ अर्घं आसीविषहै नाम, मेरसुपश्चिम दिशाविषै तागिरपर जिनधाम, सुरनर पूजत भावसों ॥ १३ ॥ ओं-ह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम बिदेह सबन्धी आशी बिषनामवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ॥ ३ ॥ अर्घं ॥ मेरसुपश्चिम जान. सैलसुषावहनाम है । ता ऊपर जिनधाम, मन बच तन कर पूजिये ॥ १४ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेर के पश्चिम बिदेह संबंधी सुषावह नामबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घं ॥ मेरसु पश्चिम वोर, चन्द्रनामबक्षारहै । है जिन मंदिर जोर, मैं पूजूं मन लायके ॥ १५ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेर के पश्चिम विदेह संबंधी चन्द्रनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥५॥ ॥ अर्घं ॥ सूर्यनाम गिरसार, मेर सुपाश्चिम कीदिशा । श्री जिन भवन निहार अर्घ जजो बशुद्रव्यले १६ ओं ह्रीं सुदर्शन मेर के पश्चिम बिदेह संबंधी सूर्यनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॰॥६॥ ॥ अर्घं ॥ नाग नामगिर जान, मेर सुपश्चिम दिशा गिनो । जिन मंदिर उरआन, भविजन पूजो भावसों १७

ओं ह्रीं सुदर्शन मेर के पश्चिम विदेह संबंधी नाग नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥७॥ ॥ अर्घ । देवनाम गिरसार, तापर जिनवर धाम है। करम होत सब छार। पूजत श्रीजिन राजको ॥१८॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेर के पश्चिम विदेह संबंधी देवनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥८॥ अर्घ॥

॥ अथ जयमाल ॥दोहा ॥

मेर सुदर्शन सोहनो, पश्चिम दिशा विदेह। गिरबक्षार कहे सुवसु, तापर श्री जिन गेह ॥ १९ ॥
तिन गुणगूंथी सरसविधु, बरनीं परम रिशाल। वसुविध जिनपद पूजके, अब बरनू जयमाल।२०।

पद्धड़ी ॥

जैमेर सुदर्शन की सुजान। पश्चिम दिश क्षेत्र विदेह मान ॥ जैतीर्थंकर राजें त्रिकाल। तिनको सुरनर खग नमैं भाल ॥ २१ ॥ जैबाहु सुबाहु विराजमान। जैमुनिगण तिनका धरत ध्यान ॥ जै जिनबाणी धुनखिरैसार। श्रीगणधरदेव कहैं विचार ॥ २२ ॥ भविजीव सुनैं आनंदधार। निज निज भाषा समझैं अपार। केइदुद्धर तप धारैं महान। लहिकेवल शिवपावैं निदान ॥ २३ ॥ केई श्रावक व्रत धारैं पुनीत। लहैं स्वर्ग संपदा अतिसुरीत ॥ केइ पावैं सम्यक गुण अनन्त। मिथ्यात पंथ नाशैं तुरंत ॥ २४ ॥ यह अतिशय श्रीजिनराजभूप। सतइंद्रचरण सेवैं अनूप ॥ जहाँ चौथो काल रहै सदीव। तहां कर्म भूमजानो सुजीव ॥२५॥ तहां गिरबक्षारबने सु आठ। तिनपर जिनमंदिरके सुठाठ॥ जे सिद्धकूट जिनधामसार। जैबेदी को बर्णनअपार ॥ २६ तहां सिंहासन शोभै रिशाल। तापर सुकमल राजै विशाल ॥ जै श्रीजिनबिंबबिराजमान। सत आंठ अधिक बहु द्युति महान ॥ २७ ॥

जैभामगडल छबि रही छाय। जैतीनछत्र सिरपर सुहाय॥ जैचमर जु चौसँठ दुरतसार। जैमङ्गल द्रव्य धरे निहार॥ २८॥ जैइंद्रादिकं पूजत सुपाय। जै नृत्यकरैं जिनगुण सुगाय। जैप्रभुगुणमाहिमा अगमसार। मुनिजन ताको पावैं न पार॥ २९॥

॥ घत्तादोहा॥

मेरसुपश्चिम दिशतनी, पूजावनी विशाल। मनबच तनलवलायके, लालभनी जयमाल॥३०॥

॥ सोरठा॥

यहाजिन पूजासार, जोनरकरैं उछाहसों। तेपावैं भवपार, स्वर्ग संपदा भोगके॥ ३१॥इतिजयमाल॥

अथाशीर्वादः॥ कुसुमलताछन्द॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताकोपाठ पढ़ै मन लाय। जाके पुरायतनी अति माहिमा बर्णनको करसकै बनाय॥ ताकेपुत्र पौत्रअरु संपतबाढ़ै अधिक सरस सुखदाय। यहभव जसपर भवसुखदाई सुरनर पदले शिवपुरजाय॥ ३२॥ इत्याशीर्वादः॥

॥ इतिसुदर्शन मेरके पश्चिम विदेह संबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिर पूजासंपूर्ण॥

# अथसुदर्शन मेरके पूरब बिदेह संबंधी षोडस रुपाचल-पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेपूजा प्रारम्भः॥नं० ७॥

॥ अथस्थापना॥ मदअवलिप्त कपोलछंद॥

मेर सुदर्शन पूरब दिशा में कहे बिदेह सुषोडैसजान तहांषोडैसै वैताड़ मनोहर तिनपर श्रीजिन

भवन बखान ॥ सुरविद्याधर पूजनआवैं गावैं गुण मन हरषसुआन। हमपूजत आव्हानन करकै अपने-
घरमें आनँदमान ॥ १ ॥ ऊोंह्रीं सुदर्शन मेरके पूरवविदेह संबंधी पोडेसरूपाचलपर्वत पर सिद्धकूट
जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रावत्र संवौषटाव्हाननं ॥ अत्रतिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं॥ अत्रमम सन्नहितो-
भवभव विपट् संधी सकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ चालछन्द ॥

क्षीरोदध उज्जल नीर, सुर गुण लावत हैं। पूजैं श्री जिनपद धीर, पुन्य वढ़ावत हैं ॥ है मेरसु-
दर्शन नाम, पूरब दिश सो है। रूपाचलपर जिनधाम, पोडेस मन मो है ॥ २ ॥ ऊों ह्रीं सुदर्शन मेरके
पूरब विदेह संवंधी कक्षा ॥ १ ॥ सुकक्षा ॥ २ । महाकक्षा ॥ ३ ॥ कक्षकावती ॥ ४ ॥ अवर्ता ॥५।
मंगलावती ॥ ६ ॥ पुष्कला ॥ ७ ॥ पुष्कलावती ॥ ८ ॥ वक्षा ॥ ९ ॥ सुवक्षा ॥ १० । महावक्षा
॥ ११ ॥ वत्सकावती १२ ॥ रम्या ॥ १३ ॥ सुरम्या ॥ १४ ॥ रमणी ॥ १५ ॥ मंगलावती
देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ जलं ॥ मलयागिर चंदन
लाय, केसररंगभरी । पूजो श्रीजिनवरपाय, आनंद की सुघरी ॥ हेमेरसु० ॥ ३ ॥
ऊों ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफलकी उनहार, अक्षत लीजत हैं। उज्जल जिन चरण निहार, पुंजसु-
दीजत हैं ॥ हेमेरसु० ॥ ४ ॥ ऊों ह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ सुरतरु के फूलमंगाय, सुरगण लावत हैं। प्रभु
पूजत मन हरपाय, जिनगुण गावत हैं ॥ हेमेरसु० ॥ ५ ॥ ऊों ह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी गोंझा सुवनाय,
मोदक लेताजे । पूजत श्रीजिनवरपाय, बाजत हैं बाजे ॥ हेमेरसु० ॥ ६ ॥ ऊों ह्रीं० नैवेद्यं ॥ भवि

दीप अमोलक लाय, जगमग जोत जगी। पूजत जिनचरण चढ़ाय, तनमन प्रीतलगी ॥ हैमेरसु० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृष्णागर धूप मिलाय, दसविध खेवत हैं। सबकर्मन देत जलाय, जिनपद सेवत हैं ॥ हैमेरसु० ॥ ८ ॥ ॐ ह्रीं० ॥ धूपं ॥ लेफल सुंदर सुखदाय, नैनन को प्यारे। पूजत जिनवर केपाय, हरप हियेधारे ॥ हैमेरसु० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफल वसुदर्व मिलाय, अरघ बनावत हैं। जिन चरणन देत चढ़ाय, पुन्यउ पावत हैं ॥ हैमेरसु० ॥ १० ॥ ॐ ह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ सोरठा ॥

कक्षादेश सुजान, मेरके पूरव दिश गिनो। तहां रूपाचल आन, श्रीजिन भवन सुपूजिये ॥ ११ ॥
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरके पूरव विदेह संबंधी कक्षादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ १ ॥ अर्घं ॥ देश सुकक्षा नाम, मेरसुपूरव दिश कही। है सुंदर जिनधाम, रूपाचलपर नित जजो १२
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरव विदेह संबंधी सुकक्षा देश संस्थित रूपा चलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ २ ॥ अर्घं ॥ मेरसुपूरव आन, देशमहा कक्षावनो। तहां जिन मंदिर जान, बिजयारध गिरपर जजो १३
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरव विदेह संबंधी महाकक्षा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ ३ ॥ अर्घं ॥ कक्षकावती देश, मेरसुपूरव दिश विषै। गिर विजयारध वेश, जिन मंदिर तिनपर जजो १४
ॐ ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरव विदेह संबंधी कक्षकावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ ४ ॥ ॥ अर्घं ॥

॥ दोहा ॥

मेरसुपूरब दिश विषै, रूपाचल अभिराम । देशनाम आवर्त है, पूजो जिनवर धाम ॥ १५ ॥ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब विदेह संबंधी आवर्तादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ५ ॥ अर्घ ॥ देश मंगलावती गिन, मेरसुपूरब वोर । बिजया रधपर जिन भवन, पूजो मनधर जोर ॥१६॥ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब विदेह संबंधी मंगलावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ६ ॥ अर्घ । मेरसुदर्शन पूर्वादिश. देश पुष्कला नाम । विजयारधके सिखरपर, पूजो श्री जिनधाम १७ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब बिदेह संबंधी पुष्कला नाम देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदि रे-भ्योः ॥ ७ ॥ अर्घ ॥

॥ सोरठा ॥

पुष्कलावती देश, मेरपूर्ब दिश जानिये । जिन मंदिर सुविशेश, बिजयारध गिरपर जजो ॥१८॥ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब विदेह संबंधी पुष्कलावती देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ८ ॥ अर्घ ॥ मेर पूर्व दिशसार, वक्षादेश सुहावनो । तहां जिन भवन निहार, रूपाचलपर पूजिये ॥ १९ ॥ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब बिदेह संबंधी वक्षा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदि-रेभ्योः ॥ ९ ॥ अर्घ ॥ देश सुवक्ष महान, गिनो मेर पूरब दिशा । जिन मंदिर धरध्यान, गिर बैता-ड़ सिखर जजो ॥ २० ॥ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब बिदेह संबंधी सुबक्षा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ १० ॥ अर्घ ॥ महावक्षता नाम, देश पूर्व दिश मेरतें । रूपाचल जि-नधाम, आठ दरब पूजो सदा ॥ २१ ॥ उं ह्रीं सुदर्शनमेर के पूरब विदेह संबंधी महावक्षा देश संस्थित

रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ११ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन जान, ताकी पूरब दिश कहो । वत्सकावती आन, रूपाचल जिनगृहजजो ॥ २२ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पूरब विदेह संबंधी वत्सकावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो: ॥१२॥अर्घ॥ रम्यदेश शुभसार, मेरकी पूरबदिश विषै । रूपाचल निरधार, तिन जिनमंदिरको जजो ॥ २३ ॥ओंह्रीं सुदर्शनमेरके पूरब विदेह संबंधी रम्यदेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घ ॥ १३ ॥ देश सुरम्यासार, मेरकी पूरबदिश कहो । जहां वैताड़ निहार, श्रीजिन मंदिर को जजो ॥ २४॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पूरब विदेह संबंधी सुरम्यादेश पर संस्थित रूपाचल सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥१४॥ अर्घ ॥ रमणीदेश सुजान, पूरबदिश गिन मेरतैं । तहां रूपाचल मान, जिन मंदिर नित पूजिये ॥२५॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पूरब विदेह संबंधी रमणी देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १४ ॥ अर्घ ॥ मेरसुपूरबजान, मंगलावती देशहै । विजयारध परमान, श्रीजिन भवन सुपूजिये ॥ २६ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पूरब विदेह संबंधी मंगलावती देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १६ ॥ अर्घ ॥

अथजयमाल ॥ दोहा ॥

मेर सुदर्शन पूर्वदिश, पोड़ेस देश विशाल । रूपाचल पर जिनभवन,सुनातिनकी जयमाल॥२७॥

॥ पद्धड़ी ॥

जैमेर सुदर्शन है महान । सवगिर को भूपकहो वखान ॥ तहां तीर्थंकर को न्हवन होय

ताको वरणन वरनें सुकोय ॥ २८ ॥ तामेरसुपूरब दिश विचार । जहां षोड़स देश बिदेहसार ॥ तहां विजयारध सोलहसुजान । तिनपर जिन मंदिर शोभमान ॥ २९ ॥ जै तिनमंदिर मेंदेव आय। पूजैं श्रीजिनवर प्रीतलाय ॥ जै जै तन निरखत जिन स्वरूप । जै जिनगुण गावत सुरअनूप ॥ ३० ॥ जैसमवसरण रचना समान । वसुमंगल दर्वधरे सुजान ॥ जैवेदीको वरणन बिशाल । जैकटनी तीनें वनी रिशाल ॥ ३१ ॥ जैसिंहासन द्युति शोभमान । ताऊपर कमल वनोमहान ॥ तहांश्री जिनविंब विराजमान । शतआठ अधिक बहुगुण निधान॥३२॥तहां खेचर खेचरनी सुआय। बहुपाठ पढ़ैं अति हरपलाय ॥ जैनृत्य करैं संगीत सार । विद्या वल रूप अनेक धार ॥ ३३ जै जगमग जगमग जोत सार। जिन मंदिर की शोभा अपार॥ जै हम पूजत यहां सीस नाय । वसुद्रव्य मनोहर ले ब-नाय ॥ ३४ ॥ जैंजेजे जग जयवंत देव। तुम चरणनकी हमकरत सेव ॥ भवि जीवन की यह अरज जान । भव भव तुमसेवा मिलेआन ॥ ३५ ॥

॥ घत्ता ॥ दोहा ॥

मेर सुदर्शन पूर्वदिश, गिर वैताड़ विशाल। तिनपर जिन मंदिर कहे,तिनकी यह जयमाल३६

कुसुमलता छंद ॥

जैजै जिनमंदर नमत पुरंदर जिनवर विम्बसु पूजाजै। जै मेर सुदर्शन पूरब दिशमैं रूपाचल गिरिली-जी जै ॥ पोड़स मंदिरहैं ता ऊपर दर्शन ताको की जीजै। भवि जीव सुआवैं पुन्य बढावैं निज अनुभव रस पीजीजै ॥ ३७ ॥ इति आरती।

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्य लोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढै मन लाय। ताके पुन्य तनी अति महिमा वर्णन को कर सकें वनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपति वाढै अधिक सरस सुखदाय। यहभव जस परभव सुखदाई सुरनरपद ले शिवपुरजाय ॥ ३८ ॥ इति आशीर्वादः ॥

॥ इति श्रीसुदर्शनमेरके पूरवविदेहसंबंधी षोडस[16] विजयारधपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा सम्पूर्णम् ॥



# अथसुदर्शनमेरके पश्चिमविदेहसंबंधीषोडस[16]रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ ८ ॥

॥ अथस्थापना ॥ मदअवलिप्तकपोल छंद ॥

मेर सुदर्शन की पश्चिम दिश कहे विदेह सुषोड़स[16] जान। तहां षोडस[16] वैताड़ मनोहर तिनपर श्री जिन भवन वखान ॥ सुर विद्याधर पूजन आवैं गावैं गुण मन हरप सुजान ॥ हमपूजत आव्हानन करकै अपने घरमें आनंद मान ॥ १ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिमविदेह संबंधी षोडस विजयारधगिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रावत्र संवौपटाव्हाननं ॥ अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं। अत्रमम सन्निहितो भवभव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ मदअवलिप्त कपोलछंद ॥

क्षीरोदधको उज्जल जलले परम सुगंधित नैन निहार । श्रीजिनचरण प्रक्षालित भविजन जन्म जरा दुखको निरवार ॥ मेरसुदर्शन पश्चिम दिशमें हैंषोड़स बैताड़ महान । तिनपर श्रीजिन मंदिर सोहैं तिनप्रति पूजो उरधर ध्यान ॥ २ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम विदेह संबंधी पद्मा ॥१॥ सुपद्मा ॥२॥ महापद्मा ॥ ३ ॥ पद्मकावती ॥ ४ ॥ सुसंखा ॥ ५ ॥ नलिता ॥ ६ ॥ कुमदा ॥ ७ ॥ सारिता ॥ ८ ॥ वप्रा ॥ ९ ॥ सुवप्रा ॥ १० ॥ महावप्रा ॥ ११ ॥ वप्रकावती ॥ १२ ॥ गंधा ॥ १३ ॥ सुगंधा ॥ १४ ॥ गंधला १५ ॥ गंधमालनी देश सांस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः १६ ॥ जलं ॥ चंदन अरु मलयागिर घसकर केसर अरु करपूर मिलाय । श्रीजिन चरण चढ़ावत भविजन भव आताप मिटै दुखदाय ॥ मेर सुदर्शन० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ सुंदर अक्षत सरस मनोहर मुक्ताफल सम उज्जल लाय । पुंजदेत श्रीजिनवर आगे शिवसंपत सुख बिलसै जाय । मेर सुदर्शन० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतकी श्री गुलाब अरु वेला फूल अनेक प्रकार । लावत सुरगन कल्पवृक्ष के कामवान मेटनहितकार ॥ मेर सुदर्शन० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ घेवर बावर मोदक फेनी नेवज नानाविध पकवान । श्री जिनचरण चढ़ावत भविजन क्षुधा रोगभागै भयमान ॥मेरसु० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं ॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोत होत रतननकी ऐसे दीपक लेहरषाय । करो आरती जिन चरणन की मोहतिमर भाजै भयखाय ॥ मेरसु० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं ॥ दीपं ॥ खेवतधूप अगन में धरकै

फलेगंध दसोंदिश जाय। जारै कर्म बंध अनादिके भेंटत श्री जिनबर के पाय॥मेरसु० ॥ ८॥ ओंह्रीं०॥ धूपं ॥ लौंग इलायची पिस्ता किशमिश दाखबदाम छुहारे लाय ॥ श्रीजिनचरण चढ़ावत श्रीफल पावत मुक्त श्रीफल जाय ॥ मेरसु०॥ ६ ॥ ओंह्रीं ॥ फलं ॥ जल चंदन अक्षत प्रसून ले चरुवर दीपधूप फलसार। अरघ बनाय चढ़ाय गाय गुण नरभव सुफल करैं तिहबार ॥ मेरसु० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घं ॥

॥ अथमत्येकार्घ ॥ सोरठा ॥

पद्मादेश महान, तहां विजयारध गिर कहो। ताऊपर जिनथान, मैंपूजूं मन लायकै ॥ ११ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी पद्मादेश रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥१॥ अर्घं ॥ नाम सुपद्मादेश, तहां विजयारधगिर लसै। तापर जिनगृह बेश, मैंपूजूं हरषायकै॥ १२॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सुपद्मादेश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ २ ॥ अर्घं ॥ महापद्मा शुभदेश, तहां विजयारधसोहनो। तहां जिनभवन बिशेश भविजन पूजो भावसों ॥ १३॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी महापद्मादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो: ॥३॥ पद्मकावती जान, देश महा सुंदरबसै। रूपागिर जिनथान, वसुविध पूजो भावसों ॥ १४ ॥ ओंह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिम विदेह संबंधी पद्मकावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो- ॥ ४ ॥ अर्घं । देश सुसंखासार, जहां बैताड़ सुहावनो । तहां जिन भवन निहार, पूजो तनमन लायके ॥ १५ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिम बिदेह संबंधी सुसंखा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट

जिनमंदिरेभ्योः ॥ ५ ॥ अर्घं ॥ नालिनदेश सुखकार, तहां विजयारधगिर बनो । तापर मंदिर सार, श्रीजिनवर पद पूजिये ॥ १६ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिमविदेह संबंधी नालिनदेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ अर्घ ॥ कुमदादेश सुजान, है बैताड़ सुहावनो । तापर भवन प्रमान, श्रीजिनवर पद पूजिये ॥ १७ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेरके पश्चिम विदेह संबंधी कुमदादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ सरितादेश रिशाल, तहां बैताड़ सुजानिये । ताऊपर सुविशाल, श्रीजिन मंदिर पूजिये ॥ १८ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिम विदेहसंबंधी सरिता देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ अर्घं ॥ वप्रादेश अनूप, सोहै विजयारध तहां । श्रीजिनवर पद भूप, पूजत मन बच कायसै ॥१९ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिमविदेह संबंधी वप्रादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ९ ॥ अर्घं ॥ नाम सुवप्रादेश, तहां विजयारध गिर महा । पूजत हैं धरनेश, श्रीजिनबर पद हरषसों ॥ २० ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिमविदेह संबंधी सुवप्रादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १० ॥ अर्घ ॥ महा-वप्रा है नाम, देश सरस शोभा धरै । जहां बैताड़ सुठाम, तहां जिन भवन सुपूजिये ॥ २१ ॥ ओंह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिम विदेह संबंधी महावप्रादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥११॥ ॥ अर्घं ॥ वप्रकावती सार, देश जहां बैताड़ है । तहां जिनभवन निहार, मैं पूजूं मनलाय कै ॥२२॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेरके पश्चिम विदेह संबंधी वप्रकावतीदेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १२ ॥ अर्घ ॥ है गंधाता नाम, देश सरस मन मोहनो । गिर विजयारध ठाम, तापर जिन मंदिर

जजो ॥ २३ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी गंधातादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ नाम सुगंधाताश, गिर बैताड़ तहां कहो। तहां जिन भवन प्रकाश, मैं पूजूं मनलायकै। २४ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेर के पश्चिम बिदेहसंबंधी सुगंधादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १४ ॥ अर्घ ॥ देशगंधला नाम, तहां बैताड़ सुहावनो। ताऊपर जिनधाम, मैं पूजूं हरपाय कै ॥ २५ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शन मेरके पश्चिम विदेह संबंधी गंधला देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १५ ॥ अर्घ ॥ गंध मालनी नाम, तहां बिजया रध जानिये। तापर है जिनधाम, पूजत सुरनर हरष सों ॥ २६ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेरके पश्चिम विदेह संबंधी गंधमालनीदेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल दोहा छन्द ॥

मेरसुदर्शन की कही, पश्चिम दिश उरआन। तहां षोडस[१६] बैताड़पर, जिनबर भवन सुजान॥ २७॥
तिनकी यह जयमाल है, बनी सुपरम बिशाल। जै जै जै जिन देव तुम, लाल नवावत भाल ॥ २८ ॥

॥ पद्धड़ी ॥

जैमेरसुदर्शन के सुजान। पश्चिम दिशक्षेत्र बिदेह ठान ॥ तहां षोडस[१६] देश बिदेहमान। षोडस[१६] रूपा गिर हैं सुथान ॥ २९ ॥ तिनपर षोडस[१६] जिन भवनसार। बनरहे सुअद्भुत हियेधार ॥ जैरतन मई रचना उद्योत। जै जगमग जगमग जोतिहोत॥ ३०॥ जै तीनंपीठ शोभे रिसाल। तिनपर सिंहासन हैं विशाल ॥ जै कमलबनो तापरअनूप। जिन बिंब बिराजैं जिनस्वरूप॥ ३१ ॥ जै तीनै[३] क्षत्रकर शो-

भमान । त्रिभुवनके पति याते भ्रमान ॥ जै सुरनर पूजत हर्षधार । जिनराज सुछवि नैनन निहार ॥ ३२ ॥ जै ढोरत चमर सुइन्द्र आय । इन्द्रानी नृत्यकरैंवनाय ॥ जहांबाजत सबबाजे विशाल । गंधर्वदेव तहां देततात ॥ ३३ ॥ जै झुक झुक निर्खत जिनस्वरूप । जै जग जयवंती छविअनूप ॥ जै जिनवर गुणगावैं विशाल । जै नय नय नय नावतसुभाल ॥ ३४ ॥ जै दुंद्धवि बाजन की जुशोर । सुन श्रवन नचैं भविजीव मोर ॥ तहां श्री मुनिराज विराजमान । जै अनुभव रसपीजै सुजान ॥ ३५ ॥ जै श्रावक श्रावकनी सुआय । मुनिराज चरण सेवैंनाय ॥ धर्मोपदेश मुनिदेतसार । भविजीवनपर करुणासुधार ॥ ३६ ॥ जहां खेचर खेचरनी सुआय । वहुभाक्ति सहित उत्सव कराय ॥ जै जै जै श्री जिनराज देव । सुरनर विद्याधर करतसेव ॥ ३७ ॥

॥ घत्ता ॥ दोहा ॥

पश्चिमदिशा सुमेरकी, पोडस[१६] क्षेत्रविदेह । तहां पोडस[१६] वैताड़गिर, तिनपर श्रीजिनगेह ॥ ३८ ॥ जहां जिनविंब अनादिहैं, अद्भुत परमविशाल । तिनपद शीसानिवायकै, लालरची जयमाल ॥ ॥ ३९ ॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तमताको पाठपढैं मनलाय । जाकेपुन्यतनी अतिमहिमा वर्णन को करसकैं बनाय ॥ ताकेपुत्र पौत्रअरु संपति बाढै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनरपदले शिवपुरजाय ॥ ४० ॥ इति आशीर्वादः ॥

इति सुदर्शनमेर के पश्चिम विदेह संबंधी पोड़स[१६]रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजा सम्पूर्णम् ॥

# अथ सुदर्शनमेरके दक्षिणदिश भरथक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नम्बर ९

अथस्थापना ॥ कुसुमलताछंद ॥

मेरसुदर्शन दक्षिणदिश मैं भरथक्षेत्र शोभै सुविशाल। बीसैंचार जिनबर तहां निवसैं सुरनर खगसेवैं तिहुं काल ॥ तहांपड़ो वैताड़ मनोहर तिनपर श्रीजिन भवन बिशाल। आव्हानन बिध तिनकी करकै श्रीजिनचरण निवावत भाल ॥ १ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके दक्षिणदिश भरथक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं ॥ अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं ॥ अत्र ममसन्निहितो भवभव बिषट संधी सकरणं स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ कुसुमलताछंद ॥

क्षीरोदधिको उज्जलजलले श्रीजिन चरणन पूजत जाय। जन्मजरा दुखदूर करनको शीसनिवावत अति सुखपाय॥मेरसुदर्शन दक्षिणदिश मैं भरथक्षेत्र सुंदरअभिराम॥जहावैताड़ मनोहर सोहै तहां जजो जिनवर के धाम ॥ २ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके दक्षिणदिश भरथक्षेत्र संबंधी रूपाचल पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १ ॥ जलं ॥ चंदन अरुकर्पूर मिले कै केसर लावत रंगभरी। श्रीजिन चरण चढ़ावत भविजन भव आताप सोदूरकरी ॥ मेरसु० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं ॥ चंदनं ॥मुक्ताफल सम अक्षत उज्जल पुंजदेत अतिमन हरषाय। अक्षय पद पावत तहां भविजन जिन चरणांबुज मस्तक नाय ॥ मेरसुदर्शन० ॥ ४ ओंह्रीं अक्षतं ॥ कुसुम तरुके वेल चमेली श्रीगुलाव महके सुखदाय। सुरनर विद्याधर

सब ले ले श्रीजिन चरण चढ़ावत लाय ॥ मेरसु० ॥ ५ ॥ओंह्रीं ॥ पुष्पं ॥ बावर घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत सुलेत बनाय । क्षुधारोगके दूरकरन को जजत जिनेश्वर मंगलगाय ॥ मेरसु० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोत होत मंदिरमें मणमई दीप अमोलिकल्याय । मोहतिमर के नाश करनको भविजन पूजो श्रीजिनराय ॥ मेरसु० ॥ ७ ॥ओंह्रीं ॥ दीपं ॥कृश्नागर वर धूपदसांगी खेवत जिन चरणन ढिगजाय । हाथजोड़ प्रभु सन्मुख ठाढ़े गावत जिनगुण मन हरपाय ॥ मेरसु० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं ॥ धूप ॥ श्रीफल लौंग सुपारी पिस्ता ऐला दाख छुहारे लाय । भावसहित श्रीजिनवर पूजोशिवसुंदर को व्याहोजाय ॥ मेरसु० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं ॥ फलं ॥ जलफल आठोदरब सुलेके अर्घ चढ़ावत श्री जिनराय । बलबलजात लाल चरणनपर पूजतभाव भक्तउरलाय ॥ मेरसु० ॥ १० ॥ ओंह्रीं ॥ अर्घं ॥

अथमत्यकार्घ ॥ कुसुमलताछंद ॥

मेरसुदर्शन की दाक्षिण दिश भरथक्षेत्र सोहेअभिराम । तहांपड़ो वैताड़ मनोहर रूपावत रूपाचल नाम ॥ ताकेऊपर सिद्धकूटहे तहां अकीर्तम श्रीजिनधाम । सुर विद्याधर पूजत वसुविध हमपूजत लेअर्थ सुठाम ॥ ११ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके दाक्षिणदिश भरथक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ १ ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

प्रथम मेरदक्षिण दिशा, भरथक्षेत्र सुबिशाल । रूपाचलपर जिन भवन, सुनो सुभवि जयमाल १२

॥ पद्धड़ी ॥

जैजै श्रीमेरसु प्रथम जान । हैनाम सुदर्शन सुखनिधान ॥ जैषोड़स तहां जिनभवन सार। बनरहे अकीर्तम हियेधार ॥ १३ ॥ जैतहां तीर्थकर न्हवन होय । ताकी महिमा बरणे सुकोय ॥ जैजाकी

दाक्षिण दिश बखान । तहां भरतक्षेत्र शोभे महान ॥ १४ ॥ जैजैतहां कालछहो सुरीत । बरने जिन आगम कहीमीत ॥ जैतीनकालमें भोगभूम । जैकल्पवृक्षतहां रहैभूम ॥१५॥ जैचौथे मे जिनराज जन्म जैचौबीसो भापे सुपर्म । जैनारायण बलदेव जान । प्रातिहर चक्री त्रेसठ महान ॥ १६ ॥ जैभरतक्षेत्र महिमा अपार । तहां कर्मभूम बरतौबिचार ॥ ताबीच पड़ो बैताड़ आन । तापर नौकूट अनूपजान ॥१७॥ वसुकूट सरस सुंदर अवास । तहां बिंतरदेव करैंनिवास ॥ नौंमो श्रीसिद्धसुकूट जान। जहां श्रीजिन मंदिर शोभमान ॥१८॥ ताकी उपमा बरनै सुकोय । सब रतनमई द्युति दिपैसोय ॥ ऐसो जिन भवन बनो विशाल । तिनमैं जिनबिंब लसै बिशाल ॥१९॥ तनउचित पाचसै धनुष काय । पद्मासन छवि बरनी नजाय ॥ सैंतआठकहे जिनवर बखान । सुरविद्याधर पूजत सुआन ॥ २० ॥ जैरचना समव सरन प्रमान । बनरही अनादि तनी सुजान ॥ जैसुरनर पूजा करैंआय । जैवसुबिधद्रव्य सु ले बनाय ॥ २१ ॥ जै नृत्यकरत बाजे बजाय । जै भाव भक्ति उरमैंसुलाय ॥ जिनराज चरणको सीसनाय॥ निज निज थानक पहुंचे सुजाय ॥ २२ ॥

॥ घत्ता ॥ दोहा ॥

जोबांचैं यहपाठको, तन मन प्रीत लगाय। महिमा ताके पुन्यकी, मोपर कही नजाय। २३॥ बने अकीर्तम जिन भवन, रतनमई सुबिशाल । तहां जिनबिंब निहारके, दर्शन करत सुलाल ॥२४॥ इति

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छन्द ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ैं मनलाय । जाके पुन्यतनी अति महिमा वर्णन

को करसकैं बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदले शिवपुर जाय ॥ २५ ॥ इति आशीर्बादः ॥

इति सुदर्शनमेर के दक्षिण दिश भरतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

# अथ सुदर्शनमेरके उत्तरदिश ऐरावत क्षेत्रसंबंधी रूपाचल पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर १० ॥

॥ अथस्थापना ॥ कुसुमलता छन्द ॥

मेरसुदर्शन की उत्तरदिश ऐरावत है क्षेत्र विशाल । तीर्थकर चौबीस होंय जहां सुरनर सेवत हैं तिहुंकाल ॥ तहां पड़ो बैताड़ मनोहर तिनपर श्रीजिन भवन रिशाल । आव्हानन बिध तिनकी करकै मन बचकाय निवावत भाल ॥ १ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेरके उत्तर दिश ऐरावत क्षेत्रसंबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ अत्रावत्रावत्र संवौषटाव्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्रमम सन्निहितो भव भव विपट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ कुसुमलता छन्द ॥

क्षीरोदधि उज्जल जल लेकर श्रीजिनपद प्रक्षालित जाय ॥ जन्म जरादुख दूरकरन को धारदेत अतिमन हरषाय ॥ मेरसुदर्शन की उत्तरदिश ऐरावत है क्षेत्र सुनाम ॥ जहां पड़ो बैताड़ मनोहर तहां जजो जिनबरके धाम ॥ २ ॥ ओं ह्रीं सुदर्शनमेर के उत्तरदिश ऐरावत क्षेत्रसंबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १ ॥ जलं ॥ केसर अरु करपूर मिलेके मलयागिर चंदन घसलाय ।

भव आताप हरन जिनवरपद तिन्है चढ़ावत दाह नशाय ॥ मेरसु० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफल सम उज्जल अक्षत पुंज चढ़ावत शीतलगाय। अक्षय पद पावैं तहां भविजन जिनचरणांबुज मस्तक नाय ॥ मेरसु० ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ बेल चमेली श्रीगुलाबले सुरतरुके बहुफूल मंगाय। सुरनर विद्याधर सब लेले श्रीजिन चरन चढ़ावत आय ॥ मेरसु० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं० ॥ पुष्पं॥ घेवरबावर फेनी लाडू खाजे ताजे तुरत बनाय। क्षुधारोग के दूरकरन को जजत जिनेश्वर मंगल गाय ॥ मेरसु० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोत होत मंदिर में मणमई दीप अमोलिक लाय। मोहतिमर के नाश करण को करो आरती श्री जिनराय ॥ मेरसु०॥७॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागर वरधूपदसांगी खेवत जिनचरणन ढिगजाय। कर्मजलावत पुन्यवढ़ावत गावत जिनगुण नृत्य कराय ॥ मेरसु० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंगसुपारी पिस्ता ऐला दाख छुहारे लाय। श्री जिन चरणचढ़ावै भविजन शिवफल पावेकर्म नशाय ॥ मेरसु० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफल आठोंद्रव्यसुलेके अर्घचढ़ावो श्रीजिनराय। बलबल जातलाल चरणन पर पूजव भावभक्त उरलाय- ॥ मेरसु० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ सोरठा ॥

मेरउत्तर दिशसार, ऐरावत शुभदेश है। तहां पड़ो वैताड़, तापर जिनमंदिर जजो ॥ ११ ॥

ओं ह्रीं सुदर्शनमेरके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १ ॥ अर्घं

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

प्रथममेर उत्तर दिशा, ऐरावत सुविशाल। रूपाचलपर जिनभवन, सुनो सुभवि जयमाल ॥ १२॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै जै श्री मेर सु प्रथमजान । हैनामसुदर्शन सुखनिधान ॥ तामैं बनचार कहैंबखान । सबके ऊपर पांडुकमहान ॥ १३ ॥ चारोंदिश चारेंशिला पवित्र । हैंरतनमई अतिद्युति बिचित्र ॥ ताऊपर केहर पीठ जोय । तहां तीर्थङ्कर को न्हवनहोय ॥ १४ ॥ ऐसो गिरराज बिराजमान । ताकी ऊपर दिशहै महान ॥ तहां ऐरावत बरक्षेत्र सार । जै ताको वर्णन है अपार ॥ १५ ॥ जै जै तहां कालछहो सुरीत । बरते जिन आगम कहीमीत ॥ जैतीनकाल मैं भोग भूम । जै कल्पवृक्ष तहां रहैंभूम । १६ ॥ जब चौथा काल करैप्रवेश । तव कर्मभूम लागीअशेश ॥ तवतीर्थंकर चौबीसैं २४ होय । बसुकर्मनाश शिवलहै सोय १७ चक्रीबल नारायण सुजान । प्रत्यकसब मिल त्रेसठमहान ६३ ॥ यह चौथेकाल प्रयंत होय । पंचम छट्टम मैं नहीकोय । १८ ॥ यह क्षेत्रतनी विधकही सार । तहां जैनीजीव बसैं अपार ॥ ताबीच पड़ो बैताड़ आन । तापर नौकूंट बिराजमान ॥ १९ ॥ वसुकूट सरस सुंदरअवास । तहां बिंतरदेव करैंनिवास ॥ श्री सिद्धकूट नौमो सुजान । जहां श्री जिन मंदिर शोभमान ॥ २० ॥ जै रचना समवसरण प्रमान । बनरही अनादि तनीसुजान ॥ सबरत्नमई द्युति दिपैसोय । ताकीउपमा बरनैसुकोय ॥ २१ ॥ ऐसो जिन भवन वनोमहान । तिन मैं जिन बिम्ब बिराजमान ॥ तनउंच पांचसैं धनुषकाय । पद्मासन छवि वरनी न जाय ॥ २२ ॥ संतआठ १०८ कहै जिन बिंबसार । सुर विद्याधर सेवत अपार ॥ इंद्रादिक पूजत श्री जिनंद । वसुद्रव्य चढ़ावत अति अनंद ॥ २३ ॥ जै नृत्यकरैं बाजे बजाय । जै भावभक्ति उर मैं सुलाय ॥ जिनराजचरण को सीसनाय । निजनिज थानक पहुंचे सुजाय ॥ २४ ॥

॥ घत्ता ॥ दोहा ॥

ऐरावत वरक्षेत्र में, मेर सुउत्तर भाग । रूपाचलपर जिन भवन, बंदत सुरनरनाग ॥ २५ ॥ ताकीयह जयमाल है, पूरण भई विशाल॥जिनगुण अगम अपार है,बुद्धिहीन भविलाल २६इतिजयमाल

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठपढै मनलाय । जाके पुन्यतनी आतिमहिमा बरणन को करसके बनाय ॥ जाके पुत्रपौत्र अरु संपति बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस पर भव सुखदाई सुरनर पदले शिवपुर जाय ॥ इति आशीर्वादः ॥

इति सुदर्शनमेर के उत्तरादिश ऐरावत क्षेत्र संवंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरपूजा संपूर्णम् ॥

# अथ सुदर्शनमेरके दक्षिण उत्तरषट् कुलाचलपर्वतपर सिद्धकूटजिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ११ ॥

॥ अथस्थापना ॥ मदअवलिप्त कपोल छंद ॥

मेरसुदर्शन दक्षिण उत्तर षट् कुलगिर सोहै अभिराम । गिरके सिखर कूट की पंकत बिच बिच सिद्धकूट अभिराम ॥ सुर विद्याधर नितप्रति पूजत हमैं शक्त नाही तिसठाम । यातें आव्हानन विध करके निजगृह पूजत करत प्रणाम ॥ १ ॥ ऊंह्रीं सुदर्शनमेरके दक्षिण उत्तर षट् कुलाचल पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रावत्र संवौषटाव्हाननं अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्रममसन्निहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

|| अथाष्टक || कुसुमलता छंद ||

उज्जल जल ले क्षीरोदधि को श्रीजिन चरण चढ़ावत हैं। जन्म जरा दुख नाशन कारण जिनगुण मंगल गावत हैं॥ मेरसुदर्शन दक्षिण उत्तर षट कुलागिरपर जिन भवनं। सुरखग मिलध्यावैं पुन्य बढ़ावैं हम पूजत हैं जिन चरनं॥ २॥ ओंह्रीं सुदर्शनमेरके दक्षिणदिश निषध॥ १॥ महाहिमवन॥ २॥ हिमवन॥ ३॥ उत्तरदिश नील॥ ४॥ रुक्मानि॥ ५॥ सिखर पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ ६॥ जलं॥ मलयागिर चंदन दाह निकंदन केसर डारी रंगभरी। भवताप निवारन निजपद धारन शिवसुखकारन पूज करी॥ मेरसु०॥ ३॥ ओंह्रीं०॥ चंदनं॥ सुखदासकमोदं अति अनमोदं उपमाद्योदं चंद्रसमं। जिन चरणचढ़ावे मनहरषावे सुरपदपावे मुक्तिरमं॥ मेरसु०॥॥ ४॥ ओंह्रीं०॥ अक्षतं॥ कमल केतकी बेल चमेली ले गुलाब धर जिन आगे। जिनचरण चढ़ावत मनहरषावत कामबान ततक्षिण भागे॥ मेरसु०॥५॥ओंह्रीं०॥ पुष्पं॥ नेवज ले नीको तुरत सुघीको श्रीजिनवर आगे धरिये।भरथाल चढ़ावो जिन गुण गावो शीसानिवावो शिव बरिये।।मेरसु०॥॥ ६ ओंह्रीं० नैवेद्यं॥ मणमई दीप अमोलिक लेकर जगमग जोत सुहोत खरी। मोहतिमर के नाश करनको श्री जिनआगे भेटधरी॥ मेरसु०॥ ७॥ ओंह्रीं॥ दीपं॥ कृश्नागर धूपं जजाजिन भूपं लखनिज रूपं खेवतहैं। वसुकर्म जलावैं पुन्यबढ़ावैं दास कहावैं सेवतहैं॥ मेरसु०॥ ८॥ ओंह्रीं०॥ धूपं॥ बादाम छुहारे लौंग सुपारी श्रीफल भारी करधरके। जिनराज चढ़ावे शिवपदपावे शिवपुर जावैं अघहरके॥ मेरसु०॥ ९॥ ओंह्रीं०॥ फलं॥ वसुद्रव्य मिलावे अर्घ बनावे जिनवर पगतल

धारतहैं । शिवपदकी आशा मन हुल्लाशा चहु गत बाशा टारतहैं ॥ मेरसु० ॥ १० ॥ ॐह्रीं ॥ अर्घ ॥

॥ अथप्रत्येकार्घ ॥ मदअवलिप्तकपोलछंद ॥

मेरसुदर्शन दक्षिणदिश मैं तप्त हेम द्युति निषधसुनाम । तीगंछद्रह द्रहबिच पंकज कमल बीच धृत देवीधाम ॥ तिंह गिरि सिखरकूट नौउन्नत ताबिच सिद्धकूट अभिराम । तहां जिन भवन निहार धार उर अर्घचढ़ावत शीस नमाम ॥ ११ ॥ ॐह्रीं सुदर्शनमेरके दक्षिणदिशा निषध पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन दक्षिणदिश मैं स्वेत महा हिमवनागिरनाम । महा पद्म द्रह द्रह बिच नीरज जलज बीच ह्रीं देवी धाम ॥ ता गिरसिखर कूट बसु शोभित तिंहबिच सिद्धकूट अभिराम । तहां जिन० ॥ १२ ॥ ॐह्रीं सुदर्शन मेर के दक्षिण दिशा महाहिमवन परवतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यः ॥ २ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन की दक्षिणदिश हेमबरण हिमवनागिरनाम । पद्मद्रह बिच बीच पद्म है पद्म बीच श्रीदेवीधाम ॥ गिरके सिखरकूट एकादश सिद्धकूट तिहबीच सुठाम । तहां जिन० ॥ १३ ॥ ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरके दक्षिण दिशा हिमवनपर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन की उत्तरदिश नीलबरण गिरनील सुनाम । द्रह केसरी कमलकर शोभित तहां कीर्ति देवीका धाम ॥ तिहगिर सिखरकूट नौउन्नत ताबिच सिद्धकूट अभिराम । तहां जिन० ॥ १४ ॥ ॐह्रीं सुदर्शनमेरके उत्तरदिश नीलपर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन की उत्तरदिश रजत रुक्मगिर पर्वतनाम । द्रह महा पुंडरीक पंकजजुत तापर बुध देवीको धाम ॥ ता गिरसिखर कूट बसु शोभित तिहबिच सिद्धकूट अभिराम । तहांजिन० ॥ १५ ॥ ॐह्रीं सुदर्शनमेरे

के उत्तरादिश रुक्मागिर पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ५ ॥ अर्घं ॥ मेरसुदर्शन की उत्तरादिश हेम वरन सिखरन गिरनाम । पुंडरीक द्रह द्रहविच पंकज तहां लक्ष्मी देवी को धाम ॥ गिर के सिखर कूट एकादश सिद्धकूट तिह बीच सुठाम । तहां जिन० ॥ १६ ॥ ॐ ह्रीं सुदर्शनमेर के उत्तरादिश सिखरन गिर पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ६ ॥ अर्घं ॥ मेरसुदर्शन भद्रशालवन सीतातट दोनोदिश मान । पांचें पांच हैं कुंडमनोहर तिहतट दसं दसं गिर परमान ॥ तिस कंचनगिरपर जिन प्रतिमा एक एक सबपर सममान । सबामिल एकशतकं नितप्रति हम जजत अर्घतज के अभिमान ॥ १७ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके भद्रशाल बन संबंधी सीता नदीके दोनोंतट पांचें पांच कुंड तिस एक एक कुंडतट दसं दसं कंचनागिर तिन कंचनगिरपर एक एक जिनप्रतिमा अकीर्तम गंधकुटी सहित विराजमान तिनसौ प्रतिमाको ॥ ७ ॥ अर्घं ॥ मेर सुदर्शन भद्रशालवन सीतोदा दोनो तटमान । पांचें पांचेंहैं कुण्ड मनोहर तिहतट दसं दसं गिर परमान ॥ तिस कंचनागिरपर जिनप्रतिमा एक एक सबपर सममान । सबामिल एक शतकं नितप्रति हम जजत अर्घ तजके अभिमान ॥ १८ ॥ ओंह्रीं सुदर्शन मेरके भद्रशाल बन संबंधी सीतोदा नदी के दोनोंतट पांचें पांचें कुंड तिस एक एक कुंडतट दसं दसं कंचनागिर तिन कंचनागिरपर एक एक जिनप्रतिमा अकीर्तम गंधकुटी सहित विराजमान ते सौ प्रतिमा को ॥ ८ ॥ अर्घं ॥ मेरसुदर्शन चारों दिशाके षोड़स भवन कहे सुखमान । षोड़स गिर वक्षार मनोहर चौतिसें विजयारध गिरमान ॥ हस्ति दंत चार षट कुलागिर दो इक इक द्रुमके परिमान । आठ आधिकं सत्तर जिनमंदिर जजो अर्घ तज

कै आभिमान ॥१९॥ ॐह्रीं सुदर्शन मेरके चारोंदिश संबंधी अठत्तर जिनमंदिर सिद्धकूट तिनको ॥ ९ ॥ अर्घ ॥ मेरसुदर्शन की आठोंदिश लवण उदध लकहै मरजाद । ताके मध्यक्षेत्र बहुवरणे तहां जिनमंदिर साद अनाद ॥ सिद्धभूम तहां कहीं अनंती सुरखग जजत करत अहलाद । मन वच तन हम सीस नायकर जजत अर्घ तजकै परमाद ॥ २० ॥ ॐह्रीं सुदर्शन मेरके दिशा बिदिशा मध्ये लवणसमुद्र तक जहां जहां कीर्तम अकीर्तम जिनमंदिर होंय सिद्धभूमि होय तहां तहां ॥ १० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

पटकुल गिरपर जिनभवन, शोभित परम बिशाल । तिनप्रति सीस निवायकै, अब बरणू जयमाल २१

॥ पद्धड़ी ॥

जै मेरसुदर्शन गिरमहान । सब शिखर में भूपतसमान ॥ जै ताकी दक्षिण दिशाबिशाल । तहां कुलगिर तीनकहे रिशाल ॥ २२ ॥ पहलो निषद्ध गिर है उतंग । दूजो महाहिमवंन अति सुचंग ॥ तीजो हिमवंन गिर हैप्रसिद्ध । बहु रचित खचित द्युति स्वयंसिद्ध ॥ २३ ॥ अब उत्तरदिश के सुनो नाम । पहिले गिरनील महा सुठाम ॥ दूजो गिर रुक्म महाबिचित्र । तीजो सिखरेन गिरहै पवित्र ॥ २४ ॥ एही पट कुलगिरहैं महान । तिनपद द्रहसुंदर सजल बान ॥ तावीच कमल शोभे भिराम जामैं कुल देवन के सुधाम ॥ २५ ॥ यह बिधि कुलगिर शोभे सुसार । बहु सिखरकूट पंकत अपार ॥ तिनकूट मध्यशोभे सिंगार । श्री सिद्धकूट उन्नत निहार ॥ २६ ॥ तहां जिनमंदिर बरणे पुरान ।

तामैं जिनबिंब बिराजमान ॥ प्रतिमा शतएक अधिक सुंआठ । बसुमंगलद्रव्यबने सुठाठ ॥ २७ ॥ सब समोसरण विध कही जोय । देखे भविसम्यक दरशहोय ॥ जै सुरगण मिल पूजैंसदैव । जिन भक्त हिये धारैं सुजीव ॥ २८ ॥ जै निरजर निरजरनी सुआय । खेचर खेचरनी सीसनाय ॥ नाचैं गावैं देदेसुताल । झुक झुक जिनमुख देखैंसंभाल ॥ २९ ॥ जैद्रुम द्रुम द्रुम बाजैं मृदंग । इंद्रानी इंद्रनचैंजुसंग ॥ जै थेइ थेइ थेइ धुन रहीपूर । बनरहा सुभ्रुरमट जिनहजूर ॥ ३० ॥ यह विधि वर्णन बहुहै अपार । सुरगुर बरनत पावैं नपार ॥ जै जैजे जिनवर परम देव । तुम चरणन की हम करत सेव ३१

॥ घत्ता दोहा ॥

षटकुलगिरपर जिनभवन, पूजाबनी विशाल। पढ़त सुनत सुख ऊपजे, बल बलजात सुलाल ३२ इतिजयमाल

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलताछन्द ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ैं मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा वर्णन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदले शिवपुरजाय ॥ ३३ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति श्रीसुदर्शनमेर के दक्षिण उत्तरषट कुलाचल पर्वतपर सिद्धकूट जिनमन्दिरे पूजा संपूर्णम् ॥

॥ इति जंबुद्वीपमध्ये सुदर्शनमेर ( प्रथममेर ) संबंधी अठत्तैर ॥ जिनमंदिरे पूजा पाठ सम्पूर्णम् ॥

# अथ धातुकी द्वीपमध्ये पूर्वदिश बिजयमेर (द्वितीयमेर) संबंधी पोडेंस जिनमंदिर पूजा पाठ प्रारम्भः ॥ नंबर १२ ॥

॥ अथस्थापना ॥ मदअवलिप्त कपोल छन्द ॥

दीप धातुकी पूरबदिश में बिजयमेर बंदूं सुखखान । भद्रशाल नंदन सौमनस गिन अरु पांडुक वनचार महान ॥ चारों दिशा चार जिन मंदिर चारों बन षोडेस परमान । तिनकी आव्हानन बिध करके हम पूजत अपने निज थान ॥ १ ॥ ओंह्रीं धातु की द्वीपमध्ये पूर्वदिश बिजयमेर संबंधी चारोंदिश चार वन संस्थित पोड़ेस जिन मंदिरेभ्योः ॥ अत्रावत्रावत्र संबौषटाव्हाननं।अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्र ममसन्नहितो भव भव बिषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ चाल ॥

जेक्षीरोदध उज्जल जल लीजै, सुगुणहम ध्यावैं । जैश्रीजिन सन्मुख धारसु दीजै, सो गुण हम ध्यावैं ॥ जै बिजयमेर चारोंदिश सोहै, सो गुण हम ध्यावैं । जै षोडेस जिन मंदिर मन मोहै सुगुण हम ध्यावैं ॥ जै देख जिनेश्वर कैसे राजैं, सुगुण हम ध्यावैं । जै पूजत जिनको सब दुख भाजैं, सुगुण हम ध्यावैं ॥ २ ॥ ओंह्रीं धातुकी द्वीप के पूरबदिश बिजयमेरके भद्रशालबन संबंधी पूर्व ॥ १ ॥ दाक्षिण ॥ २ ॥ पश्चिम ॥ ३ ॥ उत्तर ॥ ४ ॥ नंदन बन संबंधी पूर्व ॥ ५ ॥ दाक्षिण ॥ ६ ॥ पश्चिम ॥ ७ ॥ उत्तर ॥ ८ ॥ सोमनसवन संबंधी पूर्व ॥ ९ ॥ दक्षिण ॥ १० ॥ पश्चिम ११ ॥ उत्तर १२ पांडकवन संबंधी पूर्व ॥ १३ ॥ दक्षिण ॥ १४ ॥ पश्चिम ॥ १५ ॥ उत्तर दिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः

॥ जलं ॥ जै केसर अरकरपूर मिलेकै, सुगुण० जै पूजत जिनवर चंदन लेकै, सोगुण० ॥ जै विजयमेर० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ जै मुक्ताफल सम अक्षत लीजे, सोगुण० । जै श्रीजिन सन्मुख पुंजसुदीजै, सोगुण० ॥ जै विजय० ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ जैफूल मनोहर लेकर, सोगुण०लेले जिनमंदिर पूजन जांहि, सोगुण०॥जैविजय०॥५॥ओं ह्रीं०॥पुष्पं॥जै फेनी घेवर मोदक खाजे सोगुण० । जै पूजत जिनवर लेकर ताजे, सोगुण० ॥ जै विजय० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जै मणमइ दीपक लेकर घालो, सोगुण० । जै जगमग जगमग होत दिवालो, सोगुण०जै विजय० ॥ ७ ॥ ओं ह्रीं० ॥ दीपं ॥ जै अगरकपूर सुगंध मिलाके, सोगुण० । जै श्रीजिन सन्मुख खेवत जाके, सोगुण० ॥ जैविजय० ॥ ८ ॥ ओं ह्रीं० ॥ धूपं ॥ जैश्रीफल दाख बदाम सुपारी, सोगुण० जै जिनपद पूज बरो शिवनारी, सोगुण० ॥ जैविजय० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं० ॥ फलं ॥ जै जलफल अर्घ बनाय सुलावो, सोगुण० । जैलाल जिनेश्वर चरण चढ़ावो, सोगुण० ॥ जैविजय० ॥ १० ॥ ॥ ओं ह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

बिजयमेर की पूर्वदिश, भद्रशाल वनजान । तहां जिन भवन सुहावनो, पूजैं सुरगन आन ॥ ११ ॥
ओं ह्रीं बिजयमेर के भद्रशाल बन संबंधी पूर्वदिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ १ ॥ अर्घ ॥
विजयमेर तैं जानिये, दाक्षिण दिश सुखदाय । भद्रशालवन जिन भवन, पूजत मनहरपाय ॥ १२ ॥
ओं ह्रीं बिजयमेर के भद्रशालवन संबंधी दाक्षिण दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ २ ॥ अर्घ ॥

विजयमेर तैं लीजिये, पश्चिम दिशा अनूप । भद्रशालवन जिनभवन, पूजत सुरखग भूप ॥ १३ ॥
ओं ह्रीं विजयमेर के भद्रशालवन संबंधी पश्चिम दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ३ ॥ अर्घ ॥
विजयमेर उत्तरदिशा, जिन मंदिर सुखकार । भद्रशालवन के विषे, जजो हरष उरधार ॥ १४ ॥
ओं ह्रीं विजयमेर के भद्रशालवन संबंधी उत्तरदिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ अर्घं ॥

॥ मदअवलिप्त कपोलछंद ॥

बिजयमेर की पूरब दिशमैं नंदनबन सोहै सुबिशाल। तहां जिनभवन अनूपम शोभित सुरगण पूजत हैं त्रैकाल ॥ अष्टद्रव्य ले पूजाकरकर नाचत थेई थेई देदं ताल । जेनर आवत अर्घचढ़ावत शिवसुन्दर पावे सुखमाल ॥ १५ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के नंदनबन संबंधी पूर्वदिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ५ ॥ अर्घ ॥ बिजयमेर की दक्षिण दिश मैं नंदनबन शोभे सुखकार । तहां जिन भवन अकीर्तम सोहैं सुरगण मोहित रूप निहार ॥ केई गावैं केई तालबजावैं नाचत उरधर हरष अपार । अर्घ चढ़ावत पुन्यबढ़ावत गावत जिनगुण शिव सुखकार ॥ १६ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के नंदनबन संबंधी दक्षिण दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ६ ॥ अर्घ ॥ बिजयमेर की पश्चिम दिश मैं नंदनवन मनमोहत सार । तहां जिनबिंब बिराजत अद्भुत ऐसे जिन मंदिर सुखकार ॥ तिनको ध्यानदेख सुरखग मुनि निजस्वरूप अपनो सुनिहार । करम कलंक पंक नित धोवत जजत जिनेश्वर अष्टप्रकार ॥१७॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के नंदनबन संबंधी पश्चिम दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ बिजय मेर के उत्तरदिश मैं नंदन बन जिन मंदिर जान । तहां जिनबिंब अनूपम

सोहैं इंद्रादिक पूजत हैं आन ॥ सुर सुरागना अरविद्याधर सब मिल जिन गुण करत बखान । यह कौतुक वन रहो सुनिशादिन पूजैं जिन पावैं सुखखान ॥ १८ ॥ ओं ह्रीं विजयमेर के नंदन वन संबंधी उत्तर दिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

॥ सोरठा ॥

विजय मेर है सार, ताकी पूरब दिश विषै । बन सौमनस निहार, तहां जिन मंदिर को जजो ।१६। ओं ह्रीं बिजय मेर के सौमनस बन संबंधी पूर्वादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ९ ॥ अर्घ ॥ दक्षिण दिश सुखकार, बिजय मेरते लीजिये । बन सौमनस निहार, तहां जिनवरपद पूजिये ॥ २० ॥ ओंह्रीं विजय मेर के सोमनस बन संबंधी दक्षिण दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १० ॥ अर्घ॥ पाश्चिमदिशा सुजान, बिजय मेरकी लीजिये । जिनमंदिर सुखवान, बन सौमनस विषै जजो ।२१। ओं ह्रीं बिजय मेरके सौमनस बन संबंधी पाश्चिमादिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ११ ॥ अर्घ ॥ उत्तरादिश गिनसार, बिजय मेरतें जानिये । बनसौमनस विचार, तहां जिनवर पद पूजिये ॥ २२ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के सौमनस बन संबंधी उत्तरादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १२ ॥ अर्घ ॥

॥ चालछंद ॥

पांडुकबन सोहै सार । महिमा को को बरनै । है बिजय सुपूरव धार, पाप तिमर हरनै ॥ तामैं जिन मंदिर सार, पूजत सुखकारी । जिनबिंब अनूप निहार, तिनपर बलहारी ॥२३॥ ओं ह्रीं विजयमेरके पांडुक बन संबधी पूर्व दिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ गिरि विजय सुदक्षि-

पसार, पांडुक वन सोहै।। तहां श्री जिन भवन निहार, सुर नर मन मोहै ।। इंद्रादिक पूजतपाय महिमा को वरनै। हम पूजत अर्घ चढ़ाय, पाप तिमर हरनै ।। २४।। ओं ह्रीं विजय मेरके पांडुक वन संबंधी दक्षिण दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ।। १४ ।। अर्घं ।। पश्चिम गिर विजय विशाल, पांडुक वन जानो। जिन मंदिर बने विशाल, सुर नर मन मानो ।। तहां खगपति सुरपति जाय, बहुविध नृत्य करें। हम पूजत अर्घ चढ़ाय, आनंद भाव धरैं।। २५ ।। ओं ह्रीं विजय मेरके पांडुक वन संबंधी पश्चिम दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ।।१५ ।। अर्घ।। गिर विजय सुउत्तर वोर, पांडुकबन प्यारो।। तामें जिन भवन सुजोर, सुंदर मन धारो ।। तहां सुर खग पूजन जांय, जिन गुण गान करैं। हम अर्घ चढ़ावत आय, तन मन ध्यान धरैं ।। २६ ।। ओं ह्रीं विजय मेरके पांडुकवन संबंधी उत्तर दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो।। १६ ।। अर्घं ।।

अथ जयमाल ।। दोहा ।।

विजय मेर चारों दिशा, चारो वन सुविशाल ।। षोडस[१६] जिन मंदिर कहे, तिनकी यह जयमाल ।।२७।।

पद्धड़ी

जे द्वीप धातु कीहै उदार। ताकी पूरव दिस लसै सार।। गिर विजय नाम कहिये उतंग। जोजन चोरासी सहस अंग ।। २८ ।। जैकटनी चारैं वनी अभंग। तामैं वन चारैं दिपै सुचंग ।। वन भद्र-शाल नंदन सुजान। सौमनसरु पांडुकहै महान ।। २९ ।। चारों दिश चारों वन मझार। श्री-जिनवर भवन दिपै सिंगार ।। यह विध षोडस मंदिर निहार। सब समो सरण वरणन विचार

॥ ३० ॥ जैवेदी मध्य बनी पवित्र। जै कटनी तीन कहीं विचित्र ॥ जै तापर सिंहासन रिशाल। तिस ऊपर कमल रचो विशाल ॥ ३१ ॥ तहां श्रीजिन बिंब विराजमान। शतआठ अधिक वरणो पुरान॥ भा मंडलकी छवि रही छाय। भवसात दरश देखत जनाय ॥ ३२ ॥ जै तीन छत्र सिर फिरैसार। जै चौसठ चमर ढरैं अपार॥ जै वृक्ष अशोक सुलह लहाय। जै पुष्प वृष्टि सुर करत लाय ॥ ३३ ॥ जै दुंदुभि शब्द वजैं अकाश। भवजीव बुलावैं जिन अवाश॥ चारों दिश सोलह भवन मांहि। जैभूमर खेलत सुरसुजांहि ॥ ३४ ॥ जै द्रुम द्रुम द्रुम बाजे मृदंग। जै भन भन भन सुरनचैं संग ॥ जै जिन गुण गावैं प्रीतलाय। बहु भक्त हिये धारैं बनाय ॥ ३५ ॥ इंद्रानी इंद्रनचैं सुसाथ। जिनरूप निरख नावैं सुमाथ॥ निज जोड़ अंजुलि धरतपाय। जिनराज सबे निरखैं बनाय ॥ ३६ ॥ फिर फिर फिर फिरकी लेत जाय। झुक झुक झुक झुक जिन सरण आय ॥ छम छम छम छम घुंघरू बजंत। जय जय जय जय सब सुर करंत ॥ ३७ ॥ यह विध बहु भक्ति करैंसुरेश। निरजर निरजरनी मिल असेश॥ खेचर खेचरनी सबे आय। यह कौतुक देखत प्रीतलाय ॥३८॥ जैवल वल जात सुलाल देप। तुम ध्यान धरत हिरदे विशेप॥ यह अरज हमारी सुनो सार। संसार समुद्र ते करोपार ॥ ३९ ॥

॥ घत्तादोहा ॥

विजयमेर पूजा सुविध, सुंदर सरस रिशाल। बांचत भविमन लाय कै, लाल नवावत भाल ४०

॥ इतिजयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलताछंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्त्तमताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्यतनी अतिमहिमा बरणन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुख दाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदलहि शिवपुर जाय ॥ ४१ ॥

॥ इत्याशीर्वादः ॥ इति विजयमेर संबंधी षोडस जिनमंदिर पूजा सम्पूर्णम् ॥



# अथ धातु की द्वीपमध्ये विजय मेरके चारो विदिशा मध्ये चौंर गजदंतपर सिद्धकूट चार जिन मंदिर पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर १३

॥ अथस्थापना ॥ मदअवलिप्त कपोल छंद ॥

विजय मेरकी चारों विदिशा तिन मैं हैं गजदंत सुचार । तिनपर सिद्धकूट जिन मंदिर ताको वर्णन अगम अपार ॥ तिनको सुरपति खगमिल पूजत हमैं शक्तनाहीं ताजान । यातैं आव्हानन विध करकै अपने घर पूजत जिन थान ॥ १ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर की चारों बिदिशामध्ये चौंर गज दंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रा वत्र संबौषटाव्हाननं । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं अत्रमम सन्निहितो भवभवविषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ सुंदरीछंद ॥

जल सु उज्जल प्राशुक लाइये । जिनसु पूज परमपद पाइये ॥ गिरविजय गजदंत सुचार जू

जजो जिन मंदिर उरधारजू ॥ २ ॥ ओं ह्रीं विजयमेरके अग्नि दिश सौमनस ॥ १ ॥ नैरित दिश विद्युतप्रभ ॥ २ ॥ बाईव दिश मालवान ॥ ३ ॥ ईशानदिश गंधमादननाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो । ४ ॥ जलं ॥ परम पावन चंदन गारये । जिनसुपूजत दाह निवारये ॥ गिरविजय० ३ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ सरस अक्षत उज्जल धोयकै । जिन सुपूजत निर्मल होयकै ॥ गिरविजय० ॥ ४॥ ओं ह्रीं० ॥ अक्षतं । फूल सुरतरु के सु मंगाइये । जिनसु पूजत काम नशाइये ॥ गिरविजय० ॥५॥ ओंह्रीं० पुष्पं ॥ करत नेवज नैन सुहावनो । जिन सु पूजपरम सुख पावनो ॥ गिर बिजय० ॥ ६ । ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं । दीप मण मइ जगमग जोत है । जिनसु पूजत जोत उद्योत है ॥ गिर विजय० ॥ ॥ ७ ॥ ओं ह्रीं० ॥ दीपं ॥ धूप दश बिध खेवत लायकें । जिनसु पूजत मन हरषायकें ॥ गिरविजय० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ फलमनोहर मिष्ट मंगाइये । जिनसु पूजत शिव फल पाइये ॥ गिरविजय० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं० ॥ फलं ॥ जलसु फल बसु द्रव्यसुलीजिये । अर्घ श्रीजिन सन्मुख दीजिये । गिर विजय० ॥ १० ॥ओं ह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ मदअवालस कपोलछंद ॥

बिजयमेर ते गिनो दिशा अग्नेय सुजानो । ता गजदंत सुनाम जान सोमनस प्रमानो ॥ तापर श्रीजिन भवन बने सुंदर सुखकारी । पूजत अर्घ चढ़ाय लाल तिनपर बलहारी ॥ ११ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के आग्नि दिश सोमनस नाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥१॥ अर्घ ॥ मेर बि-जय तैं गिनो दिशा नैरित सुलीजे । विद्युत प्रभ गजदंत नाम ताको जानीजे ॥ तापर जिनवर-

भाग लसे अद्भुत तुमजानों। पूजत अर्घचढ़ाय हरष उरअन्तर आनो ॥ १२ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के नैरित दिश विद्युत्प्रभनाम गजदंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ २ ॥ अर्घं ॥ मेरविजय ते जान दिशा वाइव तहां लहिये। मालवान गजदंत नाम अति सुंदर कहिये ॥ तहां जिनमंदिर बने बिंव जिनराज विराजैं। पूजत अर्घ चढ़ाय परम आनंद उरछाजैं ॥ १३ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के बाईव दिश मालवान नाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः॥ ३। अर्घ। मेरविजय ते जान दिशा ईशान जुसो है। धरैं सुगंध अपार गंध मादन मनमोहै ॥ है गजदंत सुनाम तासपर मंदिर जानो। पूजत अर्घचढ़ाय परमआनंद उरआनो ॥ १४ ॥ ओं ह्रीं बिजयमेर के ईशान दिश गंधमादन नाम गजदंत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ अर्घ ॥

अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

बिजय मेरतैं लीजिये, विदिशा चारौं बिशाल ॥ गज दंतनपर जिन भवन, सुन तिनकी जयमाल॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै द्वीप धातुकी है उदार। ताकी पूरब दिश मेर सार॥ जै बिजय नाम गिरको सुजान। ताकी चारों विदिशा महान ॥१६॥ गजदंत चारौं सुंदर सहाय। गिर निषध नील सोलग जाय ॥ बन भद्रशाल स्वयं सिद्ध। श्री जिनवानी भाषो प्रसिद्ध ॥१७॥ तापर सोहै जिन भवन सार। वरनत सुरगुरन हि लहतपार। सब उपमा समवसरण बनाय। सिंहासन द्युति बरणी नजाय ॥ १८ ॥ तापर जिन बिंब विराजमान। शतऔंठ अधिक सो है महान ॥ छवि निरखत अति आनंद होय।

सुखरूप छिपत मकरंद सोय ॥ १९ ॥ सुरपत खगपत नावत जुसीस । जै जै जिनवर त्रिभुवन के ईस ॥ सबदेवी देवकरैं सुगान । इंद्रानी इंद्रनचैं जुआन ॥ २० ॥ ता थेई थेई थेई ध्वनरही पूर । है रहोसु भ्रमट जिन हजूर ॥ यह कौतुक देखत हैं जुआय । सब देवी देवन चतुर काय ॥ २१ ॥ अब हम को तारो परम देव । तुम चरणन की हम करत सेव ॥ जग जाल महा दुख को निधान । तातैं काढ़ो प्रभु अरज मान ॥ २२ ॥

घत्ता दोहा ॥

विदिशा पूजैं मेरकी, कहे चार गज दंत ॥ जिन मंदिर पूजा बनी, बांचो भविजन संत ॥ २३ ॥ इतिजयमाल

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्य लोक जिन भवन अकीर्तिम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा बरनन को कर सकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भव जस परभव सुखदाई सुरनर पद लहै शिवपुरजाय ॥ २४ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति विजय मेरकी चार विदिशा मध्ये चार गजदंतपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

# अथ विजय मेरके ईशान नैरित्र कौण जंबू शालमली वृक्ष-पर सिद्धकूट जिन मंदिरेपूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ १४ ॥

अथस्थापना ॥ आडिल ॥

विजय मेरतैं उत्तर दक्षिण जानिये । जंबू शालमली दो वृक्ष बखानिये ॥ तिनपर जिनवर भवन

विराजत सारजू । आव्हानन बिंब करो हरष उर धारजू ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं विजय मेरके उत्तर ईशान कोन जंबू वृक्ष अरु दक्षिण नैरित्र कोण शालमली बृक्षपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौपटाव्हाननं ॥ अत्र तिष्ट तिष्ट ठःठः स्थापनं ॥ अत्र ममसन्नहितो भव भव बिषट संधी सकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥

सोगुण हम ध्यावैं, सोगुण हम ध्यावैं ॥ गण फण पति कथि पार न पावैं,सोगुण हम ध्यावैं ॥ टेक ॥ जै क्षीरोदध उज्जल जल लावो, सोगुण० । जैं श्रीजिन चरणन को सुचढ़ावो, सोगुण० । जै जंबू शालमली परजानो, सोगुण० । जै जिन मंदिर पूजत सुखमानो, सोगुण० ॥ २ ॥ ॐ ह्रीं विजय मेरके उत्तर दिश ईशान कोण जंबूवृक्ष ॥ १ ॥ दक्षिण दिश नैरित्र कौण सालमली वृक्षकी पूरब शाखा पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ जलं ॥ जै मलया गिर चंदन ले खासा, सोगु० । जैफैले सर्व सुगन्ध सुबासा । सोगु० ॥ जै जंबू ॥ ३ ॥ ॐह्रीं० ॥ चंदनं ॥ जैमुक्ताफल सम अक्षत लीजे सोगु० ॥ जै श्री जिन सन्मुख पुंज सुदीजे, सोगु० ॥ जै जंबू० ॥ ४ ॥ ॐह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ जैकमल केतकी बेला लावो, सोगु० । जै श्रीजिन चरणन भेट चढ़ावो, सोगु० ॥ जैजंबू० ॥ ५ ॥ ॐह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ जै घेवर बावर मोदक खाजे, सोगु० । जैं जिनवर पूजन करधर ताजे, सोगु० ॥ जैजंबू० ॥ ६ ॥ ॐह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जै मणमई दीपक ले करमाही, सोगु० । जै मोह तिमर दीखत कहुँ नाही, सोगु० ॥ जै जंबू० ॥ ७ ॥ ॐह्रीं० ॥ दीपं ॥ जै दसविध धूप मनोहर लाई, सोगु० । जै श्रीजिन

सन्मुख खेवत भाई, सोगु० ॥ जे जंबू ०॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ जे लौंग छुहारे पिस्ता लावो, सोगु० जे जिन पद पूजत शिवफल पावो, सोगु० ॥ जे जंबू० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जे जल फल अर्घ बनाय सुनाचो, सोगु०। जे लाल सुपूजा मनधर बांचो, सोगु० ॥ जैजंबू ॥१०॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घं ॥

॥ अथप्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

विजय मेर ईशान दिशा, जंबूबृक्ष महान। पूरब शाखा जिन भवन, अर्घ जजो तजमान ॥ ११ ॥ ओंह्रीं विजय मेरके उत्तरदिश ईशान कौणसंबंधी जंबूबृक्षकी पूर्वशाखा पर सांस्थित सिद्धकूट जिनमंदिरे भ्यो: ॥ १ ॥ अर्घं ॥ विजयमेर नैरित्र दिशा, सालमली द्रुमजान । पूरब शाखा जिन भवन, अर्घ जजो तजमान ॥ १२ ॥ ओंह्रीं विजय मेरके दक्षिण नैरित्र कौण संबंधी सालमली बृक्षकी पूर्व शाखा पर सांस्थित सिद्धकूट जिन मंदिरे भ्यो: ॥ २ ॥अर्घं ॥

॥ अथजयमाल ॥ दोहा ॥

विजय मेर उत्तर दिशा, ताके कौण इशान। दक्षिण नैरित्र कौणहै, भूपबृक्ष दोयजान ॥ १३॥ जंबू साल मलीतनी, शाखा अधिक बिशाल। तिनपर जिन मंदिर जजो, अब सुनिये जयमाल१४

॥ चालछंद ॥

बिजय मेर उत्तर दिशा जगसार हो, शोभैकोन इशान। दूजी दक्षिण दिश गिनो, जगसार हो नैरित्र कौण सुजान ॥ जान उत्तर गिन सुदक्षिण दोयबृक्ष सुहावने। जंबू सु सालमली मनोहर मन हरण मन भावने ॥ ताकी जु शाखा चार चहुं दिश फूल फल पल्लव घने । नहि खिरत काल अनाद सेती काय प्रथ्वी सोहने ॥ १५ ॥ पूरब साखा परकहे जग सारहो, जिन मंदिर सुविशाल।

सोहैं सरस सुहावने, जगसार हो। लागे रतन सु लाल ॥ लाल लागेहैं अमोलिक कौन उपमा दीजिये। जैदेव विद्याधर सु पूजैं परम उत्सव कीजिये ॥ जहां बनो सिंहासन अनूपम कमल तापर सोहनो। जापर सु जिनवर बिंबराजै भविक जनमन मोहनो॥ १६ ॥ तीनछत्र सिरपर धरैं जगसार हो, तीन जगतके ईश।ढोरत चंवर जु सुरतहां,जगसारहो। सुरपतिनावैं शीस॥शीसनावैं इंद्र निशदिन भक्तिवश पूजा करैं। देखो पुनीत सुद्रव्य लेकर परम आनंद उरधरैं ॥ जहां अमर अपछरा गीत गावैं हावभाव हसंतिया । रुन झुनक नाचैं ठुमक चालैं झमक मन बिह संतया॥ १७ ॥ तुम गुण महिमा अगम है, जगसारहो। पारन पावैंकोय । तुमसेवा जेनर करैं, जगसार हो। तिनघर मंगलहोंय ॥ होंय मंगल नितनए जहां सरस पुन्य उपायकै । संसार सागर पारह्वैकर लहै शिव सुख जायकै ॥ यहभांति सुरखग परम हर्षित करत उत्सव आयकै।हम शक्तिहीन सुदीन ह्वै प्रभु नमत तुमपद ध्यायकै ॥ १८ ॥

॥ घत्तादोहा ॥

जंबूसालमली तनी, शाखा सरस बिशाल । तिनपर जिनमंदिर बने लाल नवावत भाल ॥ ॥ १६ ॥ इति जयमाल ॥

अथाशीर्वादः॥ कुसुमलता छन्द ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय।जाके पुन्यतनी अति महिमा वरनन

को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पात्रै अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहैं शिवपुरजाय ॥ २० ॥ इत्याशीर्वादः

इति विजयमेरके ईशान नैरित्रकौण जंबूसालमली वृक्षपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा सम्पूर्णम्॥



# अथ विजयमेर के पूरब विदेहसंबंधी आठ वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिर पूजा प्रारम्भः ॥ नंवर ॥ १५ ॥

॥ अथस्थापना ॥ कुसुमलता छन्द ॥

विजयमेर पूरबदिश सोहै गिरवक्षार आठ अभिराम । तिनके ऊपर बने अकीर्तम अति उतंग जिनवर के धाम ॥ सुर विद्याधर पूजन आवैं गावैं जिनगुण आठो जाम । हम तिनकी आव्हानन विधकर पूजैं श्रीजिनवर इह ठाम ॥ १ ॥ ओं ह्रीं विजयमेरके पूरब विदेह संबंधी आठ वक्षारगिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ अत्रावत्रावत्र संवौषटाव्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं ॥ अत्र ममसन्निहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ चाल छंद ॥

उज्जल जल प्राशुक लीजे । प्रभु आगे धारसु दीजे ॥ तव जन्म जरादुख छीजे । तव अजर अमर पदलीजे ॥ २ ॥ गिर विजय सुपूरब जानो । वक्षार आठ उर आनो ॥ तिनपर जिन मंदिर सोहैं । सुरनर खगपातिमन मोहैं ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं विजयमेरके पूरब विदेह संबंधी पश्चात्य ॥१॥

चित्रकूट ॥ २ ॥ पद्मकूट ॥ ३ ॥ नलिन ॥ ४ ॥ त्रिकूट ॥ ५ ॥ प्राच्य ॥ ६ ॥ वैश्रवण ॥ ७ ॥ अंजन नाम वक्षारगिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ जलं ॥ मलयागिर चंदन लावो। जिन चरणन को सुचढ़ावो ॥ भव भव आताप निवारो । शिव सुंदर रूप निहारो ॥४॥ गिरविजयसु० ॥ ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं० ॥ चंदनं ॥ सुखदासक मोदक नीके । अक्षत ले धोय सुठीके ॥ जिन आगे पुंज सोदीजे । अक्षय पद तुरत सोलीजे ॥ ६ ॥ गिरबिजय० ॥७॥ ओं ह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ सुर द्रुम के फूल मंगावो । जिन चरणन भेट चढ़ावो ॥ कामादिक कीच बहावो । तब परम महासुख पावो ॥ ८ ॥ गिरिविजय० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी गोझा ले खाजे । जिन पूजत चरु ले ताजे ॥ तब क्षुधा रोग मिटजावै । जब आपहि सिद्ध कहावै ॥ १० गिरविजय० ॥ ११ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ ले दीप अमोलिक आवो । जिनपूज सुजोति जगावो ॥ तिन मोह तिमर निरवारो । जब केवल ज्ञान पसारो ॥ १२ ॥ गिरबिजय० ॥ १३ ॥ ओं ह्रीं० ॥ दीपं ॥ ले धूप सुगंधी खेवो । जिनराजचरन को सेवो ॥ वसु कर्मन को सोजलावै । तबही उत्तम पद पावै ॥ १४ ॥ गिराविजय० ॥ १५ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल बादाम सुपारी । लौंगादिक प्राशुक धारी ॥ जिन चरणनको सो चढ़ावै । शिव सुंदर कंठ लगावै ॥ १६ ॥ गिराविजय० ॥ १७ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल ले अर्घ सुदीजे । जिन वचन सुधा रस पीजे ॥ तब कारज सब सुखदाई । सुनियो अब मेरे भाई ॥ १८ ॥ गिरविजय० ॥ १९ ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथप्रत्येकार्घ ॥ सोरठा ॥

गिर पश्चात्य सुनाम, विजयमेर पूरब दिशा। जिन मंदिर अभिराम, अर्घ देत अति हर्ष सों ॥ २०॥

ओंह्रीं विजय मेरके पूरब दिश पश्चात्य नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ १ ॥ अर्घ ॥
चित्रकूट बक्षार, विजय पूर्व दिशमें कहो। जिन मंदिर उरधार, अर्घजजो वसुदर्वले ॥ २१ ॥ ओंह्रीं विजय मेरके पूरब विदेह संबंधी चित्रकूट नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ २ ॥ अर्घ ॥
पद्मनाम बक्षार, विजय पूरब दिश जानिये। जिनमंदिर सुखकार, अर्घजजो बहु प्रीत सों ॥ २२ ॥ ओंह्रीं बिजय मेरके पूर्व विदेह संबंधी पद्मनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥
पूरब विजय सुआय, नलिन नाम बक्षार है। बसु बिध अर्घ चढ़ाय, श्री जिन मंदिर पूजिये ॥ २३ ॥ ओंह्रीं विजयमेरके पूरब विदेह संबंधी नलिननाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्योः ॥ ४ ॥ अर्घ ॥
है त्रिकूट बक्षार, नाम विजय पूरब दिशा। जिन मंदिर सुनिहार, पूजो अर्घ चढ़ायकै ॥ २४ ॥ ओं ह्रीं विजय मेरके पूरब विदेह संबंधी त्रिकूट नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घ ॥
विजय पूर्व दिशसार, प्राच्यनाम बक्षारहै। श्रीजिन भवन निहार, अर्घ जजो करभावसों ॥ २५ ॥ ओंह्रीं विजय मेरके पूरब विदेह संबंधी प्राच्यनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ अर्घ ॥
गिर वैश्रवण सुजान पूरब विजय सुजानिये। अर्घ जजो धरध्यान, जिन मंदिर में जायकै ॥ २६ ॥ ओं ह्रीं विजय मेरके पूरब विदेह संबंधी बैश्रवण नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ७ ॥ अर्घ ॥
विजय सु पूरब द्वार, गिर अंजन बक्षारहै। बसु बिध अर्घ उतार, जिन मंदिर पूजो सदा ॥ २७ ॥ ओंह्रीं विजय मेरके पूरब विदेह संबंधी अंजन गिर नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

॥ अथजयमाल ॥ दोहा ॥

विजयमेर पूरबदिशा, गिर बक्षार विशाल। तिनपर जिनमंदिर बने, तिनकी सुन जयमाल २८

॥ पद्धडी ॥

वरदीप धातुकी खंडमान। ताकी पूरबगिर बिजयजान ॥ तिंहगिरकी पूरबदिश पवित्र। षोड़सें विदेह सोहैं विचित्र ॥ २६ ॥ तहां तीर्थंकर राजैं सदीव। तिनके पदपरसैं भविकजीव ॥ तहांजिनवर दोय विराजमान। स्वयं जाति स्वयंप्रभु गुणनिधान ॥ ३० ॥ तिनको सुरनर खग सीसनाय। वहु पाठपढ़ैं जिनगुण सुगाय ॥ जैमुनिगण तिनका धरैंध्यान। निजरूप निहारैं हरषठान ॥३१॥ जोजिनवाणी ध्वन रहीछाय।श्रीगणधर अर्थकरैं अर्थबनाय॥ भविजीव सुनैं आनन्द होय।निजनिज भाषासम भैं सुलोय ॥ ३२ ॥ केईदुद्धर तपधारैं बनाय। लहैं केवल शिव पहुंचैं सुजाय ॥ केई श्रावग वृत धर स्वर्ग जांय। केई सम्यक दर्शलहैं सुलाय ॥ ३३ ॥ केई षोड़सें कारण भावधार। गत तीर्थंकर वांधैं।विचार॥केईदस विधधर्म धरैं अड़ोल।केईरत्नत्रयपालैंअमोल ३४जे अतिशय श्रीजिन राजदेव।सतइंद्र चरणकी करत सेव ॥ जहांवरतै चौथोकाल सार। तहांकर्म भूमिजानैं बिचार ॥ ३५ ॥ तिसक्षेत्र विदेहके बीच मान। गिरआठ पड़ेवक्षार जान। तिसपर बहुकूट रचे बनाय। तहां सिद्धकूट बरनो नजाय ॥ ३६ ॥ तिनपर जिनमंदिर हैं रिशाल। सुरपति खगपति नावत सुभाल ॥ तहांवेदी अतिसुंदर विशाल। तापर सिंहासन जडित लाल। ३७ ॥ तिसऊपर कमल लसै महान। तहां श्रीजिन बिंब विराजमान ॥ भामंडल की छविरही छाय। भवसात दरस देखत सुजाय। ३८॥जैतीन छत्र सिरपर फिराय। जैचमर सुढ़ोरत अमर आय। जैढुंदुभि शब्दधुरैं अकाश। सुरद्रुम के फूल खिरैं सुबास ॥ ३९ ॥ जैवृक्ष अशोक सुलहलहाय। जिन पूजन को भविजन बुलाय ॥ तहां चतुरन काय सुदेव आय । बहुनृत्य

करत बाजे बजाय ॥ ४० ॥ खेचर खेचरनी सीसनाय । गुणपाठ करत आनँद बढ़ाय ॥ जे तुमगुण वरनन है अपार । वरनत कविकैसेलहै पार ॥ ४१ ॥

घत्ता ॥ दोहा ॥

आठो गिर वक्षार की, पूजा रची विशाल । जिनपद शीश नवायकै, लाल भनी जयमाल ॥४२॥ इतिजयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्यतनी अतिमहिमावरनन को करसकै बनाय ॥ जाके पुत्र पौत्र अरसंपत बाढ़े अधिक सरस सुखदाय । यहभव जस परभव सुखदाई सुरनर पद लहे शिवपुर जाय ॥ ४३ ॥ इतिआशीर्वादः ॥

इति श्रीविजयमेरके पूरव विदेहसंबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

# अथविजय मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ १६ ॥

॥ अथस्थापना ॥ दोहा ॥

विजयमेर पश्चिम दिशा, कूट आठ वक्षार । तिनपर जिनमंदिर निरख, करो थापनासार ॥ १ ॥ ओं-ह्रीं विजय मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी आठ वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः अत्रा वत्रावत्र

संवौषटाव्हाननं अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः ॥ स्थापनं ॥ अत्र मम सन्नहितो भव भव बिषट संधीस करणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ चौपाई ॥

क्षीरोदध उज्जल जल लीजे । श्रीजिन चरणन धारसु दीजे । जन्म जरा दुख नाशन कारन । पूजो जिन वर भव दध तारन ॥ ८ ॥ बिजय मेर पश्चिम दिश जानो । गिर बक्षार आठ उर आनो। जापर जिन मंदिर सुखकारी। तिनके पाइन धोक हमारी ॥३॥ ओंह्रीं बिजयमेरके पश्चिम बिदेह संबंधी शब्दवान ॥१॥ बिजयवान ॥२ ॥आसीबिष ॥३ ॥सुखावह ॥४ ॥चंद्र ॥५॥ सूर्य ॥६॥नाग ॥७॥ देवनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरभ्यो ॥८॥ जलं ॥ मलयागिरचंदनले आवो॥ पूजत जिनवरपुन्य कमावो ॥भव आताप महादुखदाई। ताको नाश होय सुन भाई ॥४॥ बिजयमेर-०॥५॥ ओंह्रीं०॥ चंदनं ॥मुक्ताफल सम अक्षत लीजे । श्रीजिन सन्मुख पुंज सुदीजे ॥ यातें अक्षय पद तुमपावो । कर्मादिक सबकीचवहावो ॥ ६ ॥ बिजयमेर०॥ ७॥ओंह्रीं०॥ अक्षतं ॥सुरतरुके बहुफूल सुलावो ।श्रीजिन चरणन भेट चढ़ावो॥ यातैं कामवाण मिट जावै । जिनपद पूज परमसुखपावै॥८॥ बिजयमेर०॥९॥ ओंह्रीं०॥ पुष्पं॥ फेनी गोझा मोदकखाजे । नैननको प्यारे ले ताजे ॥ क्षुधा रोग को नाश सुकीजे । अजर अमर पदवी तब लीजे ॥ १० ॥ बिजयमेर० ॥ ११ ॥ ओंह्रीं ॥ नैवेद्यं॥ दीप अमोलिक कर धर बालो । जगमग जगमग होत दिवालो ॥ मोह तिमर कहुं दीखत नाही । पूजत जिन चरणन जग माही ॥१२॥बिजयमेर० ॥१३॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं॥ धूपसुगंध दशोदिश छाई । जिनचरणन भवि खेवतभाई ॥ कर्ममहा रिपु को सुजलावो । पूजताजिनवर शिव सुखपावो ॥ १४ ॥

विजयमेर ०॥१५॥ ओंह्रीं ०॥ धूपं ॥ लौंग छुहारे पिस्तालाय। श्रीफलअरुवादाम मंगाय ॥ लेजिनवर के सन्मुख हूजे। पावताशिवफल प्रभु पद पूजे ॥ १६ ॥ विजयमेर०॥ १७॥ ओंह्रीं०॥ फलं ॥ जलफल अर्घ चढ़ाय सुगावै। थेई थेई थेई सुर तालबजावै॥ यहै कौतुक अद्भुत सविशेखो। पूजतजिनवरलाल सुदेखो ॥ १८ ॥ विजयमेर०॥ १९ ॥ ओंह्रीं ०॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्यकार्घ दोहा ॥

शब्दवान वरकूटहै विजय सुपाश्चिमवोरातापर श्रीजिन भवनलख, अर्घ जजोकरजोर २० ओंह्रींविजयमेरके पश्चिम विदेहसंबंधी शब्दवाननाम वक्षारगिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ १॥ अर्घ ॥ विजयवान वक्षारहै विजयसुपाश्चिमद्वार। अर्घदेतभवि भाव धर, श्रीजिन भवन निहार॥ २१॥ ओंह्रीं विजयमेरके पश्चिम विदेह संबंधी विजयवान नाम वक्षार गिर पर सिद्धकूट जिनमंदिरे भ्यो ॥ २ ॥ अर्घ॥ विजय मेर पाश्चिमदिशा, आसी विख वक्षार। तापर जिन मंदिर बनो, अर्घ देत उर धार ॥ २२ ॥ ओंह्रीं विजयमेर के पश्चिमविदेहसंबंधी आसीविखनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ॥३॥ अर्घ ॥ पश्चिम विजय सुमेरके नाम सुखावह सार। मन वचतन जिनभवन नम, अर्घ देत भर थार ॥२३॥ ओंह्रींविजयमेर के पश्चिम विदेह संबंधी सुखावह नाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ ४ ॥ अर्घ ॥ चंद्रनाम वक्षार है पश्चिम विजय सुनाम। श्रीजिनमंदिर है तहां, अर्घजजो तजकाम ॥२४ ॥ ओंह्रीं विजयमेर के पश्चिमविदेह संबंधी चंद्रनामवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ॥५॥ अर्घ॥ विजय सुपश्चिमवोर लख सूर्य नाम वक्षार। अर्घ जजो वसुदर्वले, जिनमंदिर सुखकार ॥२५॥ ओंह्रीं विजयमेरके पश्चिम विदेह संबंधी सूर्यनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ॥६॥ अर्घ ॥ विजय सुपश्चिमादिश गि-

नो, नाग नाम वक्षार। ताके ऊपर जिनभवन, पूजों अर्घ संवार ॥२६। ओंह्रीं विजयमेरके पश्चिमविदेह संबंधी नागनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥७॥ अर्घं॥ देवनाम वक्षार है, विजयके पश्चिम आन। तापर जिनवरभवन लख, अर्घ जजों तजमान ॥ २७॥ ओंह्रीं विजयमेरके पश्चिम विदेह संबंधी देव नाग वक्षार गिरपर सिद्धकुट जिनमंदिरेभ्यो॥ ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

अथ जयमाल दोहा।

विजय मेर पश्चिम दिशा, गिर वक्षार विशाल। तिनपर जिनमंदिरबने, तिनकी सुन जयमाल ॥ २८॥

॥ पद्धडी ॥

जे द्वीप धातुकी अति उदार। ताकी पूरब गिर विजय सार ॥ तिस गिर की पश्चिम दिश महान जे षोडेस देश विदेह थान ॥ २९ ॥ तहां तीर्थंकर राजैं सदीव। बल चक्री हरपति हर सुजीव ॥ जे पुन्य पुरुष भाषैं प्रवीन। जिहं क्षेत्र सदा उपजे नवीन ॥ ३० ॥ तहां रिषभानन जिन विद्यमान। दूजे प्रभु वीर्य अनंत जान ॥ जै जिनवानी धुन खिरै सार। भविजीव सुनै आनंद अपार ॥ ३१ ॥ केइ वानी सुन वैराग होय। मुनि भार बहै भव तरैं सोय ॥ केइ श्रावक के व्रत धरैं धीर। केइ सम्यकदर्शन लहैं वीर ॥३२ ॥ सब कर्म भूम रचनासुहाय। जहां चौथा काल सदा रहाय ॥ तिस क्षेत्र बीच वैताड़ आठ। गिरपरे महा सुंदरसुठाठ ॥ ३३ ॥ तिनपर जिन मंदिर हैं महान। सब समोसरण वरणन समान ॥ जे वेदी मध्य विराजमान। सिंहासन हेमवरण बखान ॥ ३४ ॥ जै सिंहासनपर कमल सार। वहुरत्न जड़ित नैननिहार ॥ तहां श्रीजिनके प्रतिबिंबदेख। अतिहर्ष किये सुरपति विशेख ॥ ३५ ॥ भामंडल की छवि रही छाय। भव सात दरश देखत जिनाय ॥ जै तीन छत्र सिरपर फिराय। जे चमर सुचौंसठ ढरत जाय ॥ ३६ ॥ जे दुंदभि शब्द बजैं अकाश।

जै कल्पवृक्ष सुंदर सुवाश ॥ जै पुष्पवृष्टि सुर करैं लाय । जै सभा जीव जैजै कराय ॥ ३७ ॥ जै वृक्ष अशोक सुलहलहाय । जिन पूजनको भविजन बुलाय ॥ जै चतुरनकाय देव आय । खेचर खेचरनी सीस नाय ॥ ३८ ॥ वहु नृत्य करैं वाजे वजाय । गुणपाठ पढैं आनंद बढ़ाय ॥ प्रभु तुम गुण बरणन है अपार । बरनत कवि कैसे लहे पार ॥ ३९ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

विजयमेर पश्चिम दिशा, आठोगिर सुरिशाल। तिनपर जिनग्रह पूज कै, लालनवावतभाल ॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छन्द ।

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा बरणन को करसके वनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अर संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदलहे शिवपुरजाय ॥ ४१ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति विजयमेर के पश्चिम विदेहसंबंधी आठ वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजा सम्पूर्णम् ॥

# अथ विजयमेर के पूरब विदेह संबंधी षोड़स[१६] रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ १७ ॥

॥ अथस्थापना ॥ कुसुमलता छन्द ॥

विजयमेर के पूरब दिशा में है रूपाचल गिर अभिराम । सोलह[१६] कूटन पर जिनमंदिर रत्नमई

नैऋत्र कौन साल्मली वृक्षपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो: ॥ २ ॥ जलं ॥ मलया गिर चंदन केसर ले दोऊ एक मिलावो। श्रीजिनवरपद पूजत भविजन भव आताप मिटावो ॥ जंबू सालमली० ॥३॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ देवजीर सुख दास मनोहर उज्जल अक्षतलीजे । देख जिनेश्वर के पद पंकज-पुंज मनोहर दीजे ॥ जंबूसाल० ॥४॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमलकेतकी बेल चमेली फूल सुगंधित लइये । श्रीजिन चरण चढ़ावत भविजन आनंद मंगल गइये ॥ जंबूसाल० ॥५॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत बनइये । क्षुधा रोग के नाशन कारण श्री जिन चरण चढ़इये ॥ जंबू० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं ॥ नैवेद्यं ॥ कनकथालमैं मण मई दीपक जग मग जोत प्रजारो । जाय जिनेश्वर-सन्मुख लेके चरण कमल पर बारो ॥ जंबूसा० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं ॥ दीपं ॥ दस बिध धूप सुगंधित ले-के जिनवर आगे खेवो । जनम जनम अघ नाशन कारण श्रीजिनवर पद सेवो । जंबूसाल ॥ ८॥ ओंह्रीं ॥ ॥ धूपं ॥ श्रीफल अरु बादाम छुहारे पिस्ता लौंग मिलावो । शिवफल पावन दुःख न-शावन श्री जिन चरण चढ़ावो ॥ जंबू सालमली०॥९॥ओंह्रीं० ॥ फलं॥बसु बिध दर्व मिलाय मनोहर अर्घ बनाय चढ़ावो। ताल मृदंग साज सब बाजत सुरनर मिल गुण गावो जंबू सा०॥१०॥ओंह्रीं०॥अर्घं॥

अथप्रत्ये कार्घ ॥ दोहा ॥

मंदिर गिरते जानिये, उत्तर कौनइसान । जंबू तरु पर जिनभवन, अर्घजजो धरध्यान ॥ ११ ॥

ओंह्रीं मंदिरमेरके उत्तर दिश ईशान कौन संबंधी जंबूवृक्षकी पूर्व साखापर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो।

अर्घ ॥ १ ॥ मंदिर गिरदक्षिण दिशा, नैरित कौन विशाल। सालमली द्रुमपर जजो श्रीजिनभवन रिशाल ॥ १२ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके दक्षिणदिश नैरित्र कौनसंबंधी सालमली वृक्षकी पूर्वसाखापर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घ ॥ २ ॥

अथजयमाल॥ दोहा ॥

जंबूसालमली तनी, साखा सरसविशाल। श्रीजिनमंदिरपूजकै, अबवरनूं जयमाल॥ १३ ॥

॥ पद्धडी ॥

जै जै श्रीमंदिरमेर जान। जै कंचनमइ सुंदर महान ॥ जै ताकी उत्तरदिश इसान। तहाँ जंबू वृक्ष कहो पुरान ॥ १४ ॥ जै दूजो दक्षिण दिश निहार। नैरित्रकौन सोहे सिंगार॥जै सालमली तरु तहां सार। चहुँदिश चारों साखा मँझार ॥ १५ ॥ जै पूरब की साखा रिशाल। तापर जिनमंदिर हैं विशाल ॥ कंचन मइ रत्नलगे अमोल। जै स्वयंसिद्ध रचना अडोल ॥ १६ ॥ तिन में श्रीजिनवर बिंब जान। जै सुरपति पूजत भक्ति ठान ॥ हम पूजत निजगृह प्रीत लाय। जिनराज दरश देखत अघाय ॥ १७ ॥ जै हमपर करुणाकर दयाल। चहुगत के दुखते वेग टाल ॥ यह अरज़ हमारी सुनो देव। तुम चरणन की हम करैं सेव ॥ १८ ॥ जग जाल महा बिकरालरूप। याते न्यारो कर जगत भूप ॥ तुम तारण समरथ हो सुजान। कोउ देव न दूजो और आन॥१९॥ हम सीस नवावत वार वार। करुणा कीजे उर धार धार ॥ जै ताते हम को तारतार। जै कीजे जगते पार पार ॥ २० ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

श्री मंदिरगिर मेर ढिग, जुगम वृक्ष सुविशाल । सुरखग मिल पूजत सदा, लाल नवावत भाल॥२१॥
इति जयमाल ॥

॥ अथाशीरवादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाकी पुन्य तनी अति महिमा वरणन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़े अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहि शिवपुरजाय ॥ २२ ॥ इत्याशीर्बादः—

इति मंदिरमेर संबंधी जंबूसालमली वृक्षपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा समाप्तम् ॥

# अथ मंदिरमेर के पूरवबिदेह संबंधी आठ बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नं० ३७ ॥

॥ अथ स्थापना ॥कुसुमलता छंद ॥

श्री मंदिर गिरकी पूरब दिशमें है वक्षार सुवसु गिर जान । कंचन वरण रतन मई कलशा रतन जटित जिन भवन बखान ॥ तहां श्रीजिनवर बिंब बिराजें सुर विद्याधरपूजें आन । हम तिन की आव्हानन करकै पूजत निज घर आनँद मान ॥ १ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पूरब विदेह संबंधी आठ वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटा व्हाननं । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्नाहितो भव भव विषट संधीसकरणं स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ चाल छंद ॥

वोजिन पूजोरे भाई ॥ भला जिन पूजोरे भाई ॥ यह उत्तम नर भव पायके ॥ जिन पूजोरे भाई ॥ ॥ टेक ॥ सरस मनोहर उज्जल जल ले रतन कटोरी धारो । श्रीजिनवर के सन्मुख होके चरण कमल पर वारो ॥ जिन पूजोरे भाई ॥ मंदिर गिरकी पूरव दिशमैं वसु बक्षार बताए । तिनके सिखरजु श्री जिन मंदिर पूजत मन हरषाए ॥ वो जिन पूजोर भाई ॥ २ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पूरव विदेह संबंधी पश्चात्य ॥ १ ॥ चित्रकूट ॥ २ ॥ पद्मकूट ॥ ३ ॥ नालिन ॥ ४ ॥ त्रिकूट ॥ ५ ॥ प्राच्य ॥ ६ ॥ वैश्रवण ॥ ७ ॥ अंजन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्योः ॥ ८ ॥ जलं ॥ मलयागिरचंदन केसर घसकर श्री जिन चरण चढ़ावो । भाव भक्ति सों पूजाकीजै हरप हरष गुण गावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर गिरकी० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफल सम उज्जल अक्षत मल मल धोय धरीजें । परम महा उत्तम जिनवर ढिग पुंज मनोहर दीजे ॥ वोजिन० ॥ मंदिर० वो जिन० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतकी जुही चमेली श्री गुलाब ले आवो ॥ सुरतरु वरके फूल सुबासी श्री जिन चरण चढावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर गिर० ॥ वो जिन० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत बनावो । हाथ जोड़ श्रीजिनवर आगे पूजत मन हरषावो ॥ वोजिन ॥ मंदिर० ॥ वो जिन० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जग मग जोत होत दीपककी रतन कटोरी धरके । श्री जिनवरको पूजत भविजन मोह तिमर को हरके ॥ वो जिन० ॥ मंदिर० ॥ वो जिन० ॥ ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागर करपूर मिलके दस विध धूप सुलेवो । श्री जिन चरण कमल

ढिग लेके धूपायन धर खेवो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर० ॥ वो जिन० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्री-
फल लौंग वदाम छुहारे पिस्ता दाख सुलावो । कोमल मधुर सुरस सुन्दर फल श्री जिन चरण च-
ढावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर० ॥ वो जिन० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल अरघ बनाय गाय
गुण श्री जिनवर पद पूजो । नल वल जात लाल चरणन पर जिन सम देव न दूजो ॥ वोजिन०॥
मंदिर० ॥ वो जिन० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घ चौपाई ॥

मंदिरगिर पूरब दिशसार । गिरपश्चात्यनामबक्षार ॥ ताके सिखर जिनेश्वरधाम । बसुविधअर्घजजो
तज काम॥११॥ओंह्रीं मंदिर मेर के पूरब विदेह संबंधी पश्चात्य नाम वक्षारगिर पर सिद्ध कूट जिनमंदि
रेभ्यो ॥ अर्घ॥ १ ॥ चित्रकूटवक्षार निहार ॥ मंदिर गिर के पूरवद्धार॥ तापर श्री जिनभवन विशाल।
अर्घ जजो वसुदर्वसंभाल ॥ १२ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पूरव विदेह संबंधी चित्रकूट नाम बक्षार गिरपर
सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ अर्घ ॥ मंदिर पूरब दिशा पवित्र । पद्मनामवक्षार विचित्र॥ श्री जिन
मंदिर गिरके सीस । अर्घ चढाय नमो निसदीस॥१३॥ओंह्रीं मंदिरमेर के पूर्व विदेह संबंधी पद्मनाम
बक्षार गिर पर सिद्ध कूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घ ॥ ३॥ नलिन नाम बक्षारमहान । मंदिरगिरते पूरब
जान तहां जिन मंदिर सुंदर जोय । अर्घ जजो उरसों मद खोय ॥ १४ ॥ ओं ह्रीं मंदिर
मेरके पूर्व विदेह संबंधी नलिन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घ ॥
मंदिर पूरब बक्षार । नाम त्रिकूट कहो श्रुतधार॥ताऊपर श्री जिनवरधाम । अर्घ जजो बसुविध धर ध्यान

॥ १५ ॥ उोंह्रीं मंदिर मेर के पूर्वविदेह संबंधी त्रिकूट नाम बक्षार गिर पर सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो॥५॥ अर्घ ॥ प्राच्य नाम वक्षार सुदेख। मंदिर गिर ते पूरव लेख॥ ताके ऊपर जिनवर गेह। अर्घ जजो उरमैं धरनेह॥ १६ ॥ उोंह्रीं मंदिर मेर के पूर्वविदेह संबंधी प्राच्यनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ६ अर्घ ॥ मंदिर मेर पूर्व दिश बार। गिरवक्षार वैश्रवणजोर॥जिनमंदिर तिस ऊपर साद। अर्घ जजो तजके परमाद ॥ १७ ॥ उोंह्रीं मंदिर मेर के पूर्व विदेह संबंधी वैश्रवण नाम वक्षार गिरपर सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ७ ॥ अर्घ ॥

॥ दोहा ॥

मंदिर माली मेरके. पूरव दिशा विशाल। अंजन गिरपर जिनभवन,अर्घजजत भविलाल॥ १८ ॥ उोंह्रीं मंदिर मेरके पूर्व विदेह संबंधी अंजनगिर नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥८॥ अर्घ

अथ जयमाल दोहा ॥

मंदिर गिर पूरव दिशा, वसुवक्षार विशाल। तिन पर जिनमंदिर जजो अबबरनूं जयमाल ॥ १९ ॥

पद्धडी ॥

जैजै श्री मंदिर मेरसार। जैपीत वरन सुंदर निहार॥नाना विध रतनन की सुखान॥जे जगमग जग मग होत जान ॥ २० ॥ जैताकी पूरव दिशबखान। जहां षोडस देश विदेह जान॥ तहां तीर्थंकर को जन्महोय। सतइंद्र महोत्सवकरैं सोय ॥ २१ ॥जैचन्द्र बाहु जिनविहरमान। जिनवर भुजंग प्रभु हेमहान ॥ जैसुरखग मुनिध्यावैं त्रिकाल। भवि जीव निरख नावत सुभाल ॥ २२ ॥ चक्री हलधर प्रतिहरसुरार। सब पुन्यपुरुष उपजैं अपार॥ जैचौथोकाल रहै अतीव। तहां कर्म भूमवरतेसदीव २३॥

जै दिव्याध्वन जिनमुखखिरंत । सबजीव सुनत आनंद लहंत ॥ जहां श्री मुनिराज करैं विहार । तहां श्रावग श्रावगनी अपार ॥ २४ ॥ समदृष्टी जीव कहे विसेप । व्रत शील दया पाले असेष जहां चारों विधको होत दान । लख पात्र दत श्रावक सुजान ॥ २५ ॥ तहां गिर वक्षार पडे सुआठ तिनपर जिन मंदिर के सुठाठ॥ सब समोसरण रचना विशाल । वेदीपरलटके रतनमाल ॥ २६ ॥ जै सिंहासन पर कमल जान । तापर जिन बिंब विराजमान ॥ सतआँठ अधिक रचना प्रसिद्ध । यहरचना जानो स्वयंसिद्ध ॥ २७ ॥ सुर विद्याधर के ईशआय । जिनराज चरन पूजतवनाय ॥ जुगहाथ जोर भवि माथ लाय । भविलाल सदा बलबल सुजाय ॥ २८ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

मंदिरगिर पूरब दिशा, गिरबक्षार विशाल । तिन जिनमंदिर की सुयह, पूरनहै जयमाल ॥२९॥
इति जयमाल ॥

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा बरणन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहैं शिवपुर जाय ॥ ३० ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति मंदिरमेर के पूर्व विदेह संबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

# अथ मंदिरमेर के पश्चिमविदेह संबंधी आठबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ३८ ॥

अथ स्थापना ॥ अडिल छंद ॥

कंचन वरन सुमंदिर मेर प्रमानिये । ताकी पश्चिमदिश में सुरपुर जानिये ॥ आठ महा बक्षार सुगिर सोहैं तहां । तिनपर कूट विशाल सुजिनमंदिर जहाँ ॥ १ ॥

॥ दोहा ॥

सुर विद्याधर हरष धर, श्रीजिन पूजन जाय । हम आव्हानन विंबसहित,निज घर पूजत पाय । ॥ २ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के पश्चिम विदेह संबंधी आठबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं ॥ अत्र मम सन्निहितो . भव भव त्रिषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ कुसुमलता छंद ॥

परम सुपावन उज्जल जल ले श्रीजिन चरन चढ़ावत हैं । ताल मृदंग बजावत सब मिल जिनगुण मंगल गावत हैं ॥ श्रीमंदिरगिर की पश्चिमदिश में वसु बक्षार सुराजत हैं । तिनपर कूट तहां जिन मंदिर तहां जिनराज विराजत हैं ॥ २ ॥ ओंह्रीं मंदिरमर के पश्चिमविदेह संबंधी शब्दवान ॥ १ ॥ विजयवान ॥ २ ॥ आसीविप ॥ ३ ॥ सुखावर ॥ ४ ॥ चंद्र ॥ ५ ॥ सूर्य ॥ ६ ॥ नाग ७ देवनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ जलं ॥ मलयागिर करपूर सुचंदन डारत

केसर रंगभरी। श्रीजिन चरण चढ़ावत भविजन भव आताप सु दूरकरी॥ श्रीमंदिर० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ देवजीर सुखदास सुअक्षत प्राशुक जल सैं धोय धरे। श्री सर्वज्ञ देवके सनमुख पुंज देत सुंदर सुथरे ॥ श्रीमंदिर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतुकी जुही चमेली श्रीगुलाब के फूल हरे। पूजत श्रीजिनराज चरन को यातें भवदध पार तरे ॥ श्रीमंदिर० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ ॥ पुष्पं ॥ बाबर घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत बनावत हैं। क्षुधारोग के दूर करन को श्रीजिन चरन चढ़ावत हैं ॥ श्रीमंदिर० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ मणमइ दीप अमोलक लेकर जगमग जोत सुहोत खरी। करत आरती श्रीजिन सनमुख मंगल दर्व जहां सुधरी ॥ श्रीमंदिर० ॥ ८ ॥ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ अगर कपूर सुगंध सुदसविध श्रीजिन चरण सुखेवत हैं। श्री अरहंत जिनेश्वर के पद भविजन निशादिन सेवत हैं ॥ श्रीमंदिर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंग छुहारे पिस्ता दाख मनोहर लावत हैं। श्रीजिन पूजा करत सुभविजन मोक्ष महाफल पावत हैं। श्रीमंदिर० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल वसुविध दर्व सुलेकर सुंदर अर्घ बनावत हैं। श्रीजिन चरण चढ़ाय लायमन लाल सुमंगल गावत हैं ॥ श्रीमंदिर० ॥ ११ ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ छंद चाल ॥

मंदिर गिर पश्चिम द्वारा। तहां शब्दवान बक्षारा ॥ तिस ऊपर श्री जिन गेहा। नित अर्घ जजो धर नेहा ॥ १२ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी शब्दवान् नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ जहां विजय वान गिर कहिये। मंदिरते पश्चिम लहिये ॥ तहां

श्री जिन भवन सुहाई । नित अर्घ जजोरे भाई ॥१३॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी विजयवान नाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥ २ ॥ गिर मंदिर पश्चिम जानो । आसीविख नाम प्रबानो ॥ तापर जिन मंदिर ध्यावो । ले बसु बिध अर्घ चढ़ावो ॥ १४॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी आसीबिखनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥अर्घं॥३॥ गिरनाम सुखावह देखो । मंदिर ते पश्चिम लेखो ॥ जिनमंदिर तापर हूजो । ले अर्घ जिनेश्वरपूजो॥१५॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के पश्चिम विदेह संबंधी सुखावह नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥ ॥ ४ ॥ मंदिर के पश्चिम द्वारा । गिरचन्द्रनाम बक्षारा ॥ तहां पर जिन भवन लखाई । पूजो भवि अर्घ चढ़ाई ॥ १६ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के पश्चिम बिदेह संबंधी चंद्रनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥ ५ ॥ है सूर्य नाम गिर छट्ठा । मंदिरते पश्चिम दिट्ठा । तापर जिन भवन विशाला पूजो जिन अर्घ रिशाला ॥ १७ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी सूर्य नाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥ ६ ॥ मंदिर ते पश्चिम लीजे । गिरनाम जुनाग कहीजे ॥ जिन मंदिर तापर सोहै । जिन पूजत सुरनर मोहै ॥ १८ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेर के पश्चिम बिदेह संबंधी नाग नाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥ ७ ॥ गिरदेव नाम सुखकारी । मंदिर पश्चिम दिश भारी । जिन भवन महा सुखदाई । भवि अर्घ जजो हरषाई ॥ १९ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के पश्चिम बिदेह संबंधी देव नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥ ८ ॥

अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

मंदिरागिर पश्चिम दिशा, बसु बक्षार विशाल, तिनपर सोहै जिनभवन, तिनकी सुन जयमाल॥२०॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै जै श्रीमंदिरमेर सार। जै ताकी पश्चिम दिश बिचार ॥ तहां है बिदेह सुंदर सुजान। मानों उतरो सुरलोक आन ॥ २१ ॥ जहां चौथो काल रहै सदीव। जिन धर्म सदा धारैं सुजीव ॥ जहां हों तिर्थंकर विद्यमान। जै इश्वर नेमीश्वर महान ॥ २२ ॥ जहां श्रीमुनिराज करैं बिहार। हलधर प्रतिहर चक्री मुरार ॥ सब पुन्य पुरुष उपजैं असेष। श्रावक सम्यक दृष्टी विसेष ॥ २३ ॥ तहां चारों त्रिधके देत दान। भवि नित्य निपुन भाषें पुरान ॥ जै जै जहां सुंदर हैं बिशाल। बक्षार सुवसु सोहैं रिशाल ॥ २४ ॥ जै तिन गिरपर हैं कूट सार। जै तापर जिनमंदिर निहार ॥ सब समोसरण रचना सुधार। बनरहो परम आनंदकार ॥ २५ ॥ जै तहां जिन बिंब बिराजमान। प्रतिमा सतआँठ अधिक प्रमान ॥ जै सुर सुरपति पूजा करांहि। बसु दर्ब लिये करके सुमांहि ॥ २६ ॥ जै विद्याधर सब भूप आय। जिनराज चरन पूजत बनाय ॥ जै जिनगुण गावैं भक्त लीन। त्रिनचरण कमल सेवैं प्रवीन ॥२७॥ जै जग जैवंते होय देव। भवि जीव सदा तुम करैं सेव ॥ यह अर्ज़ हमारी सुनो सार। संसार समुद्र ते करो पार ॥ २८ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

पश्चिम दिश बक्षार गिर,पूजा बनी बिशाल। तहां जिन भवन निहारकै,लाल नवावत भाल॥२९॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः कुसुमलता छंद।

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ैं मनलाय। जाके पुन्य तनी अति महिमा

बरनन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भव जस परभव सुखदाई सुरनर पदलहै शिवपुर जाय ॥ ३० ॥ इत्याशीर्बादः ॥

इति मंदिरमेर के पश्चिम विदेह संबंधी आंठबक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिर पूजा संपूर्णम्—

## अथ मंदिरमेर के पूरवबिदेह संबंधी पोड़स[१६] रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः नंबर ॥ ३९ ॥

अथ स्थापना ॥ कुसुमलताछंद ॥

मंदिरमेर तनी पूरब दिश पोड़स[१६] रूपाचल तहां जान । तिसपर जिनवर भवन अनूपम रतन मई सुंदर सुख खान ॥ तिनमैं श्रीजिनबिंब बिराजत जिनपद पूजत सुरपति आन । हम तिनकी आव्हानन विधकर जजत जिनेश्वर श्रीभगवान ॥ १ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के पूरवबिदेह संबंधी पोड़स[१६] रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संबौपटाव्हाननं अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्नहितो भव भव विपट संधीसकरणं । स्थापनं ॥

अथाष्टकं छंद ॥

वो जिन पूजोरे भाई । भला प्रभु पूजोरे भाई । यह श्रावक कुलको पाय के प्रभु पूजोरे भाई- भला प्रभु पूजोरे भाई ॥ टेक ॥ सरस मनोहर उज्जल जल ले रतन कटोरी भरकै । जन्म जरा दुख नाशन कारण श्री जिन सन्मुख धर कै ॥ जिन पूजोरे० ॥ मंदिर मेर तनी पूरब दिश रूपाचल

गिर जानो ॥ तिन पर षोडँस भवन जिनेश्वर पूजा कर सुख मानो ॥ वो जिन पूजो० ॥२ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पूर्वविदेह सम्बन्धी कक्षा ॥१॥ सुकक्षा॥२॥महाकक्षा ॥ ३ ॥ कक्षकावती ॥४॥ आवर्ता५॥ मंगलावती ॥ ६ ॥पुष्कला ॥ ७ ॥ पुष्कलावती ॥ ८ ॥ वक्षा ॥ ९ ॥ सुवक्षा ॥१०॥ महावक्षा॥११॥ ॥ वत्सकावती ॥ १२ ॥ रम्या ॥ १३ ॥ सुरम्या ॥ १४ ॥ रमणी ॥ १५ ॥ मंगलावतीदेशसंस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥१६॥जलं॥ केसर अरु करपूर मिलेकर चंदन घसकर लावो। भव आताप निवारन कारण श्री जिन पूजन जावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर मेर० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ ॥ चंदनं ॥ देव जीर सुख दास सुअक्षत सुंदर धोय धरीजै। षोडँस पुंज देत जिन सन्मुख परम अपेपद लीजे ॥ वो जिन०॥मंदिर मेर० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं ॥ अक्षतं ॥ कमल केतकी जुही चमेली श्रीगुलाब लेआवो ॥ मदन वानके नाशन कारण श्री जिन चरण चढ़ावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर मेर ॥ ॥५॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फनी घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत बनावो ॥ क्षुधा रोग निरवारन कारण श्री जिन चरण चढ़ावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर मेर० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ मण मई दीप अमोलिक लेकर कनक रकावी डालो। मोह तिमर के नाशन कारण जग मग जोत दिवालो ॥ वो-जिन० ॥ मंदिर मेर० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागर करपूर मिलेकर धूपाइन धर खेवो। अष्टकर्म इंधन जारनको श्रीजिनवर पद सेवो ॥ वो जिन० ॥ मंदर मेर० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंग सुपारी पिस्ता दाख बदाम सुलावो। श्रीजिन चर्ण चढ़ावत भविजन मोक्ष महाफल पावो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर मेर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल अर्घ बनाय गाय गुण श्री-

जिन सन्मुख हूजो ॥ वल वल जात लाल चरणन पर निज अनुभव रस पीजो ॥ वो जिन० ॥ मंदिर मेर० ॥ १० ॥ ऊँह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

कक्षादेश बिशाल है, मंदिर पूरव वोर। रूपागिर पर जिनभवन, अर्घ जजोकर जोर ॥ ११ ॥ ऊँ ह्रीं मंदिरमेर के पूर्ब बिदेहसंबंधी कक्षादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ ॥ अर्घ ॥ मंदिर गिर पूरबदिशा, देश सुकक्षासार। बिजयारधपर जिनभवन, अर्घ जजो भरथार ॥ १२ ॥ ओं ह्रीं मंदिरमेर के पूर्वबिदेह संबंधी सुकक्षा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ ॥ अर्घ ॥ देश महाकक्षा बनो, पूरब मंदिर द्वार। जिनमंदिर बैताड़पर, अर्घ जजो भरथार ॥ १३ ॥ ऊँ ह्रीं मंदिर मेर के पूर्वविदेह संबंधी महाकक्षा देश संस्थितरूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ ॥ अर्घ ॥ पूरब मंदिर मेरके, कक्षकावतीदेश। रूपाचल जिन भवन लख, पूजो अर्घ बिशेश ॥ १४ ॥ ऊँ ह्रीं मंदिरमेर के पूर्वबिदेहसंबंधी कक्षकावती देश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ४ अर्घ ॥

॥ सोरठा ॥

देश आवर्तासार, गिर मंदिर पूरबदिशा। पूजो अर्घ संवार, जिनमंदिर बैताड़ के ॥ १५ ॥ ऊँह्रीं मंदिरमेर के पूर्ब बिदेह संबंधी आवर्तादेश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घ ॥ रूपाचल जिनगेह, गिर मंदिर पूरबदिशा। अर्घजजो धरदेह, देश मंगलावर्त में ॥ १६ ॥ ऊँ ह्रीं मंदिर मेर के पूर्वविदेह संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो

।६ ॥ अर्घ ॥ देश पुष्कलाजान, मंदिरगिरते पूर्वादिश । अर्घ जजो धर ध्यान, जिन मंदिर विजयार्थ के ॥ १७ ॥ ॐ ह्रीं मंदिरमेरके पूर्वविदेह संबंधी पुष्कलादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ मंदिर पूरबदेख, पुष्कलावती देश है, पूजो अर्घविशेष, रूपाचल जिनभवन में ॥ १८ ॥ ॐ ह्रीं मंदिरमेर के पूर्वविदेह संबंधी पुष्कलावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

चालछंद ॥

मंदिर पूरबदिश जानो।तहां वक्षादेश प्रमानो॥बिजयारधपर जिनगेहा। भविअर्घजजो धरनेहा॥१९ ॥ ॐ ह्रीं मंदिरमेर के पूर्वविदेह संबंधी वक्षादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ९ ॥ ॥ अर्घ ॥ जहांदश सुवक्षादेखो । मंदिरतेपूरब लेखो ॥ रूपाचलपर जिनथाना । पूजो भवि अर्घ महाना ॥ २० ॥ ॐ ह्रीं मंदिर मेरके पूर्व विदेह संबंधी सुवक्षादेश संस्थितरूपा चलपरसिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥१० ॥अर्घ॥ पूरबदिश मंदिर सोई । महावक्षादेश जु होई॥ बैताड़ सिखरजिन धामा। भवि अर्घ जजो तजकामा ॥ २१ ॥ ॐ ह्रीं मंदिर मेरके पूर्वविदेह संबंधी महावक्षादेश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ११ ॥ अर्घ ॥ है वत्सकावती देशा । मंदिरतेपूरब लेशा ॥ रूपागिर सिखर विशाला । जिनमंदिरजजो त्रिकाला ॥ २२ ॥ ॐह्रीं मंदिरमेरके पूर्वविदेह संबन्धी वत्सकावतीदेश संस्थितरूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १२ ॥ अर्घ ।

॥ पद्धडीछंद ॥

मंदिर गिर पुरबदिशा सार । तहां रम्यदेश सोहै निहार ॥ बैताड़सिखर जिन भवनदेख । पूजत

भवि अर्घ सुआति विशेख ॥ २३ ॥ ऊँ ह्रीं मंदिर मेरके पूरब विदेह संबंधी रम्यदेश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिनमांदिरेभ्यो ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ बरदेश सुरम्य बसै बिशाल । गिर मंदिर के पूरब रिशाल ॥ जिनभवनकहो वैताड़ शीस । भवि अर्घ चढावत नमतशीस ॥ २४ ॥ ऊँह्रीं मंदिर मेर के पूर्व दिश सुरम्यदेश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो। १४ ॥अर्घ॥ गिरमंदिरदिश पूरवपवित्र । तहां रमणीदेश बसै विचित्र ॥ बिजयारध पर जिन भवन सार । भवि अर्घ जजो बसु दर्व धार ॥ २५ ॥ ऊँह्रीं मंदिर मेरके पूरवविदेह संबंधी रमणी देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १५ ॥ अर्घ ॥ हैमंगलावती देश नाम। मंदिर गिरके पूरब सुठाम ॥ जिन गह सिखर रूपा विशाल । जिन चरन अर्घ ले जजत लाल ॥ २६ ॥ ऊँह्रीं मंदिर मेरके पूर्व बिदेह संबंधी मंगलावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

मंदिर गिर पूरब दिशा, रूपाचल सुबिशाल। तिनपर पोड़स जिनभवन, तिनकी यह जयमाल ॥२७॥

॥ पद्धड़ी छन्द ॥

जै जै श्रीमंदिर गिर महान । बर पुष्कार्ध में पूर्वजान ॥ जै गिरकी पूरब दिश बिचार । तहां पोड़स देश बिदेह सार ॥ २८ ॥ जै बरतै चौथो काल रीत । जहां शिवमारग चालैं पुनीत ॥ तहां तीर्थंकर चक्रीश होय । बलहर प्रतिहर मकरंद सोय ॥ २९ ॥ जै पुन्यपुरुष उपजैं अपार। मुनिराज बहैं चारित्र भार ॥ श्रावक सम्यक दृष्टी सुजान । ते देत चतुर्बिध को सुदान ॥ ३० ॥ जै कर्म भूमि

विध रही छाय ॥ भविजीव तिरैं केवल उपाय ॥ तिसबीच पडो बेताड़ नाग । द्युति स्वेत बरण सुंदर सुहाग ॥ ३१ ॥ पोड़ेस गिर षोड़ेस देश माहि । तिस ऊपर विद्याधर रहांहि ॥ गिर सिखर कूट पंकतरवन्य । तहां सिद्धकूट सोहै सुधन्य ॥ ३२ ॥ जै तहां जिनमंदिर हैं उतंग । जै कलश धुजा सोहै अभंग ॥ जै सिंहासनपर कमल सार । जै जगमग जगमग द्युति अपार ॥ ३३ ॥ जै तापर श्रीजिनराज देव । सतआंठ अधिक प्रतिमा गनेव ॥ जै सुर विद्याधर दरब लाय । जिनराज चरण पूजत बनाय ॥ ३४ ॥ जै करत जु स्तुति प्रीत धार । जिनराज सबै नैनन निहार ॥ जै निरजर निरजरनी सु आय ॥ जै नृत्य करत बाजे बजाय ॥ ३५ ॥ जै द्रुम द्रुम द्रुम बाजत मृदंग । जै बीन बांसरी और मुचंग ॥ जै थेई थेई थेई धुन रही पूर । जै खेलैं झुरमट जिन हजूर ॥ ३६ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

मेर सुमंदिर पूर्वदिश, रूपागिर सुविशाल । तिनपर पोड़ेस जिनभवन, वल वल जात सुलाल ॥ ३७ ॥
इति जयमाल ॥

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्यतनी अति महिमा बरनन को करसकै बनाय । ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहैं शिवपुर जाय ॥ ३८ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति मंदरमेर के पूर्वविदेह संबंधी षोड़ेस रूपाचलपर सिद्धकूट श्रीजिनमंदिरे पूजा संपूर्णम्.



# अथ मंदिरमेरके पश्चिमबिदेह संबंधी षोड़स रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर॥ ४० ॥

॥ अथ स्थापना ॥ चाल योगीरासा ॥

मंदिरमेर तनी पश्चिमादिश है बिदेह सुखकारी । तहां पढ़ो बैताड़ मनोहर षोड़स गिर मनहारी॥ ताके ऊपर श्रीजिन मंदिर बिंब जिनेश्वर सोहैं। तिनकी आव्हानन विध करके पूजत सुरनर मोहैं॥ १॥ ओंह्रीं मंदिर मेर के पश्चिमबिदेह संबंधी षोड़स रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं।अत्र मम सन्नहितो भवभव विषट संधीसकरणं स्थापनं॥

॥ अथाष्टकं । कुसुमलता छंद ॥

कंचन झारी मैं उज्जल जल क्षीर बरन मनहरन सुआन । पूजत श्रीजिनराज चरन को प्रभु गुण गावत मधुरी तान ॥ मंदिरगिरकी पश्चिमदिश मैं षोड़स गिर रूपाचल जान । तापर श्रीजिन भवन अनूपम जजत जिनेश्वर श्रीभगवान ॥ २ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के पश्चिमविदेह संबंधी पद्मा ॥ १ ॥ सुद्मा ॥ २ ॥ महापद्मा ॥ ३ ॥ पद्मकावती ॥ ४ ॥ सुसंखा ॥ ५ ॥ नलिना ॥ ६ ॥ कुमदा ॥ ७ ॥ सरिता ॥ ८ ॥ वप्रा ॥ ९ ॥ सुवप्रा ॥ १० ॥ महावप्रा ॥ ११ ॥ वप्रकावती ॥ १२ ॥ गंधा ॥ १३ ॥ सुगंधा ॥ १४ ॥ गंधला ॥ १५ ॥ गंधमालनी देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ जलं ॥ केसर अर करपूर सुचंदन परम सुगंधित लावत हैं । भव आतापसु दूर करन को श्रीजिन चरन चढ़ावत हैं ॥ मंदिर गिर० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदन ॥ सरस सुउज्जल

चंद्र किरन सम अक्षत धोय सुलावत हैं। पुंज देत जिनराज सुआगे अक्षय पदको पावत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ केसर फूल सुबासित लेकर श्रीजिन चरन चढ़ावत हैं। भाव भक्ति सों पूजा करके जिनगुण मंगल गावत हैं ॥ मंदिर गिर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ नाना विध पकवान मनोहर ताजे तुरत संवारत हैं। क्षुधा रोग निरवारन कारन जिन चरनन पर वारत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ मणमइ दीप अमोलिक लेकर जिन मंदिर में आवत हैं। करत आरती श्रीजिन आगे झांझर ताल वजावत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ दस विध धूप दसों दिश महके खेवत जिन आगे धरके। पूजत श्रीजिनराज प्रभु को जांय कर्म सबही जरके ॥ मंदिर० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंग छुहारे पिस्ता दाख बादाम सुलावत हैं। श्रीजिन चरन चढ़ावत भविजन मनवांछित फल पावत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ वसुविध दर्व मिलाय मनोहर अर्घ बनावत भरथारी। जजत जिनेश्वर के पद पंकज लाल चरण पर बलहारी ॥ मंदिरगिर० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ चाल छंद ॥

मंदिर पश्चिम दिश कहिये। तहां पद्मा देश जु लहिये ॥ रूपाचलपर जिन गेहा। भवि अर्घ जजो धर नेहा ॥ ११ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी पद्मा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ जहां देश सुपद्मा होई। पश्चिम दिश मंदिर सोई ॥ वैताड़ सिखर जिन धामा। ले पूजो भवि तज कामा ॥ १२ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सु-

पद्मा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ अर्घ ॥ मंदिर गिर पश्चिम जानो महापद्मा देश प्रमानो ॥ रूपाचल जिन गृह सोहै । पूजत सुरनर मन मोहै ॥ १३ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी महापद्मा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥३॥ अर्घ ॥ शुभ पद्मकावती देशा । मंदिरते पश्चिम वेशा ॥ तहां गिर वैताड़ सुहाई । जिन मंदिर पूजो भाई॥१४॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी पद्मकावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घ ॥

दोहा ॥

मंदिर गिर पश्चिम दिशा, देश सुसंखा सार । रूपाचलपर जिन भवन, पूजैं अर्घ संवार ॥१५॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सुसङ्खा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥ ॥५॥अर्घ॥नलिना देश सुहावनो,मंदिर पश्चिम द्वार।विजयारधपर जिन भवन,अर्घ जजो भरथार॥१६॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबधी नलिना देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ अर्घ ॥ गिर मंदिर पश्चिम गिनो, कुमुदा देश विचित्र । जिन मंदिर वैताड़ पर, पूजो अर्घ पवित्र ॥ १७ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी कुमुदा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ सरिता देश बसे जहां, मंदिर पश्चिम जान । रूपाचल जिन भवन लख, पूजो अर्घ महान ॥ १८ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सरिता देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

सुंदरी छंद।

मेर मंदिर की पश्चिम दिशा। देशवप्राहै सुंदर लशा॥ जिन भवन वैताड़ महानजू। अर्घ सों पूजत धर ध्यानजू॥ १६॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबधी वप्रा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥९॥ अर्घ॥ देश नाम सुवप्रा अति बनो। मेरमंदिरते पश्चिम गिनो॥ रूपागिर जिन भवन विशालजू। अर्घ ले पूजत भवि लालजू॥ २०॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबधी सुवप्रादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥ १०॥ अर्घ॥ गिर सुमंदिर दिशा पश्चिम कहो। महा वप्रा देश सुलहलहो। गिर सिखर विजयारध के भले। जिन भवन पूजो भवि अर्घले॥ २१॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबधी महावप्रा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥ ११॥ अर्घ॥ वप्रकावती देश सुजानिये। मेर मंदिर पश्चिम मानिये॥ जिन भवन रूपाचलहै जहां। अर्घ ले पूजत भविजन तहां॥ २२॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबधी वप्रकावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥ १२॥ अर्घ॥

चौपाई।

गंधादेश वसे घनघोर। मंदिर गिरकी पश्चिमवोर॥ विजयारधपर जिनवरभौन। अर्घ जजो करकै चिंतोन॥ २३॥ ओं ह्रीं मंदिरमेर के पश्चिम विदेह संबंधी गंधादेशसंस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ १३॥ अर्घ॥ देशसुगंधानाम महान। गिर मंदिर के पश्चिमजान॥ जिनमंदिर में अर्घचढ़ाय। विजयारधपर पूजो जाय॥ २४॥ ओं ह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सुगंधा

देश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १४ ॥ अर्घं ॥ मेर सु मंदिर पश्चिम बसै । देश गंधलाभूपरलसै ॥ तहां रूपाचलपर जिनथान । बसुविधपूजो तज अभिमान ॥ २५ ॥ उों ह्रीं मंदिर मेरके पश्चिम विदेह संबंधी गंधलादेश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १५ ॥ अर्घं ॥ गंधमालनी देशरवन्य । मंदिर गिरत पश्चिम धन्य ॥ गिरबैताड़ सिखरपर जाय । जिन मंदिर पूजो हरषाय ॥ २६ ॥ उों ह्रीं मंदिरमेरके पश्चिम बिदेह संबंधी गंधमालनीदेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ अर्घं ॥

अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

मंदिर गिरपश्चिमदिशा, षोडसदेश विशाल ॥ रूपाचलपर जिनभवन, सुनतिनकी जयमाल ॥२७॥

पद्धड़ी ।

जैपुष्कार्ध बर द्वीपसार। जै मंदिरगिर पूरबनिहार॥जे गिरके पश्चिम दिश बिदेह । तहां षोडस देश भले सुनेह ॥ २८ ॥ जहां काल चतुर्थ सदा रहाय । तहां कर्मभूम थिरहोछाय॥ जे मुक्त पंथ की चलै चाल । भविजीवलहैं चारित्र बिशाल ॥ २९ ॥ जे तीर्थंकर को जन्म होय । सतइंद्रमहोत्सवकरैं सोय॥ जहां पदवीधारकमनुपहोय । निजपुन्यपाप फललहैंसोय ॥ ३० ॥ जहां श्री मुनिराजकरैं बिहार । धर्मोपदेश भाषैं विचार॥ श्रावक अइल छुल्लक प्रवीन । सम्यक द्रष्टी जिनभक्तलीन ॥ ३१ ॥ षट खंड सहित सोहैं सुदेश। इकजैनधर्म दूजो न लेश॥ तिसक्षेत्रबीच बैताड़जान । द्युति स्वेतवरन षोडस महान ॥ ३२ गिर सिखर बिराजत सिद्धकूट । तिन मैं जिनमंदिर हैं अटूट॥ तहा श्राजिन बिंब विराजमान । सबसमोसरन रचना समान ॥ ३३ ॥ सतअैठ अधिक प्रतिमा प्रसिद्ध । यह वरनन जानो

स्वयं सिद्ध ॥ जै प्रातिहार्य मंगल सुदर्व । सुर विद्याधर पूजैं जुसर्व ॥३४ ॥ जै नृत्यकरैंसंगीतसार । बाजे बाजैं अनहद अपार ॥ जै छम छम छम घुंघरू बजंत । जै ठम ठम ठमक सुपग धरंत ॥३५॥ जैं फिर फिर फिर फिरकी सुलेय । जै जिनगुण गावत तालदेय ॥ यह अदभुत समै बनो विशाल । जै बल बलजात सुदेख लाल ॥ ३६ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

मंदिरगिर पश्चिम दिशा, गिरबैताड़ विशाल । पूजा सरस सुहावनी, सुरधर बांचत लाल॥३७॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा बरनन को करसके बनाय ॥ जाके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहै शिवपुरजाय ॥ ३८ ॥ इत्याशीर्वादः—

इति मंदिरमेर के पश्चिमविदेह संबंधी षोडश रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा सम्पूर्णम्—

## अथ मंदिरमेर के दक्षिणदिश भरतक्षेत्रसंबंधी रूपाचल-पर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४१ ॥

॥ अथ स्थापना ॥ कुसुमलता छंद ॥

श्रीमंदिरगिर की दक्षिणदिश में भरतक्षेत्र सोहैं उर आन । छहो काल की फिरन जहां है

तहां पड़ो वैताड़ महान ।। ताके सिखर श्रीजिनमंदिर सुर विद्याधर पूजत आन । हम तिनकी आव्हानन करके जजत जिनेश्वर मंगल ठान ॥ १ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेरके दक्षिणदिश भरतक्षेत्रसंबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौपटाव्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्नहितो भव भव विपट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं चाल ॥

वो जिन पूजोरे भाई । भला जिन पूजोरे भाई ॥ यह उत्तम नरभव पायके जिन पूजोरे भाई । ॥ टेक ॥ स्वेत वरन मनहरन सुउज्जल जल लीजै भरथारी । धारदेत श्री जिनवर आगे प्रभु चरननपर वारी ॥ वो जिन० ॥ मंदिर गिरकी दक्षिण दिश में रूपाचल गिर सोहै । तापर श्री जिनभवन अनूपम सुरनरके मन मोहै ॥ वो जिन० ॥ २ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके दक्षिण दिश भरत क्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ जलं ॥ मलया गिर करपूर मिलेकर केसर रंग भरीजै चरनपूज जिनराज प्रभु के भव आताप हरीजे ॥ वो जिन० ॥ मंदिर गिर० ॥३ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं शसिकी किरण समान सुउज्जल अक्षत धोय धरीजे । श्री जिन राज चरनके आगै पुंज मनोहर दीजे ॥ वो जिन० ॥ मंदिर गिर ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतकी जुवी चमेली सुंदर फूल मंगाये । पूजा कर सर्वज्ञ प्रभुकी हरष हरष गुण गाये ॥ वो जिन० ॥ मंदिर गिर० ॥५॥ ओंह्रीं ॥ पुष्पं॥ लाडू वरफी खुरमा ताजे रसना को सुखकारी । पूजत श्री जिनराज प्रभुपद रोग क्षुधा सबटारी॥ वो जिन०॥ मंदिर गिर०॥ ६ ॥ ओं ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ रतनअमोलिक कनक थाल में लेकर आरतकीजे । जगमग

जगमग होत दिवालो प्रभुदर्शन करजीजे ॥ वोजिन० ॥ मंदिरगिर० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं० ॥ दीपं ॥ दसविधधूप बनाय गायगुण श्रीजिन आगे खेवो । इन कर्मन के दूरकरन को प्रभु चरनन को सेवो॥ वोजिन० ॥ मंदिर गिर० ॥ ८ ॥ ॐ ह्रीं० ॥ धूपं ॥ सुंदर सरस मनोहर मीठे, फल उत्तम धरलावो भवि जन पूजाकरत जिनेश्वर मन वांछित फल पावो । वोजिन० ॥ मंदिरगिर० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीं० फलं ॥ जलफल अर्घबनाय थालभर नाचत ताल बजावो ॥ पूजाकराजिनराज चरनकी नरनारी गुण गावो ॥ वोजिन०॥ मंदिर गिर० । १० ॥ ॐ ह्रीं० ॥ अर्घ० ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

मंदिरगिर दक्षिण दिशा, भरतक्षेत्र सुखकार । रूपाचलपर जिनभवन, पूजो अर्घ संवार ॥ ११ ॥

ॐह्रीं मंदिरमेर के दक्षिण दिश भरतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

मंदिरमेर सुहावनो, भरतक्षेत्र सुविशाल । विजयारधपर जिनभवन । सुन तिनकी जयमाल ॥१२॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै जै श्रीमंदिरमेर चंग । चौरासि सहस जोजन उतंग ॥ जै ताकी दक्षिणदिश निहार। तहां भरतक्षेत्र षट खंड धार ॥ १३ ॥ जहां छहो काल बरतै प्रमान । सागर दसकोड़ा कोड़ जान ॥ जै भोग भूम है तीन काल । जहां कल्पवृक्ष सोहैं बिशाल ॥ १४ ॥ जब चौथो काल करै प्रवेश । तब कर्म भूमि लागी असेश ॥ जै तीर्थंकर उपजैं महान । चक्री बलहर प्रतिहर सुजान ॥ १५ ॥

सब त्रेसठ पदवी पुरुष होंय। निज पुन्य उदय फल होय सोय ॥ केई मुनि व्रत धारैं भविक जीव। केई श्रावक व्रत पालैं सदीव ॥ १६ ॥ केई कर्म नाश केवल उपाय। जे सिद्ध भये त्रय जगत राय ॥ इम बरतै चौथा काल रूप। पंचम छट्टम दुख को स्वरूप ॥ १७ ॥ तहां स्वेत बरन बैताड़ जान। जै तापर जिनमंदिर प्रमान ॥ जे समोसरण रचना बिशाल। जै सिंहासन पंकज रिशाल ॥ १८ ॥ जै सोहै श्रीजिनराज भूप। सतआँठ अधिक प्रतिमा अनूप ॥ जै सुर सुरपति खेचर जु सर्व। पूजत जिनपद ले ले सुदर्व ॥ १६ ॥ बहुभक्त करैं जिनगुण सुगाय। जै नृत्य करैं बाजे वजाय ॥ मनहरष बढ़ै जिनदरश पाय। भविलाल सदा बल बल सुजाय ॥ २० ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

रूपाचलपर जिनभवन, ताकी यह जयमाल। मन बच काय लगायकै,लाल नमत तिहुँ काल॥२१॥
इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय। जाके पुन्य तनी अति महिमा बरनन को करसकै बनाय॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय। यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहै शिवपुरजाय ॥ २२ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति मंदिरमेर के दक्षिणादिश भरथक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥



# अथ मंदिरमेर के उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्रसंबंधी रूपाचल-पर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः नंबर ॥ ४२ ॥



॥ अथ स्थापना ॥ कुसुमलता छंद ॥

मंदिरगिर की उत्तरदिश में ऐरावत शुभ क्षेत्र महान । तहां रूपाचल चंद्रकिरन सम उज्जल वरन पड़ो उर आन ॥ तापर श्रीजिन भवन अनूपम कनक रतन मई बनो सुजान । समोसरन रचना को धारैं तहां बिराजैं श्रीभगवान ॥ १ ॥

॥ दोहा ॥

सुरखेचर पूजा करैं, हमे शक्ति सों नांहि । आव्हानन तिनको करैं, पूजो निज घर मांहि ॥२॥

ओंह्रीं मंदिरमेर के उत्तर ऐरावत क्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं ॥ अत्र मम सन्नाहितो भव भव विपट संधीसकरणं । स्थापनं।

॥ अथाष्टकं ॥ कुसुमलता छंद ॥

क्षीर बरन क्षीरोदध के सम उज्जल जल ले परम सुजान । श्रीजिन चरन चढ़ावत भविजन बाढ़ै पुन्य होय अघ हान ॥ मंदिरगिर की उत्तरदिश में क्षेत्र सुऐरावत शुभ थान । तहां रूपाचलपर जिन मंदिर जजत जिनेश्वर श्रीभगवान ॥ ३ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेर के उत्तर ऐरावतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ जलं ॥ परम सुगंधित चंदन लेकर तामैं केसर डारत हैं। श्रीसर्वज्ञ जिनेश्वर के पद पूजा कर निजतारत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ सरस

सुउज्जल चंद्र किरन सम अक्षत धोय सुलावत हैं। पुंज देत जिनराज सुआगे अक्षय पद को पावत हैं॥ मंदिरगिर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतकी फूल मनोहर बरन बरन के लावत हैं। काम बान के नाश करन को श्रीजिन पूजन आवत हैं॥ मंदिर गिर० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ गोझा फेनी मोदक खाजे ताजे तुरत बनावत हैं। क्षुधारोग के दूर करन को श्रीजिन चरण चढ़ावत हैं॥ मंदिरगिर० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं ॥ नैवेद्यं ॥ जग मग जोत होत दीपक की रतन अमोलक द्युति भारी। पूजत श्रीसर्वज्ञ प्रभु को मोह तिमर को क्षयकारी ॥ मंदिरगिर० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ महकै धूप दसोदिश परिमल खेवत श्रीजिनवर आगे। नाश होय बसुबिध कर्मादिक ज्ञानकला तब ही जागे ॥ मंदिरगिर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ लौंग छुहारे पिस्ता किशमिश सुंदर फल भरिलावत हैं॥ पूजत श्रीजिनराजचरन को मन बांछित फल पावतहैं ॥ मंदिरगिर० ॥ १० ॥ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ बसुबिध दर्ब मिलाय गाय गुण अर्घ बनावत भरथारी। पूजत चरनकमल जिनवर के है सब को मंगलकारी ॥ मंदिरगिर० ॥ ११ ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घं ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

मंदिरगिर उत्तर दिशा, ऐरावत सुविशाल। रूपाचल जिनभवन लख, पूजो अर्घ त्रिकाल।१२।

ओंह्रीं मंदिरमेर के उत्तरदिश ऐरावत क्षेत्रसंबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घं ॥

अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

ऐरावत वर क्षेत्र में, गिर बैताड़ विशाल। मंदिर ते उत्तर दिशा, तिनकी यह जयमाल॥१३॥

पद्धड़ी ।

जे जे श्री मंदिर मेर सार । उत्तर ऐरावत क्षेत्र धार ॥ जहां छहो काल वर्तैं अशेश । पट खंडस हित भाषैं जिनेश ॥ २४ ॥ जहां भोग भूम है तीन काल । दस कल्प बृक्ष शोभै विशाल ॥ जव लागे चोथा काल आय । तव कर्म भूम विध रही छाय ॥ १५ ॥ जै जब तीर्थंकर जन्म लेंय । तव मात पिता वहु दान देंय ॥ चक्री वलहर प्रति बासदेव । पदवी धारक त्रेसठ गिनेव ॥ १६ ॥ तहां स्वेत वरन वैताड़ जान । जै तापर जिन मंदिर महान ॥ सव समोसरण रचना बिचित्र । वेदीपर सिंहासन पवित्र ॥ १७ ॥ जै तहां जिन विंव विराजमान । सतआठ अधिक प्रतिमा प्रमान ॥ जै प्रात्य हार्य मंगल सुदर्व । विध यथा योज्ञ लहिये सुसर्व ॥ १८ ॥ सुर विद्याधर पूजें त्रिकाल । मुख पाठ पढ़ैं जिन गुण विशाल ॥ जै नृत्य करैं संगीत सार । विद्या बल रूप अनेकधार ॥ १६ ॥ दुंदुभि वाजे वाजैं सुजोर । अनहद साढ़ वारह करोर ॥ जै जै जु करैं सब जीव आय । भवि लाल जीत वल वल सुजाय ॥ २० ॥

घत्ता दोहा ॥

विजयारधपर जिन भवन, ताकी यह जयमाल । भविजन कंठ सुहावनी, लाल नवावत भाल।
॥ इति जयमाल ॥ २१ ॥

अथाशीर्वादः कुसुमलता छंद ॥

मध्य लोक जिन भवन अकीर्तिम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा वर-

नन को करसकै बनाय॥ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भव जस परभव सुखदाई सुरनरपद लहै शिवपुर जाय ॥ २२ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति मंदिर मेरके उत्तर ऐरावतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजासम्पूर्णम् ॥

# अथ मंदिर मेरके दक्षिण उत्तर षट कुलाचल पर्वत पर सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४३ ॥

अथ स्थापना ॥ कुसुमलता छंद ॥

मंदिर गिरकी दक्षिण उत्तर षटकुल गिर सोहै सुविशाल । तिनपर श्री जिन भवन अनूपम कनक रतन मई परम बिशाल ॥ सुर सुरपति विद्याधर सब मिल पूजत जिनपद तीनों काल । हम तिनकी आह्वानन विधकर निजघर पूज नवावैं भाल ॥ १ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके दक्षिण उत्तर षट कुलाचल पर्वत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाह्वाननं अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्निहितो भव भव बिषट संधी सकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ कुसुमलताछंद ॥

उज्जल जल निर्मल अति शीतल रतन सुझारी ले भर आन । श्री सर्वज्ञ जिनेश्वर के पद पूजैं भविजन उरधर ध्यान ॥ मंदिर गिरकी दक्षिण उत्तर षट कुलगिर जिनभवन महान। सुरविद्याधर करत महोतसव जजत जिनेश्वर श्रीभगवान ॥ २ ॥ ओंह्रीं मंदिरमेरके दक्षिण दिश निषध ॥१॥

महाहिमवन ॥ २ ॥ हिमवन ॥ ३ ॥ उत्तरदिश नील ॥ ४॥ रुक्म ॥ ५ ॥ सिखरनपर्वतपर सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ जलं॥मलयागिरकरपूर सुचंदन अर केसर लेधरकर मांहि । भव आताप सु दूरकरन को श्रीजिनवरपद पूजन जांहि ॥ मंदिरगिर० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं॥चंदनं ॥ अक्षत चंद्रकिरन सम उज्जल मुक्ताफल की है उनहार । पूजत श्रीजिनराज प्रभु को पुंज देत मनहरष अपार ॥ मंदिर गिर० ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ बरन बरन के फूल सुगंधित ले जिन मंदिर आवत हैं ॥ भाव भगत सों पूजा करकै जिनगुन मंगल गावत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ पटरस पूरित रसना रंजन विंजन तुरत बनावत हैं । क्षुधारोग के दूरकरन को श्रीजिन चरन चढ़ावत हैं । मंदिर गिर० ॥६ ॥ ओं ह्रीं॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोति होत मंदिर में रतन अमोलिक आनधरे दीपक सों पूजै जिनवरपद भवसागर ते पार तरे॥मंदिरगिर०॥ ७ ॥ ओं ह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागरकी धूपमुदसाविध जिनचरनन ढिग खेवत जाय । इन कर्मन के नाश करनको जिनपद पूजत मनहरषाय मंदिरगिर० ॥८॥ ओं ह्रीं ॥ धूपं॥ श्रीफलदाख छुहारे पिस्ता लौंग लायची लावत हैं॥भविजन पूजतजिन चरनन को मन वांछित फल पावत हैं ॥ मंदिरगिर० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफल आठों दर्वसुलेकर अर्घ बनावत भरथारी । श्रीजिन चरनचढ़ाय गायगुण लाल सदा तिनपर वारी ॥ मंदिरगिर० ॥ १० ॥ ओं ह्रीं० ॥ अर्घं ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

मंदिरगिर दक्षिण दिशा, कुलगिर निषध सुजान । तापर जिन मंदिरबनो, पूजो अर्घ महान ॥११॥

ॐ ह्रीं मंदिर मेरके दक्षिणदिशा निषधपर्वतपर सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घं ॥

॥ चालजोगीरासा ॥

मंदिर गिरकी दक्षिणदिश मैं कुलगिर दूजा भाई। नाममहाहिमवनता ऊपर जिन मंदिर सुखदाई॥ जजताजिनेश्वर के पद पंकज तनमन प्रीत लगाई । भावभगत सों करत महोत्सव भविजन मिल हरपाई ॥ १२॥ ॐ ह्रीं मंदिर मेरके दक्षिण दिश महाहिमवन पर्वतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ अर्घं ॥

॥ छंद ॥

मंदिरगिर दक्षिण ओर। हिमवनकुलगिर तहां जोर॥जापर जिनमंदिर सोहै। पूजत भविजन मन मोहै ॥ १३ ॥ ॐ ह्रीं मंदिरमेर के दक्षिणदिश हिमवनपर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥

॥ पद्धडी ॥

मंदिर गिर उत्तरदिश सुआन। तहांनीलनाम कुलगिर बखान॥ तापरजिनमंदिर हैं विचित्र। भवि अर्घ जजो बसु बिध पवित्र॥ १४॥ ॐ ह्रीं मंदिर मेर के उत्तरदिश नीलपर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घं ॥

॥ आडिल ॥

मंदिर गिर की उत्तरदिश उर आनिये। कनक रतन कर जड़ित सुपरम प्रमानिये ॥ रुक्म

नाम । रपर जिनमंदिर सोहनो । पूजत अर्घ चढ़ाय भविक मन मोहनो ॥ १५ ॥ ॐह्रीं मंदिरमेर के उत्तरदिश रुक्मपर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घं ॥

॥ चाल नंदीश्वर के अष्टक की ॥

मंदिरगिर उत्तर वोर,कुलगिर हैं भाई । गिर सिखरन नाम सुजोर, देखत सुखपाई ॥ तापर जिनमंदिर जाय,पूजत सुरखगहैं । हम बसुबिध अर्घ चढ़ाय, ध्यावत जिनपग हैं ॥ १६ ॥ ॐह्रीं मंदिरमेर के उत्तरदिश सिखरनगिर नाम पर्वत पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ अर्घ ॥

॥ गीता छंद ॥

वन भद्रशाल सुमेर मंदिरनदी सीता तट मही।द्रह पांचें पांचें कहे दोऊ दिशमेर दसैं दसैं वनरही ॥ कंचन सुगिर तसु नाम जानो एकंइकं प्रतिमा जहां।सब एँकंसतजिन प्रतिजजत हम अरघ धर करमें तहां ॥ १७ ॥ ॐह्रीं मंदिर के भद्रशालबन संबंधी सीतानदी के दोनों तट पांचें पांचें कुंड तिनके समीप दसैं दसैं कंचन गिर तिसपर एकं एकं जिन प्रतिमा ऐसे सर्बमिल एँकंसौ प्रतिमा गंध कुटी सहित सास्वती बिराजमान तिनको ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ बनभद्रशाल सुमेर मंदिर नदी सीतोदा महा। द्रह पांचें पांचें कहे दोऊ दिशमेर दसैं दसैं वनरहा ॥ कंचन सुगिर तसु नाम जानो एकएक प्रतिमा जहां। सब एकसैंत जिन प्रति जजत हम अर्घ धर कर में तहां ॥ १८ ॥ ॐह्रीं मंदिर मेरके भद्रशाल वन संबंधी सीतोदा नदीके दोनों किनारे पांचें पांचें कुंड तिनके समीप दसैं दसैं कंचन गिर तिसपर एकं एकं जिन प्रतिमा अकीर्तिम गंध कुटी सहित विराजमान तिन एँकंसौ प्र-

तिमा जी को ॥ ८ ॥ अर्घ ॥ मंदिर सुगिर जिन भवन सोलह[१६] बहु कुलाचल सीसहैं। पोड़स[१६] सुगिरै वक्षार ऊपर रुचिक गिर चौतीसहैं[३४] ॥ गजदंत चार सुकूरद्रुम द्रह आठसत्तर सव जहां। नितप्रति जजो भवि भाव सेती अर्घ धर कर मैं तहां ॥ १६ ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके संबंधी अठत्तर जिनमंदिर सिद्धकूट बिराजमान तिनको पूर्णार्घ ॥ ९ ॥ मंदिर सुपूरव मानपोत्तर परै कालोदध कहा। दक्षिण सुउत्तर कारइष्वा वीच क्षेत्र सुअति लहा ॥ जिस वीच साद अनाद जिन गृह सिद्धभूम जहां जहां ॥ तिनप्रति जजो भव भाव सेती अर्घ ले करमैं तहां ॥ २० ॥ ओंह्रीं मंदिर मेरके दिशा विदिशा मध्ये कालोदध समुद्रादि मानपोत्र पर्वतपरयंत जहां जहां कीर्तम अकीर्तम जिनमंदिर होंय अथवा सिद्धभूमि होयँ तहां तहां अर्घ ॥ १० ॥

॥ अथ जयमाल दोहा ॥

मंदिरगिर के जानिये, षटकुल गिर सुविशाल। पूजा कर मनलाय कै, अब वरनूं जयमाल ॥२१॥

॥ चाल छंद ॥

पुष्कार्धवर द्वीप मैं जग सार हो, पूरव दिशा सुमहान। मंदिरमेर सुहावनो जगसार हो, कंचन वरन सुजान ॥ जान कंचन वरन गिरपर चार बन चहुंदिश कहे। जिनभवन सोलह[१६] स्वयम् सिद्ध अनादि रचना बनरहे ॥ जोजन चौरासी सहस उन्नत सिखर वन पांडुक जहां। जिनराज जन्माभिषेश मंगल अमर खगपूजैं तहां ॥ २२ ॥ ताकी दक्षिण दिशा कही जगसारहो, तीन कुलाचल सार। निषध जहां हिमवन पड़ो जगसार हो, है हिमवन सुखकार ॥ सुखकार उत्तरदिशा कुलाचल तीन

गिरनर सोहनो। वरनील दूजो रुक्म तीजो सिखर नौं मन मोहनो॥ तसु सीस जिनमंदिर मनोहर रतन जडित सुराजही। तहां रत्नबिंब जिनेश की सतआँठ अधिक बिराजही॥ २३॥ समोसरन रचना रची जगसारहो, मंगल दर्व विशाल। प्रात्यहार्य बसु सोहनो जगसारहो, सुरपूजैं तिहुंकाल॥ तिहुं-काल सुरखग जजत हरपित इंद्रसहित उछाहसों। देवी सची खेचर तिया,मिल गीत गावैं भावसों॥ जहां करत नृत सांगीत सुरपति हाव भाव विचित्रता। लखिलाल भाल नवाय भविजन होय निज सुख भोगता॥ २४॥



॥ पद्धड़ी ॥

जे सुरविद्याधर सवै आय। जिनराज सुपूजा करत जाय॥ जिनगुण गावैं मन हरष लाय। जे नृत्य करैं बाजे बजाय॥ २५॥ जे थेई थेई थेई धुन रही पूर। जग तारन जिनवर के हजूर॥ जे करत वीनती बार बार। जै जैं प्रभु हमको तार तार॥ २६॥

॥ घत्ता दोहा ॥

पट कुलगिर पर जिनभवन, तहां श्रीजिनवर देव। जो पूजैं मन लाय कै, सुख पावैं स्वयमेव॥२७॥

॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः॥ कुसुमलता छंद॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढै मनलाय। जाके पुन्य तनी अति महिमा वरनन

को करसकैं बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहै शिवपुरजाय ॥ २८ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति मंदिरमेर के दक्षिण उत्तर षट् कुलाचल पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा सम्पूर्णम्

इति पुष्कार्द्ध द्वीपमध्ये पूर्वदिश मंदिरमेर के संबंधी अठत्तैर जिनमंदिर सास्वते विराजमान तिनकी पूजा पाठ सम्पूर्ण ॥

# अथ पुष्कार्ध द्वीपमध्ये पश्चिमादिश विद्युतमालीमेर संबंधी षोडस[१६] जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४४ ॥

॥ अथ स्थापना ॥ कुसुमलता छंद ॥

विद्युत माली मेर पंचमो पुष्कार्ध वर द्वीप मझार । कंचन बरन लसै पश्चिम दिशा ताऊपर सोहै वन चाँर ॥ तहां श्री जिनवर बिंब विराजैं चार वरन षोडस[१६] सुखकार । तिनकी आव्हानन विध करकै हम पूजत जिन पद उरधार ॥ १ ॥ ॐह्रीं विद्युतमाली मेरके चारों वन संबंधी चाँर दिश षोडस[१६] जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटा व्हाननं । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठःठः स्थापनं । अत्र मम सन्निहितो भव भव विषट संधी सकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ कुसुमलता छंद ॥

सरस मनोहर उज्ज्वल जल ले क्षीरोदध सम लेत मँगाय । श्री जिन चरण चढ़वत भविजन जन्म अर मरन जरा दुख जाय ॥ विद्युतमाली मेर पंचमो ताके चारों वन दिश चार । तिनमैं षोडस[१६]

भवन अनूपम जजत जिनेश्वर नैन निहार ॥२॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके भद्रशाल बन संबंधी पूर्व ॥१॥ दक्षिण ॥ २ ॥ पश्चिम ॥ ३ ॥ उत्तर ॥ ४ ॥ नंदन बन संबंधी पूरब ॥ ५ ॥ दक्षिण ॥ ६ ॥ पश्चिम ॥ ७ ॥ उत्तर ॥ ८ ॥ सौमनस बन संबंधी पूरब ॥ ९ ॥ दक्षिण ॥ १० ॥ पश्चिम ॥ ११ ॥ उत्तर ॥ ॥ १२ ॥ पांडुक वन संबंधी पूरब ॥ १३ ॥ दक्षिण ॥ १४ ॥ पश्चिम ॥ १५ ॥ उत्तर दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ जलं ॥ मलया गिर करपूर सुचंदन केसर रंग भरी तहां लाय । भव आताप सुदूर करन को श्रीजिन चरनन देत चढ़ाय ॥ विद्युत्माली० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं ॥ चंदनं ॥ देवजीर सुखदास सुअक्षत उज्वल जल सों धोय बनाय । हाथ जोड़ श्रीजिनवर आगे पुंज मनोहर दीजोजाय ॥ विद्युत्माली० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतकी जुही चमेली श्रीगुलाब सुंदर महकाय । श्रीजिनबरके सन्मुख लेकर पूजत भविजन भक्त बढ़ाय ॥ विद्युत्माली० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० पुष्पं ॥ बावर घेवर मोदक खाजे ताजे गोझा तुरत बनाय क्षुधा निवारन शिवसुख कारण श्रीजिन चरन चढ़ावत आय । विद्युत्माली० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोति होत दीपककी ऐसे मणमई जोत जगाय । जिनवर चरन हरन दुख संकट तिनको पूजत सीस निवाय ॥ विद्युत्माली ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ अगर कपूर धूप दस बिध की खेवत जिन आगे हरषाय । फैली सरस सुगंध दसों दिश कर्मन पुंज सुदेत जलाय ॥ विद्युत्माली० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल अर बादाम छुहारे पिस्ता लौंग लायची लाय । चरनकमल पूजत जिनवर के शिवफल पावत कर्मखिपाय॥विद्युत्माली० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं ॥ फलं ॥ जल फल अर्घ बनाय गाय गुण श्रीजिनवर पद

पूजत आय । ताल मृदंग साज सब वाजत लाल सदा तिनकी बल जाय ॥ विद्युतमाली ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ आडिल ॥

विद्युतमाली मेरतनी पूरब जहां । भद्रशाल बन भूप है जिनमंदिर तहां ॥ सुर खग पूजन जांहि सुमन के चावसों । हम पूजत जिन चरन अर्घ धर भावसों ॥ ११ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमाली मेरके भद्रशालवन संबंधी पूर्वदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ दक्षिण दिश सु विशाल मेर पंचमतनी । भद्रशाल बन सघन सरस उपजावनी ॥ तहां जिनभवन निहार जजत सुरजाय के । हम पूजत जिन चरन सुअरघ चढायकै ॥ १२ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके भद्रशाल वन संबंधी दक्षिण दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली मेरादिशा पश्चिमभनो । भद्रशालवन वीच भवन जिनवर तनो ॥ विद्याधर सुर जजत दरबबसुलाय के । हम पूजत ले अर्घ सुमन हरषाय के ॥ १३ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमाली मेरके भद्रशाल बन संबंधी पश्चिम दिश सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमालीमेर उत्तरादिश भावनो । भद्रशाल वन भूप सरस सुहावनो ॥ जिनमंदिर सुरजाय जजत वसु दर्बले । हम पूजत जिनराय आठ विध दर्बले ॥ १४ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेर के भद्रशाल बन संबंधी उत्तरादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घ

॥ छंद ॥

विद्युतमालीमन मोहै । पुरब नंदनबन सोहै ॥ तहां श्रीजिन भवन सुहाई । नित अर्घ जजोरेभाई ॥ १५ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेर के नंदन बन संबंधी पूरब दिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घ

विद्युतमाली गिरदेखो । दक्षिण नंदनवन पेखो॥जिनभवन सरस सुखदाई।पूजो भवि अर्घ चढाई॥१६॥ ओं ह्रीं विद्युतमालीमेर के नंदनवनसंबंधी दक्षिणदिश सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥अर्घं॥ विद्युतमालीगिर कहिये । पश्चिम नंदनबन लहिये ॥ जिन मंदिर की छवि भारी । भवि अर्घ जजो भरथारी ॥ १७ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके नंदनबनसंबंधी पश्चिमदिशासिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ७॥ अर्घं॥ विद्युतमाली गिरजाना । नंदन वन उत्तर मानो ॥ जिनराज भवन द्युतिजोई । पूजो भविअर्घ संजोई ॥ १८ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके नंदन वन संबंधी उत्तरदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥८ अर्घं॥

॥ दोहा ॥

विद्युत माली पूर्बदिश, बनसोमनस बिशाल । जिनमंदिर मैं जाय के, पूजो अर्घ त्रिकाल ॥१९॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके सौमनसबन संबंधी पूर्बदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥९॥ अर्घं ॥ दक्षिण दिश सौमनस है, विद्युतमाली तह । बसुबिध अर्घ संजायकै, पूजो जिनवर एह ॥ २० ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेर के सौमनसबन संबंधी दक्षिणदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १० ॥ अर्घ । विद्युतमाली मेरके, पश्चिम दिश जिनधाम । बनसौमनसबिषै कहो, अर्घ जजो तज काम ॥ २१ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके सौमनसबन संबंधी पश्चिमदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ ११ ॥ अर्घ॥ उत्तर बन सौमनस मैं, जिनमंदिर सुखकार । विद्युतमाली मेर ढिग, पूजो अर्घ सँवार ॥ २२ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके सौमनसबन संबंधी उत्तरादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १२ ॥ अर्घ ॥

॥ सुंदरी छद ॥

मेरविद्युतमाली जानिये। पूर्व पांडुकबन उर आनिये ॥ जिनभवन द्युति परम बिशाल जू। अर्घ

ले पूजत भरथाल जू ॥ २३ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पांडुकवन संबंधी पूर्वदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ मेर विद्युतमाली द्युतिघनी । दिश सुदक्षिण पांडुकबन तनी ॥ सरस जिनमंदिर तहां सोहनो । अर्घ ले पूजत मनमोहनो ॥ २४ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पांडुकवन संबंधी दक्षिणदिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १४ ॥ अर्घ ॥ मेरविद्युतमाली मनहरै । बनसपांडु* दिशपश्चिम धरै पूजिये जिनभवन निहारके । अरघ ले सुंदर वरधार के ॥ २५ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पांडुक वन संबंधी पश्चिमादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १५ ॥ अर्घ ॥ मेरविद्युतमाली सोहनो । वनसु पांडुक उत्तरादिश बनो ॥ सरस जिनमंदिर सुरिशाल जू । अर्घ ले पूजत भरथालजू ॥ २६ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पांडुकवन संबधी उत्तरादिश सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ अर्घ ॥

अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

श्री जिन वर पद वंद के, मनबच सीस निवाय । विद्युतमाली मेरकी, कहूं आरती गाय ॥ २७॥

पद्धड़ी ॥

जै विद्युतमाली मेर सार । मन हरन सुकञ्चन बरनधार ॥ जै सुंदर शोभितहै महान । नाना विध रतनन की सुखान ॥ २८ ॥ जै ताकी चारों दिश सुजान । बन चार कहे आगम प्रमान ॥ बन भद्रशाल पहलो अनूप । नंदनबन सब बनको सुभूप ॥ २९ ॥ सौमनस नाम तीजो रशाल । पांडुक चौथो सुंदर विशाल ॥ जै चारों बनमैं चार चार । बनरहे सुजिनमंदिर निहार ॥ ३० ॥ सब पांडस जिनवर भवन जान । चारों दिश के भापे पुरान ॥ जै रत्नमई जगमग प्रकाश । चारन मुनि आन करैं निवास ॥ ३१ ॥ जै कनक मई कलशा सुरंग । ध्वज पंकत सोहै अति उतंग ॥ वेदीपर सिंहासन विचित्र ।

तापर सो कमल सोहै पवित्र ॥ ३२ ॥ जै तिनमें श्री जिन बिंब जान। सतआंठ अधिक प्रतिमा प्रमान। सिर तीन छत्र धारैं जिनेश। चौसठ सुचमर धारैं सुरेश ॥ ३३ ॥ जै वृक्ष अशोक सोलह लहात भा मंडल भव दरशै सुसात ॥ जै सुर वरसावैं फूल आय। दुंदुभि वाजे अनहद बजाय ॥ ३४ ॥ इम प्रात्यहार्य विधरही छाय। सव मंगल दर्व रचे बनाय ॥ मनमोहन मूरत हैं जिनेन्द्र। लखलोचन सहस किये सुरेंद्र ॥ ३५ ॥ जैसुरविद्याधर सवै आय। जिनचरन कमल पूजैं वनाय ॥ नाचत सुरपति अति मुदितकाय। गुणगानकरत श्रवनन सुहाय ॥ ३६ जै जै जै जै ध्वनरही पूर। जगतारनजिनवरके हजूर ॥ निजथान गये खेचर सुदेव। भविलालचरनकी करत सेव ॥

॥ घत्तादोहा ॥

विद्युतमाली मेरपर,हैं षोडँस जिनधाम। पूजासरस सुहावनी,बांचैंभवितजकाम ॥ ३८ ॥ इतिजयमाल ॥

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलताछंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताकोपाठ पढै मनलाय। जाके पुन्यतनी अतिमहिमा बरनन को करसके वनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढै अधिक सरस सुखदाय। यह भवजसपरभव सुखदाई सुरनरपद लह शिवपुरजाय ॥ ३९ ॥ इति आशीर्वादः ॥

इति विद्युतमाली मेरके चारोंदिश चारवन संबंधी षोडँस जिनमंदिर पूजा संपूर्णम्-

# अथ विद्युतमालीमेरके चारोंविदिशा मध्ये चारगजदंतपर सिद्धकूट चार जिनमंदिर पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४५ ॥

॥ अथस्थापना ॥ कुसुमलताछंद ॥

विद्युतमालीमेर पांचमो ताकी विदिशा मैं पहचान। कंचन बरन रतनमई सुंदर कहेचार गजदंत वखान ॥ तिनपर श्रीजिन भवन अनूपम तहां बिराजैं श्रीभगवान। तिनकी आव्हानन विधकरके हम पूजत हैं अति सुखमान ॥ १ ॥ ओं ह्रीं विद्युत्माली मेरके चारों विदिशामध्ये चारगजदंतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रा वत्र संवौपटा व्हाननं । अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं अत्र मम सन्निहितो भव भव विपट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं योगीरासा ॥

उज्जल जल ले क्षीरोदधको रतन कटोरी धारो। सरस मनोहर चरण जिनेश्वर तिनपर लेकर ढारो ॥ विद्युत्माली मेर पांचमो ताकी विदिशा चारो। गज दंतनपर श्रीजिन मंदिर पूजत भवि अघ टारो॥ २ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके अग्नि दिश सौमनस ॥ १ ॥ नैऋत दिश विद्युत्प्रभ ॥ २ ॥ वाईव दिश मालवान ॥ ३ ॥ ईशान दिश गंधमादन नाम गजदंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥४॥ ॥ जलं ॥ मलया गिर करपूर सुचंदन केसर रंग सुगारो। जजत जिनेश्वर के पद पंकज भव आ-ताप निवारो॥ विद्युत्माली० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफल सम उज्जल अक्षत सुंदर धोय धरीजे। श्री जिनवरके सन्मुख लेकर पुंज मनोहर दीजै ॥ विद्युत्माली० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कल्पवृक्ष के फूल मनोहर वरन बरन के लावो। श्रीजिन चरनकमल तिन पूजो हरष हरप गुण गावो ॥ विद्युत्माली० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं॥ बाबर घेबर मोदक खाजे ताजे तुरत बनावो। क्षुधा-

हरन रसना सुखदाई श्रीजिनचरन चढ़ावो ॥ विद्युतमाली० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं ॥ नैवेद्यं ॥ मणमई दीप अमोलिक लेकर जिन मंदिरमैं आवो । आरतिकर जिनराज चरनकी जगमग जोति जगावो ॥ विद्युतमाली०॥७॥ओंह्रीं॥ दीपं॥ अगर कपूर सुगंध दसौं दिश फैलै बास सुनीको खेवत भविजन लेधूपायन सनमुख जिनवर जीके ॥ विद्युतमाली० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंग सुपारी पिस्ता किशमिश दाख मँगावो । मीठे सरस सचिक्वन फल ले जिनपद आन चढ़ावो ॥ विद्युतमाली० ९ ॥ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल अर्घ बनाय गाय गुण श्रीजिन मंदिर जाइये । भावभगत सों पूजा करके बहु विध पुन्य उपजाइये ॥ विद्युतमाली० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ

अथ प्रत्येकार्घ ॥ सुंदरी छंद ॥

मेर विद्युतमाली जानिये। अग्नि दिशा सौमनस वखानिये॥नागदंत सिखर जिन धामजू । अर्घ ले-पूजत तज कामजू ॥ ११ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके अग्नि दिश सौमनस नाम गज दंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ॥ मेर बिद्युतमालीते गिनो । है दिशा नैरित्र सुहावनो ॥ नाग दंत सुविद्युत्प्रभ जहां । जिन भवन ले अर्घ जजो तहां ॥ १२ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके नैरित्रदिश विद्युत्प्रभ नाम गज दंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरभ्यो ॥ २ ॥ अर्घ ॥ मेर विद्युतमाली भावनो पवन दिशा गज दंत सुहावनो॥मालवान सिखर जिन गेहजू । अर्घसों पूजत धर नेहजू ॥ १३ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके बाइव दिशमालवान नाम गज दंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥मेर-विद्युतमाली सोहनो दिश ईसान सरसमन मोहनो ॥ गंधमादन है गजदंतज ! जिन भवन पूजैं भवि

संतजू ॥ १ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके ईसान दिश गंधमादन नाम गज दंतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घं ॥

॥ अथजयमाल ॥ दोहा ॥

विद्युतमाली मेरकी, विदिशा मांहिबिशाल । गजदंतन पर जिन भवन, तिनकीसुन जयमाल १५

॥ पद्धड़ी ॥

जै पुष्कार्ध वर दीपसार। ताकी पश्चिम दिश मैं निहार ॥ जै विद्युतमाली मेरजान। कंचन द्युति मई शोभै महान ॥ १६ ॥ उन्नतजोजन अस्सी हज़ार। अर चारसहस अधिके बिचार ॥ जैताकी विदिशा चारजान। चारों गजदंत कहेपुरान ॥ १७ ॥ जै तापर जिन मंदिर रिशाल। तहांरतन मई प्रतिमा बिशाल। सतआठ अधिक सुरनमत आय ॥ पद्मासन छवि वरनी नजाय ॥ १८ ॥ सवजुदे जुदे दरशैं जिनेश। यह आतिशय लख हरषैं सुरेश॥तब सुरपति नैन किये हजार। नहितृप्त होंय फिर फिर निहार ॥ १९ ॥ जै वसुबिधदर्व लिये बिशाल । जिनराज चरन पूजत त्रिकाल ॥ सब बिद्याधर के ईश आय। जिन चरन कमल परसीस नाय ॥ २०॥ सुर नृत्यकरत संगीत सार। जै नंद वृद्ध भापत संभार ॥ जै सुर खेचर तिय करत गान । इंद्रानी हंस तोरत जुतान ॥ २१ ॥ यहविध सुरखग कौतुक कराय। हम शक्ति हीन पहुंचो नजाय ॥ अपने घर पूजत श्रीजिनंद। लख दर्श लाल पायो अनंद ॥ २२ ॥

॥ घत्ता ॥ दोहा ॥

विद्युतमाली मेरके, कहे चारगजदंत। तिनकी यह पूजा भई, बांचत भविजन संत २३ इति जयमाल

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ैं मनलाय । जाके पुन्य तनी अतिमहिमा बरनन को करसके वनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़े अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहे शिवपुरजाय ॥ २४ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति विद्युत्माली मेरकी विदिशामध्ये चारगजदंतपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

## अथ विद्युत्मालीमेरके उत्तरदिश ईसानकौन संबंधी जंबू वृक्षपर अर दक्षिणदिश नैरित्रकौन संबंधी सालमली बृक्षपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४६ ॥

अथस्थापना ॥ कुसुमलताछंद॥

विद्युत्मालीमेर पांचमो ताकी उत्तरदिश ईसान । अर दक्षिण नैरित्रकौण दिग जंबूशालमली तरु जान॥तिनपर श्रीजिन भवन अकीर्तम पूजत सुर विद्याधर आन । हम तिनकी आव्हानन करके जिनपद पूजत आनँदमान॥ १ ॥ॐ ह्रीं विद्युत्माली मेरके उत्तरदिश ईशानकौन संबंधी जंबूबृक्ष अर दक्षिणनैरित्र कौन सालमली बृक्षकी पूर्व शाखापर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रा वत्र संवोषटा व्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्र मम सन्नहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ चालछंद ॥

सुकारन पूजत हैं । भवि श्रीजिनवरजी के पाय सुकारन पूजत हैं ॥ टेक ॥ सरस मनोहर उज्जलजल ले रतन कटोरी भरकै । जन्मजरा दुख दूर करनको श्रीजिन सन्मुख धरकै ॥ सुकारन० ॥ विद्युतमाली गिर उत्तरदिश अर दक्षिणदिश सोहै। जंबू सालमली शाखापर जिनमंदिर मनमोहै ॥ सुकारन० ॥ २ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरुके उत्तरदिश ईसानकौन संबंधी जंबूवृक्ष ॥ १ ॥ नैरित्रकौन संबंधी साल्मली वृक्ष की पूर्व शाखापर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ जलं ॥ मलयागिर चंदन अरु केसर घस कर्पूर मिलावो। भवआताप निवारन कारन श्रीजिन चरन चढ़ावो ॥ सुकारन० ॥ विद्युत्माली० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफल सम उज्जल अक्षत मलमल धोय धरीजे । श्रीजिन सन्मुख हाथ जोड़कर पुंज मनोहर दीजे ॥ सुकारन० ॥ विद्युत्माली० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमल केतुकी जुही चमेली श्रीगुलाब सुखदाई।श्रीजिन चरन चढ़ावत भविजन परम महा सुखपाई॥सुकारन०॥विद्युत्माली० ॥५॥ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ फेनी घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत बनावो । क्षुधा विनाशक रुचिपरकाशक श्रीजिन चरन चढ़ावो ॥ सुकारन० ॥ विद्युत्माली० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ मणमई दीप अमोलिक लेकर कनक रकाबी धारो । श्रीजिन मंदिर पूजन जाइये जगमग होत दिवालो ॥ सुकारन०॥ विद्युत्माली० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागर करपूर मिलकर दसविध धूप बनावो । श्रीजिनवरके आगे धरके खेवत पुन्य बढ़ावो ॥ सुकारन० ॥ विद्युत्माली० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल

अर बादाम छुहारे पिस्ता लौंग सुपारी । जजत जिनेश्वर मन बच तन भवि पावैं शिवफल भारी । ॥ सुकारन० ॥ विद्युतमाली० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जल फल अर्घ बनाय गायगुण नाचत ताल बजावैं । बल बल जात लाल चरननपर पूजत मनहरषावैं ॥ सुकारन० ॥ विद्युतमाली० ॥ १० ॥ ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घं ॥



॥ अथप्रत्येकार्घ ॥ सोरठा ॥

उत्तरकौन इसान विद्युतमाली मेरते । जिन मंदिर धरध्यान, जंबूतरुपर नितजजो ॥ ११॥ ओं ह्रीं विद्युतमाली मेरके उत्तर दिश ईसानकौन जंबू बृक्षकी पूर्व शाखापर सिद्धकूट जिन मंदिरभ्यो ॥ १ ॥ अर्घं ॥ दक्षिण कौन नैरित्र, विद्युतमाली से गिनो । जिन मंदिर सु पवित्र,सालमली द्रुमपरजजो॥ १२॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके दक्षिण नैरित्र कौन सालमली वृक्षकी पूर्वशाखापर संस्थित सिद्धकूट जिन मंदिरभ्यो ॥ २ ॥ अर्घं ॥

अथ जयमाल दोहा ॥

विद्युतमाली मेरढिग, जुगमवृक्ष सुविशाल । तिनपर जिन मंदिर बने, तिनकी सुन जयमाल १३

पद्धड़ी ॥

जै विद्युतमाली मेरसार । जै कंचन बरन सुरंगधार ॥ जै ताकी उत्तर दिश इसान । तरु जंबूतरु सोहै महान ॥ १४ ॥ नैरित्र कौन दक्षिण विशाल । तहां सालमली द्रुम है रिशाल ॥ जैजुगमबृक्ष पिरथी जुकाय । रचना अनादि बरनी न जाय ॥ १५ ॥ जै चारों दिश शाखा जुचार ! फल फूल पत्रयुत सघनडार ॥ पूरब दिश शाखा पर सुजान । जै श्रीजिन भवन विराजमान ॥ १६ ॥ जैसमो-

सरण रचना प्रमान । सतंआठ अधिक प्रतिमा प्रमान॥जै रतन मई द्युतिहै विशाल। सुर विद्याधर पूजैं त्रिकाल । १७ ॥ बसुप्रातय हार्य मंगल सुदर्व। है यथा योग्य थानक जुसर्व ॥ प्रभु तुम गुण महिमा अगम अपार । वरनत सुरगुरु पावैं नपार ॥ १८ ॥ हम पूजत यां निज सीस नाय । वसुदर्व सरस-सुंदर बनाय ॥ श्रावक श्रावकनी हर्ष धार । जिनराज दरश नैनन निहार ॥ १९ ॥ मुख पाठपढैं जैजै जिनेंद्र । तुम चरन कमल बंदत सुरेंद्र । करजोर शीसनावत सुलाल । भव सिंधपारकीजे दयाल॥२०॥

॥घत्तादोहा ॥

जंबूसालमलीतनी,पूजा सरस विशाल जोंनरचैं मनलायके,तिनके भागाविशाल२ १इतिजयमाल॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढैं मनलाय।जाके पुन्यतनीअतिमहिमा बरनन को कर सकै वनाय॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढै अधि सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लह शिवपुर जाय ॥ २२॥ इत्याशीर्बादः॥

इति विद्युतमाली मेरके जम्बूसालमली वृक्षपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा सम्पूर्णम् ॥



# अथ विद्युतमाली मेर के पूर्वविदेह संबंधी आठवक्षारगिर पर सिद्धकूट जिन मंदिरपूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४७ ॥

अथस्थापना ॥ कुसुमलता छंद ॥

विद्युतमाली मेर पंचमो ताकी पूरबदिशा वताय। गिरवक्षार आठ सुखकारी कंचन बरन कहे जिन

राय ॥ तिनपर रत्नमई जिन मंदिरबने परम सुंदर सुखदाय । जिनकी आव्हानन विधकरके हमपूजतहैं मंगलगाय ॥ १ ॥ ॐह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरब विदेह संबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरे भ्यो ॥ अत्राव‌त्रा वत्र संवौषटा व्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं अत्रमम सन्निहितो भवभव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ योगीरासा ॥

क्षीरोदधसम उज्जल जल लेरत्न सुभारी भरियेधारदेत श्री जिनवर आगे जन्म जरादख हरिये ॥ पंचम मेरतनी पूरबदिश बसु बक्षार जु सोहे।तिनपर श्रीजिनभवन अनूपम सुरनरके मनमोहे॥२॥ॐह्रीं विद्युतमालीमेरके पूरब विदेह संबंधीपश्चात्य ॥१॥चित्रकूट॥२॥पद्म॥३ नालिन॥४॥त्रिकूट॥५॥प्राच्य॥६॥ वैश्रवण ॥ ७ ॥ अंजन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ जलं ॥ मलियागिर करपूर सुचंदन अरुकेसर घस नीकी। पूजाकरत हरषउर धरके श्री जिनवर प्रभुजीकी ॥ पंचम मेर० ॥ ॥ ३ ॥ ॐह्रीं० । चंदनं ॥ देवजीर सुखदास सुअक्षत मुक्ताफल समलीजे । जजत जिनेश्वर के पद पंकज पुंज मनोहर दीजे ॥ पंचममेर० ॥ ४ ॥ ॐह्रीं० । अक्षतं ॥ कमल केतकी जुही चमेली श्रीगुलाब तहां महके। पूजत चरन कमल जिनवर के परम सुगंधित लहकै ॥ पंचममेर०॥ॐह्रीं०॥पुष्पं॥नाना बिधके विंजन ताजे खाजे तुरत बनावो। हाथजोर श्रीजिनवर आगे पूजत मनहरपावो ॥ पंचममेर० ॥ ६ ॥ ॐह्रीं०॥ नैवेद्यं॥मणमई दीप अमोलिक लेकर श्रीजिनचरन चढावै। मोह तिमरके दूरकरनको और उपाव न पावै॥पंचममेर० ॥७॥ ॐ ह्रीं ॥ दीपं ॥ कृस्नागर करपूर मिलाकर धूपदसाङ्गीखेवो । अष्टकर्म

के जारन कारन श्रीजिनवरपदसेवो ॥ पंचममेर० । ८ ॥ ओं ह्रीं० । धूपं । लौंग छुहारे पिस्ता नी के अखादाम सुलावो ॥ श्रीजिनचरण चढावत भविजन मोक्षमहाफल पावो ॥ पंचममेर० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं ॥ फलं॥ जलफल अर्घबनाय गायगुण पूजत श्रीजिनजीको । वलवलजात लालचरननपर यह कारज है नीको ॥ पंचममेर० ॥ १०॥ ओं ह्रीं० अर्घं ॥

॥ अथ प्रत्येक र्घ ॥ अडिल ॥

विद्युत्माली मेर दिशा पूरब कहा । गिर पश्चात्य सुनाम सरस सुंदर जहां ॥ तापर श्रीजिन भवन रतनमई मनहरैं । बसुविध अर्घ सँजोय भविक पूजाकरैं ॥ ११ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके पूरब विदेह संबंधी पश्चात्य नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ विद्युत्माली मेर दिशा पूरव लई । चित्रकूट वक्षार सुगिर कंचन मई । जिनमंदिर गिरसीस विराजत सोहनो । पूजो अर्घ चढ़ाय भविक मनमोहनो ॥ १२ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके पूरब विदेह संबंधी चित्रकूट नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ २ अर्घ ॥ विद्युत्माली मेर नाम पूरव कहो । पद्मनाम बक्षार अधिक उपमा कहो ॥ तापर जिनवर धाम अमर खग नित जजैं । हम पूजत तजकाम अर्घ ले गुण भजैं ॥ १३ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके पूरबविदेह संबंधी पद्मनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन-मंदिरेभ्यो ॥ ३॥ अर्घ ॥विद्युत्माली मेर दिशा पूरव वनी । नलिन नाम बक्षार विराजत द्युतिघनी ॥ स्वयमसिद्ध जिनधाम रतन प्रतिमा जहां । पूजैं मनवचकाय भविक बसुविध तहां ॥ १४ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेर के पूरव विदेह संबंधी नलिन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ४॥ अर्घ ॥

॥ दोहा ॥

विद्युतगिर पूरबदिशा, गिर त्रिकूट बक्षार। तापर जिनमंदिर बने, अर्घ जजो भरथार ॥ १५ ॥
ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरब बिदेह संबंधी त्रिकूट नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥
॥ अर्घ ॥ पूरब पंचममेर के प्राच्यनाम बक्षार। तहां जिनमंदिर निरखकै, पूजो अर्घ संभार ॥ १६ ॥
ओंह्रीं विद्युतमालीमेर के पूरब बिदेह संबंधी प्राच्यनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥
॥ अर्घ ॥ पंचममेर सुहावनो, पूरबदिश अभिराम। नाम वैश्रवण सिखरपर, पूजो जिनवरधाम ॥ १७ ॥
ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरबविदह संबंधी वैश्रवण नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ७ ॥
॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली मेरके, पूरबदिशा रिशाल। अंजनगिरपर जिनभवन, अर्घ जजत भविलाल ॥ १८ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरबबिदेह संबंधी अंजन नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

विद्युतमाली पूर्बदिश, गिरबक्षार बिशाल। तिनपर जिनमंदिर जजो, अबबरनूं जयमाल ॥ १९ ॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै विद्युत्माली मेर सार। जै ताकी पूरबदिश निहार ॥ जहां षोडस[१६] देश बिदेह थान। तहां चौथोकाल बिराजमान ॥ २० ॥ जै तीर्थंकर दोय विरहमान। श्रीबीरसैन महाभद्रजान ॥ उत्कृष्ट जीव उपजैं अपार। चक्री हलधर प्रतिहर मुरार ॥ २१ ॥ जैश्रीमुनिराज करैं विहार। धर्मोपदेश भाषैं विचार ॥ श्रावक सम्यक् दृष्टी अशेप। व्रत शील दया पालैं विशेष ॥ २२ ॥ बक्षार आठ गिरपरो

आय । तिसपर जिनमंदिर जगमगाय ॥ जे रतन जड़ित कंचन सुरंग। वेदीपर कलसा अति उतंग ॥ २३ ॥ मणमई प्रतिमा सुविराजमान । सतआंठ अधिक जिनवर वखान ॥ तिंह काल सचीपति नमत आय । अमुदर्व सहित पूजत सुपाय ॥ २४ ॥ खेचर खेचरनी लख स्वरूप । निज जन्म सफल मानत सुभूप ॥ निरजर निरजरनी करत गान। सौधर्म सची तोरत जुतान ॥ २५ ॥ सुरनृत्य करैं बाजे वजाय । जिनराज सभी निरखैं अघाय ॥ जिनचरन कमलपर सीस नाय । भविलाल सदा बल-वल सुजाय ॥ २६ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

धन्य धन्य जिनके चरन, जे पूजत सुविशाल। तिनपर बल बल जात हैं, भक्ति भाव धर लाल २७
इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ैं मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा वर्णन को करसकैं बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय। यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पदलहै शिवपुरजाय ॥ २८ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति विद्युतमाली मेरके पूरवविदेह संबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥



# अथ विद्युतमाली मेरके पश्चिमविदेह संबंधी आठ वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ४८ ॥

॥ कुसुमलता छंद ॥

विद्युतमाली मेरपंचमों ताकी पश्चिमदिशा विचार। गिरवक्षार आठ तहां राजैं कंचन बरन सुनैन निहार ॥ तिनपर श्रीजिन मंदिर जानो समोसरन रचना सुखकार। पूजा करत तहां सुरखेचर हम पूजत निजघर हितधार ॥ १ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिमबिदेह संबंधी आठ बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं। अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं। अत्र मम सन्नहितो भव भव त्रिषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ चाल कातकी की ॥

प्रानी श्रीजिनबर पद पूजिये॥ प्रानी उज्जल जल अतिसीयरो मानो मुक्ताफल उनहार। प्रानी श्री सर्वज्ञ जिनेश के, पद पूजत पुन्य अपार ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली मेरके, पश्चिम दिश वसु बक्षार। प्रानी तहां जिन मंदिर सोहनो, भवि पूजत अष्ट प्रकार ॥ प्रानी श्रीजिन० ॥ २ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी शव्दवान ॥ १ ॥ बिजयवान ॥ २ ॥ आसीबिख ॥ ॥ ३ ॥ सुखावह ॥ ४ ॥ चंद्र ॥५॥ सूर्य ॥ ६ ॥ देव ॥७॥ नाग नाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ जलं ॥ प्रानी चंदन केसर गारकै, पूजत पद श्रीभगवान। प्रानी भव आताप निवारकै, भवि पावत अविचल थान ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं॥ प्रानी अक्षत सरस सुहावने,ले उज्जल वरन बिशाल। प्रानी श्रीजिन सन्मुख पुंजदे,पावत अक्षय पद हाल ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ प्रानी परम सुगंधित फूलले

जिन मंदिर भीतर जाय । प्रानी मन वच काय लगायकै, जिनराज सुचरण चढ़ाय ॥ प्रानी श्री० प्रानी विद्युतमाली० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ प्रानी फेनी मोदक आददे, बहु भांतन के पकवान प्रानी कंचन थाल भरायके, पूजत जिन चरण महान ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ प्रानी रत्न अमोलिक थालमैं, धर पूजत प्रीत लगाय । प्रानी जगमग जोत सु होतहै, ले श्रीजिनचरण चढ़ाय ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ प्रानी अगर कपूर मिलाय कै, ले दस विध धूप बनाय । प्रानी श्रीजिन आगै खेयिये, सब कर्म पुंज जर जाय ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ प्रानी लौंग छुहारे आदिदे, फलले उत्कृष्टमहान । प्रानी पूजत श्रीजिनराजको, फल पावै मुक्ति निदान ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ प्रानी जल फल आठोदर्वले, भवि अर्घ बनावत लाय । प्रानी प्रभु पद पूजत भावसों, भवि लाल सुमंगल गाय ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथप्रत्येकार्घ ॥ अडिल ॥

विद्युतमाली मेर दिशा पश्चिम जहां । शब्द वान वक्षार बिराजत हैं तहां ॥ तागिर ऊपर धाम सरस सुखदायजू । पूजो अर्घ त्रिकाल सुमन बचकायजू ॥ ११ ॥ ओं ह्रीं बिद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी शब्दवान नाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमालीते पश्चिम दिश मानिये । विजयवान वक्षार सरस उर आनिये । तहां जिनभवन बिशाल रतन द्युत सोहनो ।

वसु विध अर्घ चढाय देत मन मोहनो ॥ १२ ॥ उों ह्रीं बिद्युत्माली मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी विजयवाननाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ अर्घ ॥ बिद्युतमाली मेरतनी पश्चिमदिशा। आसी त्रिख बक्षार सिखर सुंदर लसा ॥ तापर श्रीजिन गेह रतन प्रतिमा तहां। नितप्रतिअर्घ संजोय भविक पूजैं जहां ॥ १३ ॥ उों ह्रीं बिद्युत्माली मेरके पश्चिमबिदेहसंबंधी आसीबिखनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ॥बिद्युत्माली के पश्चिम दिश सारहै। नाम सुखावहतासपड़ों बक्षार है ॥ जिनमंदिरगिर सीस बिराजत सारजू। पूजो भाविक त्रिकाललहै भवि पारजू ॥ १४ ॥ उों ह्रीं बिद्युत्माली मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी सुखावह नाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ४अर्घ

॥ दोहा ॥

बिद्युत गिर पश्चिमदिशा, चंद्रनाम बक्षार। जिनमंदिर सुंदर तहां, पूजो अर्घ संवार॥ १५। उों ह्रीं बिद्युतमाली मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी चंद्रनाम वक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घ पश्चिम पंचम मेरते. सूर्यनाम गिरसोय। श्रीजिन भवन निहारकै, अर्घ जजूं मदखोय ॥ १६ ॥ उों ह्रीं बिद्युतमाली मेरके पश्चिम बिदेह संबंधी सूर्यनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ अर्घ पंचम गिर पश्चिम गिनो, नागनाम बक्षार। श्रीजिनमंदिर जायकै, अर्घजजूं भरथार ॥ १७ ॥ उों ह्रीं बिद्युतमाली मेरके पश्चिमबिदेह संबंधी नागनाम वक्षारगिरपर सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ॥ ७ ॥अर्घ ॥ पश्चिम बिद्युतमेरके, देवनाम बक्षार। तापर जिनवर भवन लख, पूजो भव उरधार ॥ १८॥ उों ह्रीं बिद्युतमाली मेरके पश्चिमबिदेह संबंधी देवनाम बक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ८ ॥ अर्घ ॥

॥ अथजयमाल ॥ दोहा ॥

पंचमगिर पश्चिमदिशा,वसु वक्षार विशाल ।।तिनपर जिनमंदिर जजो,अववरनूं जयमाल ॥ १६ ॥

पद्धड़ी ॥

जै जै श्री पंचम मेर सार । जै ताकी पश्चिम दिश विचार ॥ जै पोडस देश विदेह जान । जै तीर्थंकर दोय विरहमान ॥ २० ॥ जै जै जिन देवं सुजस जिनेन्द्र । जै अजित बीर्य मुख पूर्न चंद ॥ जै तिहूं काल वानी खिरंत । जग जीव सुनत आनंद लहंत ॥ २१ ॥ जहां चौथो काल रहै सदीव । तहां कर्म भूम बरतैं सुजीव ॥ सब पदवी धारक पुरुष जान । बलहर प्रतिहर चक्री महान ॥ २२ ॥ जै श्रीमुनिराज करैं विहार । धर्मोपदेश भाषैं विचार ॥ जै ताको भविजन सुनैं कान । जै जिन आतम को धरैं ध्यान ॥ २३ ॥ जै शिव मारग बरतै प्रसिद्ध।भविकर्म नाशगत लहैं सिद्ध॥गिर आठ पड़े वक्षारसार । तिनपर जिन मंदिर द्युति अपार।२४॥जै रत्नमई प्रतिमाजिनेश । सतआँठअधिक पूजत सुरेश ॥ जै चतुरन काय देवआय । निज निज नियोग कौतुक कराय ॥ २५ ॥ सब विद्याधरके ईश जाय । जिन चर्न कमल पर सीसनाय ॥ मुख पाठ पढैं जय जय त्रिकाल । लखजन्म सफल मानत सुलाल ॥ २६ ॥

॥ घत्तादोहा ॥

यह जयमाल विशाल है, जिनगुण गही बनाय । धन्यभाग वह पुरुष के, जो वाँचै मनलाय २७

इतिजयमाल ॥

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्य लोक जिनभवन अकीर्तम ताकोपाठ पढै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा वरनन को करसके वनाय॥ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढै अधिक सरस सुखदाय। यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लहै शिवपुर जाय ॥ २८ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी आठवक्षार गिरपर सिद्धकूट जिनमंदिर पूजा सम्पूर्णम् ॥

# अथ विद्युत्माली मेरके पूर्वाविदेह संबंधी षोडस[16] विजयार्ध पर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः नंबर ॥ ४९ ॥

अथस्थापना ॥ चालछंद ॥

विद्युतमाली गिरजानो ।दिशपूरव परम प्रवानो ॥ षोडस[16] रूपाचल राजें । जिनमंदिरतहां विराजें ॥१॥ सुर विद्याधरतहां आवें। पुजाकर पुन्य बढ़ावें॥हमशक्ति हीनहैं भाई।पूजा निजघर जिनराई ॥२॥ उँ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्वाविदेह संबंधी षोडस[16] रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रावत्र संबौषटा व्हाननं । अत्रातिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं । अत्रमम सन्निहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ अडिल ॥

क्षीरोदध सम उज्जल जल ले चावसों । पूजत श्रीजिन चरन सुसुंदर भावसों ॥ विद्युतगिर पूरबदिश रूपाचल जहां । षोड़स मंदिर मांहि सुजिन पूजो तहां ॥ ३ ॥ उँह्रीं विद्युत्माली मेरके

पूर्वविदेह संबंधी कक्षा ॥ १ ॥ सुकक्षा ॥ २ ॥ महाकक्षा ॥ ३ ॥ कक्षकावती ॥ ४ ॥ आवर्ता ॥ ५ ॥ मंगलावती ॥ ६ ॥ पुष्कला ॥ ७ ॥ पुष्कलावती ॥ ८ ॥ वक्षा ॥ ९ ॥ सुवक्षा ॥ १० ॥ महावक्षा ॥ ११ ॥ वत्सकावती ॥ १२ ॥ रम्य ॥ १३ ॥ सुरम्य ॥ १४ ॥ रमणी ॥ १५ ॥ मंगलावतीदेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ जलं ॥ मलयागिर चंदन केसर जुमिलायकै । जजत जिनेश्वर चरन सुप्रीत लगायकै ॥ विद्युतगिर० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ चंद्रकिरन सम उज्जल अक्षत लीजिये । श्रीजिन आगे पुंज मनोहर दीजिये ॥ विद्युतगिर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ नानाविध के फूल सुगंधित लाय कै । पूजत जिनवर चरन सुमन हरपाय कै ॥ विद्युतगिर० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ ॥ पुष्पं ॥ वावर घेवर मोदक तुरत बनाय कै । श्रीसर्वज्ञ चरन को पूजत जायकै ॥ विद्युतगिर० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ ॥ नैवेद्यं ॥ जगमग जोत प्रकाश सुदीपक धर तहां । जजत जिनेश्वर चरन बिराजत हैं तहां ॥ ॥ विद्युतगिर० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ परमलता गुण धूप मनोहर लेय कै । ले श्रीजिन वर आगे देत सुखेय कै ॥ विद्युतगिर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ फल अतिमिष्ट सुइष्ट सरस रस सों भरे । ले सुंदर भरथार सुजिन आगे धरे ॥ विद्युतगिर० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ आठों दरब मिलाय सुअर्घ बनायकै । श्रीजिन चरन चढ़ावो भविमन लायकै ॥ विद्युतगिर० ॥ ११ ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घं ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

विद्युतगिर पूरवदिशा, कक्षा देश महान । रूपाचलपर जिन भवन, अर्घ जजो धरध्यान ॥ १२ ॥
ओंह्रीं विद्युतमाली मेरुके पूरब विदेह संबंधी कक्षादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥

॥ १ ॥ अर्घ॥ पूरव विद्युतमेरते, देश सुकक्षा सार । जिनमंदिर बैताड़पर, पूजो अर्घ संभार ॥१३॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्वबिदेह संबंधी सुकक्षादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ ॥ २ ॥ अर्घ ॥ देश महा कक्षा लसै, मेरपूर्वदिश ओर । बिजयारध जिनगेह लख, अर्घ जजो कर-जोर ॥ १४ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरबबिदेह संबंधी महाकक्षादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥ पूरव पंचममेर के, कक्षकावती देश । बिजयारधपर जिनसुगृह, पूजा अर्घ विशेश ॥ १५ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरबबिदेहसंबंधी कक्षकावती देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घ । पंचम गिर पूरब लसै, देश अवर्तानाम । बिजयारधके सि-खर पर, पूजो जिन वर धाम ॥ १६ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरब विदेह संबंधी आवर्ता देश सं-स्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥ ५॥ अर्घ ॥ मेर सुविद्युत पूर्वदिश, रूपाचल गिर सीश मंगलावती देश मैं, पूजों पद जगदीश ॥ १७ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी मंग-लावती देश संस्थितरूपाचल पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो । ६ ॥ अर्घ ॥ विद्युतगिरते पूर्व है, देश पुष्कला जान । गिरवैताडसु सिखर चढ, पूजो श्रीजिन थान ॥ १८ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमाला मेरके पूर्व विदेह संबंधी पुष्कला देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥७॥ अर्घ ॥ पुष्कलावती देश मैं । रूपाचल गिर जोय । मेर पूर्व मंदिर सुजिन, जजो अष्ट मद खोय ॥ १९ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमाली मेर के पूर्व विदेह संबंधी पुष्कलावती देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥८॥ अर्घ ॥

॥ सोरठा ॥

विद्युतमाली नाम, पूरब नक्षादेश है । जिन मंदिर अभिराम,विजयारध गिरपर जजो ॥ २० ॥ओं-

ह्रीं विद्युतमाली मेर के पूर्व विदेह संबंधी वक्षादेश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥९॥ अर्घ ॥ देश सुवक्षा सार, पूरब विद्युत मेरते । श्रीजिन भवन निहार, पूजो गिर बैताड पर ॥ २१ ॥ ॐ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी सुवक्षादेश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १० ॥ अर्घ ॥ विद्युत पूरब द्वार, देश महावक्षा बसै । जिन मंदिर सुखकार, रूपाचल पर पूजिये ॥ २२ ॥ ॐ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी महावक्षा देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ११ ॥ अर्घं । वत्सकावती देश, पूरब पंचम मेरके । रूपाचल गिर वेश, तापर जिन मंदिर जजो ॥ २३ ॥ ॐ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी वत्सकावती देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १२ ॥ अर्घ ॥ विद्युत पूरब जान, रम्यादेश सुहावनो । रूपाचल जिनथान, वसु विध पूजो भावसों ॥ २४ ॥ ॐ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी रम्यादेश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ पंचम गिर सुखकार, पूरब देश सुरम्य है । अर्घ जजूं भरथार जिन मंदिर विजयार्ध के ॥ २५ ॥ ॐ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी सुरम्या देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥१४॥अर्घ॥ विद्युतमालीमेर पूरब रमणी देश में । विजयारध गिरहेर, श्रीजिन मंदिर नित जजो ॥ २६ ॥ ॐ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पूर्व विदेह संबंधी रमणी देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १५ ॥ अर्घ ॥

सुन्दरी छंद ॥

मेरविद्युतमाली जानिये । मंगलावती देश बखानिये ॥ रूपागिर जिन भवन विशालजू । अर्घ

ले पूजत भविलालजू ॥ २७ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पूरब बिदेह संबंधी मंगलावती देश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ अर्घ ॥



अथजयमाल ॥ दोहा ॥

स्वेतवरन पो[१६]डसलसें, रूपाचलसु विशाल। तिनपर श्रीजिनभवनहैं, तिनकी यह जयमाल ॥२८॥

पद्धड़ी ॥

जै विद्युतमाली मेरजान । जै कनक बरन सुंदर महान ॥ जै ताकी पूरब दिशा मंझार । जै षो[१६]डस देश विदेह सार ॥ २९ ॥ जै चौथाकाल रहैंसदीव । सब पुन्य पुरुष उपजैं सुजीव ॥ जै कर्म भूम वरतैं सुरीत । भविजीवतरैं वसु कर्म जीत ॥ ३० ॥ जै क्षेत्र वीच सुंदर स्वरूप । बैताड़ पड़ो पो[१६]डस अनूप ॥ जै स्वेत वरन शशिकिरण जान । मानोचंद्र कांति मणिगिर प्रमान ॥ ३१ ॥ जै तापर जिन मंदिर विशाल । जै कनक वरन मणि जड़ितलाल ॥ जै ध्वज पंकत सोहै उतंग । मन हरन कलश कंचन सुरंग ॥ ३२ ॥ जै प्रात्य हार्य मंगल सुदर्व । जै समोसरन रचना सुसर्व ॥ जै सिंहासन पर कमल जान । सत[१०८]आठ अधिक प्रतिमा प्रमान ॥ ३३ ॥ जै सुरपति विद्याधर महान ॥ जै पूजत श्री जिनचरण आन ॥ इंद्रानी निरजरनी सुआय । जिनराज दरश देखैं बनाय ॥३४॥जै जिनगुण गावैं मधुर गान । इंद्रादिक नाचैं तार तान ॥ सुरताल मृदंग सबै समाज । बाजे बाजत मीठी अवाज ॥ ३५ ॥ जै चतुरन काय देव आय । निज निज नियोग कौतुक कराय ॥ जै पूजा कर निज थान जाय । भविलाल जात वलवल सुजाय ॥ ३६ ॥

॥ घत्ता दोहा ॥

पूरवदिश वैताड़ की, पूजा पूरन जान। जो बांचैं मनलाय कै, पावैं अविचल थान॥ ३७॥ इति जयमाल॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ैं मनलाय। जाके पुन्य तनी अति महिमा बरनन को करसकैं बनाय॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ैं अधिक सरससुखदाय। यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लह शिवपुरजाय॥ ३८॥ इत्याशीर्वादः॥

इति विद्युतमालीमेर के पूरवविदेह संबंधी षोडस रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम्॥

# अथ विद्युतमाली मेरके पश्चिमविदेह संबंधी षोडसरूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥नंबर॥ ५०॥

॥ अथ स्थापना॥ कुसुमलता छंद॥

विद्युतमालीमेर पंचमो ताते पश्चिमदिश उर आन। तहां षोड़स बैताड़ मनोहर स्वेत बरन मन हरन सुजान॥ तापर श्रीजिनभवन अनूपम जहां विराजैं श्रीभगवान। सुरविद्याधर पूजैं तिनको पावतमोक्ष परमसुख थान॥ १॥

सोरठा।

हमैं शक्ति सो नाहिं, आह्वानन तिनको करैं। पूजैं निज घरमाहिं, भक्तिभाव उरमैं धरैं॥ २॥

ॐ ह्रीं विद्युतमालीमेरके पश्चिमविदेह संबंधी षोडसरूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ अत्रावत्रावत्र

संवौषटाऽव्हाननं। अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं॥ अत्र ममसन्निहितो भव भव विषट संधीसकरणं॥स्थापनं॥

॥ अथाष्टकं जोगीरासा छन्द ॥

भला जिन पूजोरे भाई। यह उत्तम नरभव पायके जिन पूजोरे भाई॥ टेक॥ क्षीरबरन मन हरन सु उज्ज्वल झारी भरभर लावो। श्रीजिनराज चरनको पूजो जन्म जनम सुखपावो॥ भला जिन०॥ विद्युतगिर पश्चिम विजयारध षोड़सहैं सुखदाई। तिनपर षोड़स श्रीजिनमन्दिर पूजो भविजनभाई॥ ३॥ ओंह्रीं विद्युतमालीमेरके पश्चिमविदेह संबंधी पद्मा॥ १॥ सुपद्मा॥२॥ महापद्मा ३॥ पद्मकावती॥४॥ सुसंखा॥ ५॥ नलिना॥ ६ कुमुदा॥ ७॥ सरिता॥ ८॥ वप्रा॥ ९॥ सुवप्रा॥ १०॥ महावप्रा॥ ११॥ वप्रकावती॥ १२॥ गंधा॥ १३॥ सुगधा॥ १४॥ गंधला॥ १५॥ गंधमालनी देश संस्थितरूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ १६॥ जलं॥ चंदनसरस सुगंधित लेकर तामैं केसर गारो। भव आताप निवारन कारन श्रीजिन आगैं धारो॥ भला जिन०॥ विद्युतगिर०॥४॥ ओं ह्रीं०॥ चंदनं॥ देवजीर सुखदास सु अक्षत उज्ज्वल धोय धरीजै। श्रीजिनराज चरनके आगे पुंज मनोहर दीजे॥ भलाजिन०॥ विद्युतगिर०॥ ५॥ ओंह्रीं०॥ अक्षतं॥ बरन बरनके फूल सुबासी ले जिन मंदिर आवो। कामवानके दूर करनको श्रीजिन चरण चढावो।॥ भलाजिन०॥ विद्युतगिर०॥ ६॥ ओंह्रीं०॥ पुष्पं॥ नेवजनीको तुरत सुधीकोरसना रंजन भाई। कनकथारभर ऊंचे करकर पूजत श्रीजिनराई॥ भलाजिन०॥ विद्युतगिर०॥ ७॥ ओंह्रीं०॥ नैवेद्य॥ रत्नअमोलिक कनक रकावी मैं धर दीप बनावो। करत आरती श्रीजिनवर

की परमप्रीत उरलावो ॥ भलाजिन० ॥ विद्युतगिर० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ दसविधधूप सुबास सरलखे श्रीजिन आगे खेवो । कर्म महारिपु दूर करन को श्रीजिनवर पद सेवो ॥ भलाजिन० ॥ विद्युतगिर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंग छुहारेपिस्ता अरुवादाम मंगावो । श्रीसर्वज्ञ जिनेश्वर पूजो मनवांछित फल पावो । भलाजिन० ॥ विद्युतगिर० ॥ १० ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफल आठो दर्व मिलकर अर्घ वनाय सुलावो । भावभक्तसों श्रीजिन पूजो हरषहरष गुण गावो ॥ भलाजिन० ॥ विद्युतगिर० ॥ ११ ॥ ओंह्रीं ॥ अर्घ ॥

अथप्रत्येकार्घ ॥ अडिल ॥

विद्युतमाली मेरतनी पश्चिम दिशा । पद्मादेश महानतहां सूबसवशा ॥ स्वेतबरन वैताड़ सिखरीजिन धामजू । पूजो अष्टप्रकार तजो सब कामजू ॥ १२ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी पद्मादेशसंस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मन्दिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमेर विशालदिशापश्चिम जहां । देशसुपद्मानामवसैं वहुजनतहां । विजयारध गिरशीरा श्रीजिनगेहजू । वसुविधअर्घवनायजजोधरनेहजू ॥ १३ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमालीमेरके पशिचमविदेहसंवंधी सुपद्मादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूटजिनमंदिरेभ्यो ॥ २ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली मेरसरससुन्दरलसे । पश्चिमदिश शुभदेश महापद्मावसे ॥ रूपाचल के शिखर सुजिन मंदिरभलो । मनवचतन लौलायभविक पूजनचलो ॥ १४ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमालीमेरके पश्चिमविदेह संवन्धी महापद्मादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ३ ॥ अर्घ ॥ पश्चिमदिश सुखकारमेरपश्चमतनी । पद्मकावती देश नामउपमाघनी । श्रीजिन

भवन विशालसरससुन्दरजहां, आठोदर्वसंजोथभविकपूजोतहां ॥१५ ।ओंह्रीं विद्युतमालीमेरकेपश्चिमबिदेहसंबंधीपद्मकावतीदेशसंस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमन्दिरेभ्यो । ४ ॥ अर्घ ॥

दोहा ।

पश्चिम विद्युतमेरके देश सुसंखा सार । जिनमंदिर वैताड़के, पूजो अर्घ सँवार ॥ १६ ॥ ओं ह्रीं विद्युतमालीमेर के पश्चिमविदेह संबधी सुसंखादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमालीमेरते, पश्चिम नलिनादेश।विजयारधपर जिनभवन, पूजो अर्घ विशेष ॥ १७ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेर के पश्चिम विदेह संबंधी नलिना देश संस्थितरूपाचलपरसिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो । ६ ॥ अर्घ ॥ विद्युतागिर पश्चिम दिशा कुमुदादेश विशाल । रूपाचलपर जिन सुगृह अर्घजजोभर थाल ॥ १८ । ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी कुमुदा देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ७ अर्घ ॥ पश्चिम पंचम मेरके, सरितादेश महान विजयारध की सिखरपर पूजोजिनवरथान ॥१९ । ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सरिता देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ८ । अर्घ ॥

छंद ॥

विद्युतागिपपश्चिमकहिये । तहांवप्रादेश जुलहिये । बिजयारधगिर परजाइये । जिनभवनजजतसुखपाइये ॥ २० ॥ ओंह्रीं विद्युतमालीमेरकेपश्चिम विदेह संबन्धी रूपाचलपर सिद्धकूटजिनमन्दिरेभ्यो ॥९॥ अर्घ ॥ गिरविद्युत पश्चिमसोहै । तहांदेश सुवप्रामोहै । वैताड़सिखरपरजाई । पूजोजिनमंदिरभाई

॥ २१ ॥ ऊँ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सुवप्रादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूटजिन मंदिरेभ्यो ॥ १० ॥ अर्घ ॥ पंचमगिर पश्चिम गाए। महावप्रादेश बताए ॥ रूपाचल शिखरसुहाए। जिनगेह जजो हरषाए ॥ २२ ॥ ऊँ ह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी महावप्रादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ११ ॥ अर्घ ॥

॥ चौपाई ॥

विद्युतगिर पश्चिम दिशजान। देशवप्रकावती महान। विजयारध गिरपर जिनधाम। वसुविधपूजों शीश नमाम॥ २३ ॥ ऊँह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी वप्रकावतीदेश संस्थित रूपाचल पर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १२ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली मेरवन्न। पश्चिम गंधादेश सुधन्न ॥ गिर वैताड़ शिखर जिनथान। अर्घ चढ़ाय जजोधर ध्यान ॥ २४ ॥ ऊँ ह्रीं विद्युतमालीमेरके पश्चिम विदेह संबंधी गंधादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १३ ॥ अर्घ ॥ विद्युतगिर पश्चिम दिशतहां। नाम सुगंधा देश है जहां। जिन मंदिर रूपाचल शीश। बसुविध पूजो पद जगदीश। ॥ २५ ॥ ऊँह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी सुगंधादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूटजिन मंदिरेभ्यो ॥ १४ ॥ अर्घ ॥ पंचमगिर पश्चिम दिशसोय। तहां गंधलादेश जुहोय। बिजयारध गिरऊपर जाय। श्रीजिन भवनजजोमन लाय॥२६॥ ऊँह्रीं बिद्युत्माली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी गंधलादेश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १५ ॥ अर्घ ॥ पंचम गिरते पश्चिम वोर। देश गंध मालन है जोर। रूपागिर जिन भवन विशाल। मनबचतन पूजत भविलाल॥ २७॥

ऊं ह्रीं विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी गंध मालनी देश संस्थित रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ १६ ॥ अर्घ ॥

अथजयमाल ॥ दोहा ॥

विद्युतमाली मेरते, पश्चिम दिशा विशाल। रूपाचलपर जिनभवन, सुन तिनकी जयमाल ॥ २८ ॥

॥ छन्द ॥

पुष्कार्ध वरदीप मैं जगसारहो, पश्चिम दिशामहान। विद्युतमाली मेरहै जगसारहो, कंचनबरन सुजान ॥ जान कंचन वरन गिरवर तासु पश्चिम दिशजहां। वरदेश बसत बिदेह षोड़स[16] काल चौथा है जहां। जहां मोक्ष मारग सदां चालैं कर्म भूमबनीरहैं। तिर्थेश वलि चक्रीशहर प्रतिहर सदाउतपतिलहैं ॥ २६ ॥ तिसवीच रूपाचलपड़े जगसारहो, स्वेतबरन अभिराम। षोड़स[16] सरस सुहावने जगसारहो, तापर श्रीजिनधाम। धामश्रीजिनवर अकीर्तम रतनजड़ित सुजगमगै। तसुमध्यवेदी फटकमणमई जासुदेखत मनलसै ॥ कटनी सुतीन कही अनूपम सिंह पीठ सुहावनी। वसुप्रातिहार्य सुदर्वमङ्गल यथायोग्य सुहावनी ॥ ३० ॥ सिंहासनपर कमल है जगसारहो, तापर श्रीजिनदेव। आठअधिकऔरएकसौ जगसारहो, इन्द्रकरैं शतसेव[100] ॥ शतइन्द्रसेवाकरैं[100] सुजिनकी अमर खगजयजय करें। निरजर त्रिदश खेचर तियामिल परम आनँद उरधरैं ॥ ले आठदर्व त्रिकाल सुरपतिजिनचरन पूजतभए। विंतरभवन जोतिप भवन सबकरत कौतुक नितनये ॥ ३१ ॥

पद्धड़ी।

जै जै जगतारन परम देव। तुम चरननकी हम करत सेव ॥ जै तुम जगनायक हो प्रधान। यातें

तुम शरन गहीसुजान ॥ ३२ ॥ जै जै तुम तारक सुनो कान । तब उपजोहमउर में सुज्ञान॥हम करत विनती वार वार । करुनानिध हमको तार तार । ३३ ॥

घत्ता ॥ दोहा ॥

विद्युतगिर पश्चिम दिशा,रूपाचल सुविशाल । तहां जिनभवन निहारकै, लालनवावत भाल ॥३४॥

इति जयमाल ॥

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्य लोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठपढैं मनलाय । जाके पुन्यतनी अतिमहिमा बरनन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरुसंपत बाढै अधिक सरससुखदाय । यह भवजस परभव सुख दाई सुरनर पदलहै शिवपुर जाय ॥ ३५ ॥ इति आशीर्वादः ॥

इति विद्युतमाली मेरके पश्चिम विदेह संबंधी षोडस बिजयार्धपर सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजा सम्पूर्णम् ॥



## अथ विद्युतमाली मेरके दक्षिण भरत क्षेत्र संबंधी ।

## रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजाप्रारम्भः नंबर ॥ ५१ ॥

अथ स्थापना ॥ कुसुमलता छद ॥

विद्युतमाली मेरपंचमोताकी दक्षिण दिशा निहार । भरतक्षेत्र सुंदर तहां राजैं छहोकालकी फिरन विचार ॥ गिरबिजयारधपर जिनमंदिर सुरखेचर पूजत सुखकार । शक्तहीन हम निजघर पूजत करआ-

व्हानन उरमेंधार ।। १ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके दक्षिण दिश भरतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अत्रावत्रा बत्र संवौषटाव्हान्ननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापनं । अत्रमम सन्नहितो भवभव बिपट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं ॥ कुसुमलता छंद ॥

स्वेतबरन उज्जल जलसीयर चंद्रकला सम लेकर मांहि । परमपूज्य सरबज्ञ जिनेश्वर तिनके चरनन पूजन जांहि ॥ पंचम गिरकी दक्षिन दिशमें भरतक्षेत्र रूपाचल जान । तापर श्रीजिन भवनअनूपमसुरखग मिल पूजैं भगवान ॥ २ । ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके दक्षिण दिश भरतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपरसिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ जलं ॥ चंदन केसर परम सुगंधित रतनकटोरी में धरलाय । सबदेवन के देव जिनेश्वर पूजत चरन कमल सिरनाय ॥ पंचमगिर० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं ॥ चंदनं ॥ उज्जल अक्षत सरसमनोहर साजे धोय धरोभरथार।श्री जिनराजचरन के आगे पुंजदेत मन हर्षअपार। पंचमगिर० ॥४॥ ओंह्रीं०॥ अक्षतं ॥ बरन बरनके फूलसुबासी दस दिश बासरहा महकाय । श्रीजिन मंदिर जाय सुभविजन जजत जिनेश्वरजी के पाय ॥ पंचमगिर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं ०॥ पुष्पं ॥ वावर घेवर मोदक खाजे ताजे तुरत बनाय सुलाय । रसनारंजन सरसकपूरे श्री जिन चरनन देत चढ़ाय ॥ पंचमगिर० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ कनक थालमें रतनदीपधर जगमग जोतहोत सुखकार । जजतजिनेश्वर के पदपंकज हे करुणानिध हमकूतार ॥ पंचममेर० ॥ ७ ॥ ओंह्रीं० ॥ दीपं ॥ कृश्नागर बरधूप सुदसविध खेवत श्रीजिन सन्मुख जाय । नयेकरमन के नाश करन को पूजत भविजन मन वचकाय ॥ पंचम-

गिर० ॥ ८ ॥ ओंह्रीं० ॥ धूपं ॥ श्रीफल लौंग छुहारे पिस्ता अति सुंदर फल लेतमंगाय । श्रीसर्वज्ञ प्रभुकों पूजत मन वांछित फल पावत जाय । पंचमगिर० ॥ ९ ॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ अर्घ वनाय गाय गुण प्रभुके आठो दर्व सुदेत मिलाय । भाव भक्त सौं पूजाकरके लाल सुजिन पर वलवल जाय ॥ पंचमगिर० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

॥ अथ प्रत्येकार्घ ॥ अडिल ॥

दक्षिण भरत सुक्षेत्र मेर पंचम तनो । स्वेत बरन बैताड़ कूट नौसोहनो ॥ सिद्धकूट तिसबीच सुजिनमंदिर जहां । पूजो भविक त्रिकाल अर्घ बसुबिध तहां ॥ ११ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके दक्षिणदिश भरतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

विद्युतगिर दक्षिणदिशा, भरतक्षेत्र सुविशाल । रूपाचलपर जिनभवन, सुन तिनकी जयमाल ॥ १२ ॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै पुष्कार्धवर दीप जान । जै ताकी पश्चिमदिश महान ॥ जै विद्युतमाली मेर सार । कंचन मणमई बरनन अपार ॥ १३ ॥ जै ताकी दक्षिणदिश मंझार । तहां भरतक्षेत्र सुंदर निहार ॥ जहां छहोकाल की फिरन होय । कोडाकोड़ी दस उदधसोय ॥ १४ ॥ जै तीन काल मैं भोग भूम । तहां कल्पवृक्ष अति रहै भूम ॥ जै जुगला धर्म रहै सदीव । सुखसहित रहैं सब ही सुजीव ॥ १५ ॥ जब वरतै चौथेकाल आय । तव कर्म भूम विध रही छाय ॥ जै तीर्थंकर जब जन्म लेंय । जै मात तात बहुदान देंय

॥ १६ ॥ सब पुन्य पुरुष उपजैं विशेश । चक्री बलहर प्रतिहर नरेश ॥ तहां विजयारध गिरपरो आय । द्युति स्वेत बरन मनहरन गाय ॥ १७ ॥ जै तापर जिनमंदिर अनूप । सब समोसरन रचना स्वरूप ॥ जे श्रीजिन विंब विराजमान । सतआँठ अधिक प्रतिमा प्रमान॥१८॥जै सुरविद्याधर जजत आय । जे नृत्यकरत बाजे बजाय॥ जै भक्त लीन दर्शन निहार। यह अरज़ करत प्रभुहमैं तार॥१९॥

॥ घत्ता दोहा ॥

श्रीजिन महिमा अगम है, को कवि वरनै ताय । देख छवि भगवान की, लाल सुबलबल जाय ॥२०॥

॥ इति जयमाल ॥

॥ अथाशीर्वादः कुसुमलता छंद ॥

मध्यलोक जिनभवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्य तनी अति महिमा बरनन को करसके बनाय ॥ ताके पुत्र पौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भवजस परभव सुखदाई सुरनर पद लह शिवपुर जाय ॥ २१ ॥ इति आशीर्वादः ॥

इति विद्युतमाली मेरके दक्षिणादिश भरतक्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

# अथ विद्युतमाली मेरके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्र संबंधी
## रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजा प्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ५२ ॥

॥ अथ स्थापना ॥ कुसुमलता छंद ॥

पंचममेर तनी उत्तरादिश क्षेत्र सुऐरावत सुखदाय । तहां रूपाचलपर जिनमंदिर जजत जिने-

श्वर सुरपति आय ॥ सब विद्याधर निजगुण गावैं हरप हरप प्रभु परसों पाय। हम तिनकी आव्हानन विधकर पूजैं निजघर मंगल गाय ॥ १ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेरके उत्तरदिश ऐरावत क्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अत्रा वत्रा वत्र संवौषटाव्हाननं । अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः । स्थापनं । अत्र मम सन्नाहितो भव भव विषट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं ॥ जोगीरासा ॥

स्वेतवरन मनहरन सुउज्जल जल ले भारी भरकैं । जजत जिनेश्वर के पद पंकज सब दुख जात सुटरकैं ॥ पंचमगिर की उत्तरदिश मैं ऐरावत है भाई । तहां रूपाचलपर जिनमंदिर पूजत मन हरपाई ॥ २ ॥ ओंह्रीं विद्युत्माली मेर के उत्तरादिश ऐरावत क्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ जलं ॥ मलयागिर चंदन अर केसर दोनो घसकर लावो । भव आतापनिवारन कारन श्रीजिन चरन चढावो ॥ पंचमगिर० ॥ ३ ॥ ओंह्रीं० ॥ चंदनं ॥ मनमोहन मनहरन सुअक्षत मुक्ताफल समलीजे । श्रीसर्वज्ञ प्रभु के आगै पुंज मनोहर दीजे ॥ पंचमगिर० ॥ ४ ॥ ओंह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ सरससुगंधित फूल सुलेकर श्रीजिनमंदिर जावो । श्रीजिन चरन कमल की पूजा करकैं आनंद पावो ॥ पंचमगिर० ॥ ५ ॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ नानाविध-पकवान मनोहर ताजे तुरत बनावो । रसना रंजन सुरस सुविंजन श्रीजिन चरन चढ़ावो ॥ पंचमगिर० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं० ॥ नैवेद्यं ॥ जगमगजोति होत दीपककी रत्नअमोलिकलावो । आरति करजिनराजप्रभु की हरपहरप गुणगावो ॥ पंचमगिर० ॥ ७ ॥ ओं ह्रीं ॥ दीपं ॥ चन्दन अगरसुगन्ध

सुदसविधश्रीजिन आगेखेवो। ज्ञानावरनादिक कर्मन के नाशकरन प्रभुसेवो ॥ पंचमागिर० ॥ ८ ॥ ऊँह्रीं० ॥ धूपं ॥ लौंगछुहारे पिस्ता आदिक फल लावत बहुनीके। मन बांछित फल पावत भवि जनपूजतपद जिनजीके ॥ पंचमागिर० ॥ ९ ॥ ऊँह्रीं० ॥ फलं ॥ जलफल आठोंदर्व मिलेकरअर्घ वनाय सुलावो। श्रीजिन चरनचढाय सुभविजन लालसदाबलजावो।पंचमागिर०॥१०॥ऊँह्रीं अर्घं॥

अथप्रत्येकार्घ॥ अडिल ॥

विद्युतगिर उत्तर ऐरावत क्षेत्रहै। रूपाचलपरकूट सुनव छविदेतहै ॥ सिद्धकूट तिसबीच सुजिन मंदिर जहां। पूजोभविक त्रिकाल अर्घ वसुविधतहां ॥ ११ ॥ ऊँह्रीं विद्युतमाली मेरके उत्तर ऐरावत क्षेत्र संबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ अर्घ ॥

॥ अथ जयमाल दोहा ॥

विद्युतगिर उत्तरदिशा.ऐरावत सुबिशाल। विजयारधपर जिनभवन सुन तिनकी जयमाल ॥ १२ ॥

पद्धड़ी ॥

जै विद्युतमाली मेरसार। शोभावरनत पावैनपार ॥ जैताकी उत्तरदिश मंझार। बरक्षेत्रसुऐरावत निहार ॥ १३ ॥ जहांछहोकालकी फिरनहोय। पहिलेसोतिनमैं भूमभोय॥जब चौथाकाललगैसुआय। तवकर्मभूमवरते सुभाय ॥ १४ ॥ जब तीर्थंकर को जन्म होय। शतइंद्र महोत्सव करैं सोय ॥ सज ऐरावत जोजन सुलाख। शत बदन बदन वसुदंत भाख ॥ १५ ॥ प्रतिदंत सरोवर सजल थान। शतबीसैं पांचे कमलन वखान ॥कमलनपर कमल पचीसैं सार। शतआंठै अधिकदल अति उदार१६॥

दलदर्वे अपछरानचें सात। सत्तवीसकोड़ और कोड़िसात ॥ सौधर्मइन्द्र तापर सुआय ॥ जिनगोद लिये गिर शिखर जाय ॥ १७ ॥ कर जन्ममहोत्सव देसुमात। निजथान गए हर्षित सुगात ॥ तिस क्षेत्र बीच वैताड़ सार। द्युतिस्वेत वरन मनहरन हार ॥ १८ ॥ तापर नवकूट कहे उतंग। विच सिद्धकूट कंचन सुरंग ॥ तहां श्रीजिन मंदिर जगमगाय। सवसमोसरन रचना लखाय ॥ १९ ॥ जे श्रीजिन बिंबविराजमान। सतआठै अधिक प्रतिमा प्रमान॥ सुरखगइंद्रादिक जजत पाय। भविलाल सदा वन्दत सुजाग ॥ २० ॥

घत्तादोहा ॥

विजयारधपर जिनभवन पूजावनी विशाल मन वचतनलो लायकै लालनवावतभाल २१ इतिजयमाल॥

अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलता छंद ॥

मध्य लोक जिन भवन अकीर्तिमताको पाठपढ़ै मनलाय। जाके पुन्यतनी अतिमहिमा वरनन को कवनके बनाय ॥ ताके पुत्रपौत्र और संपत वाढै अधिक सरस सुखदाय। यह भवजस परभव सुखदाई सुरनरपद लह शिवपुरजाय ॥ २२ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इतिविद्युन्माली मेरके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्रसंबंधी रूपाचलपर सिद्धकूट जिनमंदिरेपूजासम्पूर्णम् ॥

## अथ विद्युन्मालीमेरके दक्षिणउत्तरदिशषट्कुलाचल पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरे पूजाप्रारम्भः ॥ नंबर ॥ ५३ ॥

॥ अथ स्थापना कुसुमलता छंद ॥

पंचमगिर दक्षिण अरुउत्तर षट्कुलगिर भाषे जिनराय। तिनपर श्रीजिनभवन अकीर्त्तिम कंचनवरन

रहीछवि छाय ॥ सुरसुरपति विद्याधर भूपसपूजाकरत सुमनहरषाय । हम आव्हानन करत सुतिनको निजघर पूजत मङ्गलगाय ॥ १ ॥ ॐह्रीं विद्युत्माली मेरकेदक्षिणउत्तर षट कुलाचल पर्वतपरसिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥ अत्रावत्रावत्रसंबौषटाव्हाननं ॥ अत्रातिष्ठ तिष्ट ठः ठः स्थापनं अत्रममसन्नाहितोभवभव विषटसंधीसकरणं स्थापनं ॥

॥ अथाष्टकं चाल कातक्षीकी ॥

प्रानी श्रीजिनवर पद पूजिये । जाके पूजत पुन्य अपार ॥ प्रानी श्रीजिनवर पद पूजिये ॥ टेक ॥ प्रानीउज्जलजल अतिसीयरो, क्षीरो दधकी उनहार । प्रानी श्रीजिन चरन घढाइये, भवसागर तेहौपार ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी बिद्युत्मालीमेरके, दक्षिणअरुउत्तर आन। प्रानीषटकुल गिरअति सोहनो,तिनपर जिनमंदिरजान ॥ प्रानीश्री० ॥ २ ॥ ॐह्रीं बिद्युत्माली मेरके दक्षिणदिश निषध ॥१॥ महाहिमवन ॥ २ ॥ हिमवन ॥ ३ ॥ उत्तरदिश नील ॥ ४ ॥ रुक्म ॥ ५ ॥ सिखरनागिर पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ जलं ॥प्रानीचन्दन केसर गारकै,जिनचरन-नपूजतजाय । प्रानीमनवचकाय लगायकै, बहुभक्तकरोमनलाय ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानीविद्युत्माली० ॥३॥ ॐह्रीं० ॥ चन्दनं॥प्रानी मुक्ताफलसमसोहनो, अक्षतले मंदिरजाय । प्रानी पुंज मनोहरदीजिये, जिनचरनन सीसानिवाय ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी बिद्युत्माली० ॥ ४ ॥ ॐह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ प्रानी बेलचमेली केवड़ा, इनआदिक फूलमगाय । प्रानीले जिनमंदिरजाइये, तहांजजत जिनेश्वरपाय ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी बिद्युत्माली० ॥ ५ ॥ ॐह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ प्रानी बावर घेवर आदिदे, नाना

विधके पकवान। प्रानी कनकथालभरलायकै, पूजोतुमश्रीभगवान॥ प्रानी श्री०॥ प्रानीविद्युतमाली०॥ ॥ ६ ॥ ऊँह्रीं० ।, नैवेद्यं ॥ प्रानीमणमईदीप बनायकै, ताकी जगमग जोतप्रकाश, प्रानीमनवचतन करआरती, जिनराज चरनके पास ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानीविद्युतमाली० ॥ ७ ॥ ऊँह्रीं० ॥ दीपं ॥ प्रानीधूपसुगंधी खेयिये, श्रीजिनवर आगेजाय। प्रानीइनकर्मनके नाशको, जिनराजसुसरनैआय। ॥ प्रानीश्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ ८ ॥ ऊँह्रीं० ॥ धूपं ॥ प्रानीफलले लौंग सुलायची, बादामसु पिस्तालाय। प्रानीजजत जिनेश्वरदेव को, मनवांछितके फलपाय॥ प्रानीश्री०॥ प्रानीविद्युतमाली० ॥ ॥९॥ऊँह्रीं० ॥ फलं ॥ प्रानीबसु विधदर्वमिलायकै, ले सुन्दरअर्घ विशाल। प्रानी श्रीजिनसन्मुखजायकै प्रभुपूजत है भविलाल ॥ प्रानी श्री० ॥ प्रानी विद्युतमाली० ॥ १० ॥ ऊँह्रीं० ॥ अर्घं ॥

॥ अथ मर्त्यकार्घ दोहा ॥

विद्युतमाली मेरतै, दक्षिण दिशसुखकार। निषधनाम गिरपरजजो, श्रीजिन भवन निहार। ११ ॥
ऊँह्रीं विद्युतमाली मेरकेदक्षिण दिश निषद्धनाम पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ १ ॥ अर्घं ॥

॥ चौपाई ॥

विद्युतमाली गिरसोहनो। दक्षिण महाहिमवनगिरवनो। ताके सिखर जिनेश्वरथानापूजो भविजनपद उरआन॥१२॥ ऊँह्रीं विद्युतमालीमेरके दक्षिणदिशमहाहिमवनपर्वतपरसिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो॥अर्घ।२।

॥ छंद ॥

विद्युतमाली गिरसोहै। दक्षिणहिमवन मनमोहै। तहां जिनमंदिर सुखकारी। भविअर्घ जजोभरथारी॥१३॥ऊँह्रीं विद्युतमाली मेरके दक्षिण दिशाहिमवन पर्वतपर सिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥अर्घ॥३॥

॥ मदअवलिप्त कपोलछन्द ॥

विद्युतमालीमेरतनी उत्तरदिश जानो। मनमोहनमनहरन नीलगिर मनमैं आनो ॥ तापरश्रीजिन भवन अकीर्तमसुन्दर सोहै। पूजतभाविक त्रिकाल सवनके मनकोमोहै।१४।ओंह्रीं विद्युतमाली मेरकेउत्तर दिश नीलपर्वतपर सिद्धकूट निजमंदिरेभ्यो ॥ ४ ॥ अर्घ ॥

॥ अड़िल ॥

पंचमागिर की उत्तरादिश मैं जानिये। रुक्मनाम गिरसुंदर परम प्रमानिये ॥ तापरश्रीजिन मंदिर परम विशालजू। पूजत पुन्यअपारकटैं अघजालजू ॥ १५ ॥ ओंह्रीं विद्युतमालीमेरके उत्तरदिशरुक्म पर्वतपरसिद्धकूट जिनमंदिरेभ्यो ॥ ५ ॥ अर्घ ॥

॥ पद्धड़ी ॥

पंचमगिर सुंदर शोभमान। ताकी उत्तर दिशमैं बखान। तहां सिखरन गिरपर जिन सुथान॥जहां जजत जिनेश्वर को सुजान ॥ १६ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके उत्तर दिश सिखरन गिर पर्वतपर सिद्ध कूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ ६ ॥ अर्घ ॥

॥ चौपाई ॥

विद्युतमाली मेर महान। ताके भद्रशाल वनजान ॥ सीतानदी दोऊ तट सार। पांचैं पांचैं तहां कुंड निहार ॥ १७ ॥ कुंड निकट दसैं दसैंगिर सोय। तापर इकै इकै प्रतिमा होय ॥ सब मिल एकशतंक जिनराय। मन वच तन पूजो लवलाय ॥ १८ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके भद्रशाल वन संबंधी सीता नदी के दोनों किनारें पांचैं पांचैं कुंड तिन एकै एकै कुंड के समीप दसैं दसैं कंचन गिर तिन कंचन

गिरपर एक एक जिन प्रतिमा सबमिल एकसौ जिन प्रतिमा गंधकुटी सहितसास्वते विराजमान तिनको ॥ ७ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली मेर उतंग । भद्रशाल बन कंचन रंग ॥ सीतोदा तटनी दोय ओर । पांच पांचें तहां कुंड सुजोर ॥ १९ ॥ दसैं कंचन गिर इक इक पास । एक शतकैं सब जिनवर भास ॥ तापर श्रीजिनबिंब विशाल । रत्नमई पूजत भविलाल ॥ २० ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके भद्रशाल बन संबंधी सीतोदा नदी के दोनो किनारे पांचें पांचें कुंड तिनके समीप दसैं दसैं कंचन गिर तिसपर एक एक जिन प्रतिमा ऐसे सब मिल एकसौ जिन प्रतिमा गंध कुटी सहित सास्वते विराजमान तिनको ॥ ८ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली मेर सुजान । चारोंबन पोडस जिन थान ॥ पोडस गिर वक्षार सुसीस । गिर वैताड़ सिखर चौंतीसैं ॥ २१ ॥ पटकुलागिर कुरुभु द्रुमदोय । हस्तीदंत चार फुनिहोय ॥ आठअधिक सैंत्तर जिन धाम । अर्घ चढाय करूं परणाम ॥ २२ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके दिशा बिदिशामध्ये अँठत्तर जिनमंदिर सिद्धकूट सास्वते बिराजमान तिनको ॥ ९ ॥ अर्घ ॥ विद्युतमाली पूरब वोर । कालोदध सागर घनघोर ॥ पश्चिम मान पोत्र गिरसार । दक्षिण उत्तर इष्वाकार ॥ २३ ॥ बीच जिते जिन मंदिर होंय । किर्तम और अकिर्तम सोय ॥ अथवा सिद्धभूम है जहां । अर्घ चढाय नमूंनित तहां ॥ २४ ॥ ओंह्रीं विद्युतमाली मेरके दिशा बिदिशामध्ये कालोदध समुद्रादि मान पोत्र पर्वत पर्यंत जहां जहां कीर्तम अकीर्तम जिन मंदिर होंय अथवा सिद्धभूम होंय तहां तहां ॥ १० ॥ अर्घ

॥ अथ जयमाल ॥ दोहा ॥

विद्युतमाली मेरके, पटकुलागिर सुविशाल । दक्षिण उत्तर दोयदिश, तिनकी सुन जयमाल ॥ २५ ॥

॥ पद्धड़ी ॥

जै विद्युत्माली मेरजान । जै कंचन वरन हिये सुआन ॥ जहां सोलह जिन मंदिर विशाल । भवि जीव सुपूजत हैं त्रिकाल ॥ २६ ॥ जै ताकी दक्षिणदिश निहार । तहां तीन कुलाचल पड़ेसार गिर निषध महाहिमवन महान । हिमवन गिर हेमवरन बखान ॥ २७ ॥ लखताके उत्तर दिश प्रवीन गिरनील रुक्म सिखरन सुतीन ॥ येही षटकुल गिर हैं प्रसिद्ध । सब बरनन जानो स्वयं सिद्ध ॥२८॥ जै तिनपर जिन मंदिर अनूप । जैपूजाकरत सुअमर भूप ॥ जै समोसरन रचना समान । वन रहै तहां अद्भुत भुजान ॥ २९ ॥ जै रत्नमई प्रतिमा जिनेंद्र । शतआँठ अधिक भोपजिनेंद्र ॥ जै सुर विद्या धर भक्तलान । जिनराज सुगुण गावैं नवीन॥३०॥जै नृत्य करत बाजे बजाय । जै थेई थेई थेई धुनरही छाय ॥ यह अद्भुत ठाठ बनो विशाल । मुन श्रवण माथ नावत सुलाल ॥ ३१ ॥

॥ घत्तादोहा ॥

षट कुलगिरकी आरती,पूरनभई विशाल । जोवांचैं मनलायकै,तिनके भाग विशाल ३२इति जयमाल॥

॥ अथाशीर्वादः ॥ कुसुमलताछंद ॥

मध्यलोक जिन भवन अकीर्तम ताको पाठ पढ़ै मनलाय । जाके पुन्यतनी अति महिमा बरनन को करसकै बनाय ॥ ताके पुत्रपौत्र अरु संपत बाढ़ै अधिक सरस सुखदाय । यह भव जसपर भव सुख-दाई सुरनर पद लहै शिवपुर जाय ॥ ३३ ॥ इत्याशीर्वादः ॥

इति विद्युत्माली मेरके संबंधी षट कुलाचल पर्वत पर सिद्धकूट जिन मंदिरे पूजा संपूर्णम् ॥

इति पुष्कार्ध द्वीप मध्य पश्चिमदिश विद्युत्माली मेर संबंधी अँठत्तर जिनमंदिर सास्वते विराजमान तिनका पूजनपाठ सं०

# अथ पुष्कार्ध द्वीपमध्ये मंदिर विद्युतमालीमेरके दक्षिणदिश

## दोनों भरतक्षेत्रके बीच इष्काकार पर्वतपर सिद्धकूटजिनमंदिरे पूजाप्रारम्भः नं. ५४

अथ स्थापना ॥ कुंडलिया छंद ॥

मंदिर विद्युतमेरके दक्षिणदिश सुखकार । भरतक्षेत्र दोय बीच में, सोहै इष्काकार॥ सोहै इष्क्वाकार सिखर जिनभवन विराजैं । पंच वरन मणि जडित देख द्युति रवि शशि लाजैं ॥ रतनमई जिन विंब नमत खग अमर पुरंदर । आऽह्वानन विधकरत जजत हम श्रीजिन मंदिर ॥१॥ ॐह्रीं पुष्कार्ध द्वीप मध्ये मंदिर विद्युतमाली मेरके दक्षिणदिश दोनों भरत क्षेत्र के बीच इष्क्वाकार पर्वतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो॥अत्रावत्रा वत्र संवौपटाऽह्वाननं॥अत्रतिष्ठ तिष्ठ ठःठः स्थापनं । अत्रमम सन्नाहितो भव भव विपट संधीसकरणं ॥ स्थापनं ॥

अथाष्टकं चालछंद ॥

क्षीरोदधिसम उज्जल नीर । पूजो जिनवर गुण गंभीर ॥ परम सुखहो । देखे दरश महासुखहो इष्काकार सिखर जिन धाम । जिन प्रतिमाजीको करूं परणाम ॥ महासुखहो । देखे दरश महासुख हो ॥ २ ॥ ॐह्रीं पुष्कार्ध द्वीप मध्ये मंदिर विद्युतमाली मेरके दक्षिण दिश दोनों भरतक्षेत्र के बीच इष्काकार पर्वतपर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ जलं ॥ चंदन केसर घसतामिलाय । श्रीजिनचरनन देत चढाय॥परम०॥ इष्क्वाकार० ॥ ३ ॥ ॐह्रीं० ॥ चंदनं ॥ उज्जल अक्षत ले सुखदास । अक्षयपद को पावत वास॥परम० ॥ इष्क्वाकार० ॥ ४ ॥ ॐह्रीं० ॥ अक्षतं ॥ कमलकेतकी अतिमहकाय । जिन

पद पूजो प्रीत लगाय ॥ परम० ॥ इष्क्वाकार ॥५॥ ओंह्रीं० ॥ पुष्पं ॥ नाना बिधपकवान बनाय। ले जिन चरनन पूजत जाय॥परम० ॥ इष्क्वाकार० ॥ ६ ॥ ओंह्रीं० नैवेद्यं ॥ मणमई दीपकजोतजगाय। जजत जिनेश्वर मंगल गाय ॥ परम० ॥ इष्क्वाकार०॥७॥ ओंह्रीं० दीपं ॥ दस बिधधूप सुगंधित लाय। खेवत भवि जिनमंदिर जाय॥परम० ॥ इष्क्वाकार० ॥८॥ ओंह्रीं० धूपं॥फल सुंदर नैनन सुखदाय। जिनपद पूजत शिवपद पाय॥परम०॥इष्क्वाकार० ॥ ९॥ ओंह्रीं० ॥ फलं ॥ आठदर्व मिल अर्घ चढ़ाय। बलबल जातलाल सिरनाय॥परम०। इष्क्वाकार० ॥ १० ॥ ओंह्रीं० ॥ अर्घ ॥

अथ प्रत्येकार्घ ॥ दोहा ॥

पुष्कार्ध जुगमेरके, दक्षिण दिश सुखकार। इष्क्वागिरपर जिन भवन, अर्घजजो भरथार ॥ ११ ॥

ओंह्रीं पुष्कार्ध द्वीपमध्ये मंदिर विद्युतमाली मेरके दक्षिण दिश दोनों भरतक्षेत्र के बीच इष्क्वाकार पर्वत पर सिद्धकूट जिन मंदिरेभ्यो ॥ अर्घ ॥

अथ जयमाल दोहा ॥

पुष्कार्धवर दीप में, दक्षिणदिश सुविशाल। इष्क्वागिरपर जिनभवन, सुनातिनकी जयमाल॥१२॥

पद्धड़ी ॥

जै पुष्कार्घ वर दीपजान। जै जुगममेरआगम प्रमान ॥ जै ताकी दक्षिण दिश निहार। दोयभरतक्षेत्र सोहैसिंगार ॥ १३ ॥ ज दोउ भरतके बीच सार। गिरइष्क्वाकार परो निहार ॥ लंबाई जोजन दोहजार। चौरासी आठशतक बिचार ॥१४॥ जै कनक बरन सुंदर स्वरूप। जै तापर जिन मंदिर अनूप ॥ मनरचित खचित द्युतिजग मगाय। ध्वजपंकत छबि वरनी न जाय ॥ १५ ॥ जैवेदी

